| | | |
|---|---|---|
| ८६ | जड़पूजको ! पढ़ो | (गद्य चर्चा) |
| ८७ | मधुर मकरन्द | (ढालें) |
| ८८ | मधुर काव्यमाला | (भजन) |
| ८९ | मधुर स्तवनसुमनमाला | (भजन) |
| ९० | नित्य स्मरण | (भजन) |
| ९१ | प्रिय संगीत | (भजन) |
| ९२ | जयन्ती गायन | (भजन) |
| ९३ | श्रीमद्‌रघुनाथचरित्र | |
| ९४ | मधुर साहित्यमाला १ | (पद्य) |
| ९५ | जैन धर्म पुरातनता | (भजन) |
| ९६ | मधुर दृष्टान्तशतक | (गद्य पद्य) |
| ९७ | गजब रो गाभालो | |
| ९८ | गारारो गटालो | |

# अप्रकाशित साहित्य

| | | |
|---|---|---|
| १ | विक्रमसेन चरित्र | |
| २ | मिश्री काव्यविनोद | (पद्य) अनेक विषयों पर |
| ३ | हठिसिंह चरित्र | |
| ४ | विमलहंस चरित्र | |
| ५ | वैराग्योत्पत्ति चरित्र | |
| ६ | चौरासी चरित्र | |
| ७ | पंचदण्डचरित्र | |
| ८ | सती लक्ष्मी चरित्र | |
| ९ | महेन्द्रसिंह | |
| १० | दलथंभनसिंह | |

**काव्य वर्गीकरण**

मरुधरकेसरी की रचनाओं को मोटे तौर से दो भागों में बांटा जा सकता है—(१) प्रबन्धकाव्य और (२) मुक्तक काव्य। प्रबन्ध काव्य को फिर दो उपवर्गों में विभक्त कर सकते हैं (क) महाकाव्य और (ख) खण्डकाव्य। महाकाव्य में चरित नायक की सम्पूर्ण जीवनकथा विस्तार में गाई जाती है जब कि खण्डकाव्य में जीवन के किसी मार्मिक अंश को वर्ण्य विषय बनाया जाता है। मरुधरकेसरी की दृष्टि में शायद यह भेद इतना स्पष्ट नहीं रहा है। इनके चरिताख्यान खण्डकाव्य की कोटि में ही आयेंगे यद्यपि उनमें नायक के जीवन की पूरी कथा है। कुछ को गद्य में कथाकाव्य की संज्ञा दी जा सकती है। मुक्तक काव्य में कथा की कोई धारा नहीं चलती। वह पूर्व-परम्परा से आबद्ध नहीं होकर अपने आप में स्वतंत्र और पूर्ण अर्थ का बोधक होता है। मुनिश्री ने मुक्तक काव्य सर्जन में कई नये प्रयोग किये हैं।

स्थूल रूप में मरुधरकेसरी के काव्य-संसार को रेखा चित्र द्वारा यों दर्शाया जा सकता है—





काव्य[१]

- प्रबन्ध
  - महाकाव्य
    - १ पाण्डवयशो-रसायन
  - खण्ड काव्य
    - (क) चरित्रात्मक
      - १ गजसिंह चरित्र
      - २ चेतना सती चरित्र
      - ३ स्थूलिभद्र चरित्र
      - ४ शीलसिंह चरित्र
    - (ख) उपदेशात्मक
      - १ स्वार्थ पर दृष्टान्त
      - २ ज्ञान, दर्शन, चारित्र तप पर व्याख्यानम्
    - (ग) ऐतिहासिक
      - १ पट्टधरपट्टावली
- मुक्तक
  - (क) स्तवनात्मक
    - मधुर स्तवन बत्तीसी
  - (ख) उपदेशात्मक
    - उपदेशबावनी
  - (ग) दृष्टान्तपरक
    - मधुर दृष्टान्त मंजूषा
  - (घ) प्रश्नात्मक
    - बुधविलास प्रथम तरंग (गुरु शिष्य संवाद शतक)
  - (ङ) अन्य
    - बुधविलास द्वितीय तरंग (भाषा जैन ज्योतिष सार)

१ यह वर्गीकरण प्राप्त प्रतिनिधि रचनाओं के आधार पर किया गया है।

## काव्य विवेचन

**प्रबन्धकाव्य**

पांडव यशोरसायन मुनिश्री का एक प्रबन्ध काव्य है। यह जैन दृष्टि से लिखा गया महाभारत है। इसमें कवि का ध्यान इतिवृत्त पर अधिक रहा है। इसमें विभिन्न प्रसंगों पर लिखकर मुनिश्री ने पात्रों को जीवन्त सर्वथा विविध दृष्टिकोण प्रस्तुत किए हैं जो पुरातन आगमों के अनुरूप है।

कृष्ण हिन्दी कवियों का प्रिय पात्र रहा है। भक्ति एवं रीतियुगीन कवियों ने उनके सौन्दर्य-पक्ष का उद्घाटन दिल खोलकर किया है। आलोच्य कवि की दृष्टि कृष्ण के सौन्दर्य तक न रुककर उनके शक्ति पक्ष पर अधिक केन्द्रित हुई है। यह प्रयत्न श्लाघनीय है। जैन दृष्टि में कृष्ण वासुदेव हैं। वे शक्ति के धनी हैं। उनकी यह शक्ति जब अत्याचारी नागराज के उन्मूलन में लगती ही है पूतना-वध¹ 'कालिया दमन'² में भी उनका शक्तिरूप उभरा है। इस शक्ति के साथ साथ करुणा भाव भी गुंथा हुआ है। नागिन की विनति और लब्धिप्रभाव में कृष्ण के सम्मुख घर हान में³ करुणा और आश्चर्य भाव की मिली-जुली अनुभूति है।

शक्ति का यह रूप द्रौपदी की प्रतिज्ञा में भी प्रतिबिम्बित है। नारी की स्वाभिमानता और अन्यायी अत्याचारी से प्रतिशोध लेने की बलवती कामना का एक ही छन्द में वर्णन सुन्दर बन पड़ा है—

> गुलड़ी न खाऊं मुख धरान मलीन तन
>
> ओढ़वा को सूल सीनो सुवणो पिलग पे।
>
> काजर न आंख आंजू लेवू ना तंबोल मुख
>
> कंचुकी न डोरो कसू सोभा हित अंग पे।

---

१ पूतना राक्षसि युसयाई भेद को लेन गोकुल मांही
भेज दी कस उठ आई जसोदा के सुत घबराऊ
मेरी गोदी मे हुलराऊं।
जसोदा नहीं देन खातिर डाकिन सा लेन भई आतुर
धनीधर छूट धायो जाहिर करता पय-पान चीर डारी
कृष्ण फिर कीनी किलकारी।
—पांडव यशोरसायन पृ० १८०

२ गेंद की परवा नहीं है नागिन! मामा स गयो जुवे हार रे।
वासग निर देसूं मामा ने आया छूं इण व्हार रे॥
नागिन भागो नाग चेतायो आयो वरी बलधार रे।
वासग ऊठयो कोपे चढ़ियो इत पहुंच्यो है मुरार रे।
इक कर मे झट गेंद उठाई दूजा म फण लियो धार रे।
युद्ध मच्यो दोनों म जानो कुण किया नाग हजार रे॥ —पृ० १८३

३ सहस कर कर लब्धि प्रभावे, जोरयो माधव जिणवार रे।
पकड घोस ले धायो कन्हैयो नागिन करी है पुकार रे॥
कालो बदन अरु डक जहरीलो मत मारो निरधार रे।
पति भिक्षा अब दे वो दयालु नार करों चरणार रे॥
कृष्ण कहे नहीं मारूं इसको नाथ लेवूंगो इकवार रे।
मदन सुकोमल वृन्दावन म ऊपर रमालो चौपड़ मार रे॥ —पृ० १८३





भाल पै न बिंदी देऊ, वेणी ना गुथाऊ मैया,
होट रु नाखून नाही, रगू दुक रग पै।
जोलो दुशासन भुज, उखाडे ना पति मम,
और ना जमावे गदा-भीम उनी जघ पै ॥[1]

शक्ति के साथ-साथ प्रेम और सौन्दर्य व्यजना के लिए भी कवि ने उपयुक्त अवसर ढूंढ निकाला है। रुक्मणी ने स्नानोपरान्त शृ गार क्या किया है मानो इन्द्राणी का रूप धारण कर लिया है—

स्नान कियो सखरो तब सुन्दर और अनूपम रूप सवारयो।
माग भरी गज मोतिन से, नथ वेसर टीकि दे, अजन सारयो ॥
कुच कु भ कसे, गल हार विराजित, साडि निलाम्बर को पट डारयो।
कटि मेखल नूपुर नीके पने निज देह शचीपन सो तब धारयो ॥[2]

हिन्दी मे सामान्यत कृष्ण और राधा के प्रेम-प्रसग को लेकर विपुल पदसाहित्य का निर्माण हुआ पर मुनिश्री ने स्वकीय प्रेम-भाव को ध्यान मे रखते हुए प्रेम की पवित्रता और एकरसता की अभिव्यक्ति के लिए रुक्मणी को विशिष्ट पद दिया है। रुक्मणी कृष्ण की परिणीता पत्नी है। दोनो मे प्रगाढ प्रेम है। फूल मे सुगन्ध, शरीर मे सास, सूर्य मे किरण, चाद मे चादनी, सर्प मे मणि, मुनि-मन मे करणी, केवली के मुख मे वाणी आदि की तरह कृष्ण और रुक्मणी परस्पर हिले-मिले है—

सुमन विषै जिम वास, सास पीजर रवि किरणा।
चन्द सुधारस जाण, अहि मणि, मुनि मन जिरणा ॥
लोभी धन की रास, भव्य चाहत ज्यो तिरणा।
उदधि मे अरविन्द, केवली मुख ज्यो निरणा ॥
काष्ठ वह्नि, हिंगलू मही, ज्यों यासे हिल-मिल रहे।
त्यो हरि रुखमणि मन मिल्यो, कहो अंतर कैसे गहे ॥[3]

नेमिनाथ और राजमती के प्रसग मे 'बारहमासा' का वर्णन सुन्दर बन पडा है। नेमिनाथ के तोरण से वापस लौटने पर राजमती उनकी अनन्त प्रतीक्षा मे बेचैन है। चैत्र मास मे वसन्त खिल गया है। वह पल-पल प्रिय का पथ निहारा करती है।[4] विरह की पीडा मे नेत्रो मे अश्रुधारा प्रवाहित हो रही है और ऊपर से वैशाख तप रहा है, वह कैसे धैर्य धारण करे ?[5] जेठ की गर्मी मे वह शारीरिक और मानसिक दोनो दृष्टियो मे जल रही है।[6] आषाढ मे

---

१ पाडव यशोरसायन, पृ० ३७३

२ ,, पृ० २२६

३ पाण्डव यशोरसायन, पृ० २३३-३४

४ चैत्र चहूदिश खिल रह्योजी, रग भर राग वसत।
पल-पल पेखू प्रेमसू जी, कथ तुम्हारो पंथ जी ॥

५ खलक्या वाला नीर का जी, नयन विरह की पीर।
ऊपर मास वैशाखरो स्वामी, किण विध धारु धीर ॥

६ जोग लीजो मत जेठ मे जी काई, वाजे लूओ वाय।
दोनू तरफ सू जल रहीजी, कमधज म्हारी काय ॥



कठोर सत्य नन्दनशाह की आखें खोल देता है और वह अनुभव करने लगता है कि यह ससार स्वार्थ का मेला है।[1] सयमपथ पर चलने मे ही जीवन की सार्थकता है। नन्दनशाह सयमी बन कर अपना उद्धार करता है। 'ज्ञानदर्शन-चारित्रोपरि व्याख्यानम्' प्रतीकात्मक काव्य है। इसमे चार मित्र-मत्री-पुत्र, खाती-पुत्र, द्विज-पुत्र और राजकुमार समरसिंह ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप के प्रतीक हैं।[2] चारो कलाकार हैं। एक अपने विद्या-बल से बीस कोस की सब बातें जान लेता है, दूसरा आकाश-मार्ग से गमन कर अभीष्ट स्थल पर पहुचने की क्षमता रखता है, तीसरा मरे हुए को पुनर्जीवित कर देता है और चौथा निर्भीक वीर की भाति शत्रु को परास्त कर सर्वत्र विजयी बनता है। चारो परस्पर सहयोग और सद्भाव से मार्ग मे आने वाली कठिनाइयो को पार कर सिद्धि प्राप्त करते है।

सूफी प्रेमाख्यानक काव्यो मे खुदा तक पहुचने के लिए बन्दे को चार दशाए—शरीयत तरीकत, हकीकत और मारिफत-पार करनी पडती है। आलोच्य कृति मे ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप की वही स्थिति है। कुमार समरसिंह आदर्शप्रेमी है। वह प्रेमपात्र की प्राप्ति के लिए सूफी प्रेम-काव्यो के नायक की भाति योगी बनकर नही निकलता। वह अपने बाहुबल एव पुरुषार्थ से मार्ग मे पडने वाली समस्त बाधाओ को दूर कर विजयी बनता है और अन्त मे सयम-मार्ग का पथिक बनकर आत्मोद्धार करता है। समरसिंह सर्वगुणसम्पन्न है। वह वीर नायक का मानक है। सेना मे हाथी, आकाश मे सूर्य, देवताओ मे इन्द्र, नक्षत्रो मे चाद, मनुष्यो मे राजा, पशुओ मे सिंह, दादरो मे

---

६ जरडी बोली रे, करडका मोरी।
कैसो कुपातर पड्यो पेट मे, आवत मौत चहे मोरी।
काई निहाल करी निरभागी, खाली जनम दे नई दोरी।
मरसी तो मरजासी मुझे क्या, मैं न मरु बनकर भोरी।
किन किन का जग नाम रहता है, दुनिया कथन करती कोरी।
आखो अदीठ होय जा जरदी, अगर अकल राखे थोरी ॥-पृ० ८८

७ पर-मौत मरु गतिया बिगरे, पति काल मरे भल आज मरे।
पतिहीन तिया कितरी जग मे, बन सूरत्त कोई जरे सग मे।
मुझको नहिं चाह रती सुख की, परवा न करुं पति के दु ख की ॥-पृ० ८६

१ देख लियो, देख लियो, देख लियो रे,
चिरताली प्रेम थारो पेख लियो रे ॥टेर॥
कपट कटारी कारी नागण सी मारी,
आज तो उघड गई पोल सब थारी,
जैसे ढोगी जन साधु भेस लियो रे ॥चि०॥१॥
घूड थारा साजना मे मैं भी धोखो खायो,
मीठोडी बोलो मे होली रूप लख पायो,
तू तो स्वारथ रो बादियो सेकलियो रे ॥चि०॥२॥ पृ० ८६-८७

२ मत्रि सुतवत् ज्ञान जाणो, श्रद्धा सूत्रजधार है,
चारित्र द्विज सुत समझ लीजे तप जु राजकुमार है।
ज्ञान दर्शन चरित तप चहु कर्म काटन की दवा,
जो अराधे शुद्ध भावे लहे शिव सुख की हवा ॥पृ० १०५-१०६



भक्त के रूप में कवि म० पार्श्वनाथ से उसी प्रकार का नैकट्य अनुभव करता है जैसा चकोरी चांद से, शंकर पार्वती से, कृष्ण राधा से और राम सीता से—

> मोहनगारो मन बस्यो, चित्त चरणों में, ज्यों चंद चकोरी जेम ।
> ज्यों शंकर मन गोरजा, हरी राधा में, राम सिया सग प्रेम ॥

वह उन्हें एक पल के लिए भी विस्मृत नहीं करना चाहता। जिस प्रकार चकमक पत्थर अग्नि को, बादल बिजली को, मछली जल को, कमल सूर्य को, मधुकर मालती को और हंस मानसरोवर को नहीं त्यागता उसी प्रकार कवि अपने आराध्य से अलग नहीं होना चाहता—

> चकमक अगनि ना तजे, घन ज्यों बिजरी, मच्छि निर्मल नीर ।
> कमल रवि विसरे नहीं, भावे मोहे, हंसन हदो तीर ॥
> मधुकर को मन मालती, निस दिन घूमें, मानसरोवर हंस ।
> प्यारी पियू भूले नहीं, जलधर सर पे, ज्यों उत्तम निज वंश ॥
> इण विधि प्रीति आपसे, अविचल म्हारी, रहती सदा निदान ।
> तू मुझ जीवनवाल हो, अन्तर्यामी, चित्तगामी गिरवान ॥

अपनी लघुता और प्रभु की महत्ता के प्रतिपादन में भक्त को विशेष आनन्द आता है। वह निष्कपट रूप से निःशंक हो अवगुणों को बढ़ा-चढ़ा कर आराध्य के सम्मुख प्रकट करता है। मुनिश्री का भक्त मन गौतमस्वामी के चरणों में निवेदन करता है कि वह सांसारिक फंदों में फंसा हुआ है, तृष्णा के तन्तु से बंधा हुआ है और ममता रूपी मेरपर्वत से भी उसकी 'चित्त शिला' भारी है—

> गोयम गुरुवर गुणधारी, हे चरणन की बलिहारी ।
> काम स्याम रामा को रसियो, फसियो, फन्द फिरारी ॥
> फसियो तन्तू तृष्णा कैसो, वसियो विषय मझारी ।
> नमन गुण दीना टारी ॥
> दाम धाम निज नाम बधारण, ते कीनी सुख ख्वारी ।
> है ममता मेर से म्होटी, चित्त सिल्ला चिन्तारी ॥
> लगे अब यहां सो तारी ।

गोस्वामी तुलसीदास ने भी 'विनयपत्रिका' में अपने सम्बन्ध में ऐसे भाव व्यक्त किए हैं। यह भावना कवि की विनम्रता, शालीनता और निरभिमानता की परिचायक है।

उपदेशात्मक मुक्तक मुख्यतः 'उपदेशबावनी' में संगृहीत हैं। ये कुण्डलिया छन्द में लिखे गये हैं। इनमें सांसारिक प्राणियों को नाम-स्मरण,[1] दया-धर्म-पालन,[2] गुरु-भक्ति, वाणी-संयम,[3] सम्यग्ज्ञान-साधना,[4] सदाचार,[5] स्वार्थ-त्याग

---

१ कहे 'मिश्री' अणगार प्यार-धर पारस जप ले । पृ० ६

२ कहे 'मिश्री' अणगार, दयामय धर्म अराधे ॥ पृ० ७

३ कहे 'मिश्री' अणगार बोलता जतना राखो ।
प्रथम हिया में तोल, बोल फिर बाहर भाखो ॥ पृ० ६

४ कहे 'मिश्री' अणगार भक्त मत बण रे भोलो ।
अन्तर आँख उघाड, दूध थोहर रो घोलो ॥
घोलो पुनरपि आक को, बडला रो पिण जाण ।
गाय भैंस बकरी तणो, उनकी करे, पिछाण ॥ पृ० ११

५ कहे 'मिश्री' अणगार, कठिन कर्मों रो कांटो ।
चुभियो सकें न चल्ल, अचानक काढें आंटो ॥ पृ० २६

आदि की शिक्षा दी गई है। तत्त्वज्ञान को सरल और बोधगम्य बनाने के लिए व्यापार[1] हवाई यात्रा[2] खेती[3] स्नान[4] आदि व्यावहारिक लौकिक कार्यों को आध्यात्मिक रूप प्रदान किया गया है। समाज में व्याप्त ढोंग पाखण्ड और कदाचार के प्रति आक्रोश प्रकट करते हुए नकली वैरागियों की खूब खबर ली है।[5] कवि की उद्बोधना है कि यदि आप मर्द मुछाल हैं तो लोभ मोह का उन्मूलन कर सच्चे आत्म वीर बनें।[6]

दृष्टान्तरत्न मुक्तक काव्य में 'मधुर दृष्टान्त मंजूषा' उल्लेखनीय है। इसमें १८३ दृष्टान्त हैं जो कवित्त छन्द में लिखे गये हैं। कहीं कहीं दोहा छन्द में निरूपण किया गया है। जन सन्त गूढ व गम्भीर तत्त्व सिद्धान्त को इस प्रकार विवेचित करते रहे हैं कि वह बालक जैसे मन्द बुद्धि वाले व्यक्ति के हृदय में भी उतर सके। इसके लिए प्राचीन

---

१, टोटो है बिन समझ रो नर-तन रूप दुकान।
माल भरयो जिन धर्म रो तेजी भाव विज्ञान॥
तेजी भाव विज्ञान करो शुभ करणी आदि।
कहै मिश्री अणगार विणज मे नफो कमाले॥ प० १८

२ कहे मिश्री अणगार धर्म को एरोप्लेन है।
ड्राईवर गुरुराज पावरसा जन बन है॥
बन चन लाईट है पुनि यतना दुर्बीन।
घडी सत्य के पौन से है नभ श्रद्धाधीन॥
श्रद्धाधीन चतन्य दुखों को मिटा देन है।
कहे मिश्री अणगार धर्म को एरोप्लेन है॥ प० १६

३ कहे मिश्री अणगार खेत पुण्यों को पाको।
साधन मिलिया सब आयो आनन्द को झाको॥ प० २

४ कहे मिश्री अणगार साच रो साबू लेलो।
शील सरोवर जाय शिक्षा करणीरी झलो॥
झलो घोटो जाप रो जासी सारो मल।
आतम होसी ऊजली मिल मुगत री शल॥
गल करेला स्वच्छ ज्ञान रो सुन्दर गेलो।
कहे मिश्री अणगार साच रो साबू लेलो॥ प ४७

५ कहे मिश्री अणगार भभूति खूब रमाई।
जगजूट-सो मुकुट तिलक माला गल भाई॥
भाई जुगती जोग हृदय मे बडो धुतारो।
करे जुल्म हद तोड मिसकरो मोडो न्यारो॥
न्यारो प्रभु से निपट मात कहे करे लुगाई।
कहे मिश्री अणगार भभूति खूब रमाई॥ प ४१

६ कहे मिश्री अणगार अगर हो मरद मछालो।
खग धार सौधम सधर बनकर के चालो॥
चालो डालो लोभ प धोबा भर भर धूल।
ओ अन्यायी आकरो सकल पाप को मूल॥
मूल उखाडो मोह भूल सम्मुख मत मालो।
कहे मिश्री अणगार अगर हो मरद मछालो॥



गद्य मे वालाववोध रूप मे कई कथाए प्राप्त होती है। सामान्य-व्यवहार मे भी हम पद-पद पर दृष्टान्त देकर किसी बात की पुष्टि करते है। मुनिश्री ने लोक-जीवन और व्यवहार मे प्रचलित विभिन्न दृष्टान्तो के माध्यम से कई जीवनोपयोगी धर्म और व्यवहार की बाते स्पष्ट की है।

'हीरा की हाडी' दृष्टान्त मे बताया गया है कि मूर्ख व्यक्ति मूल्यवान् वस्तु की कीमत नही आक सकता। कठिहारे ने हीरे की हाडी और बावने चन्दन की मौली जलाकर नष्ट कर दिया—'चन्दन जरात चूले धरी हाडी घाट भर।'[1] 'मूर्ख लडका' दृष्टान्त मे उस सेठपुत्र का वर्णन है जो प्रातःकाल धान की दुकान पर धान खाते हुए गधे को इसलिए नही भगाता कि सेठ की शिक्षा है 'प्रथम ग्रहाक ठाली जान मत दीजे रे।' जब पेट भर धान खा चुकने के बाद गधा जाने लगता है तो वह उसकी पूँछ पकड कर उससे कीमत माँगने का आग्रह करता है।[2] 'अधेरा घुस न जाय' दृष्टान्त मे बहू की मूर्खता का वर्णन है जो घर मे अधेरे को न घुसने देने के लिए दरवाजे पर लाठी लेकर बैठती है और उसको पीटने के स्थान पर घर के सारे बर्तन फोड डालती है। साम जब दीप जलाती है तब कही अधकार भागता है। कहना न होगा कि मुनिश्री ने विवेकशून्यता का अच्छा खाका खीचा है।

इन दृष्टान्तो के माध्यम से कवि ने जीवन-मूल्यो की प्रतिष्ठा की है। जीवन मे उस व्यक्ति की प्रतिष्ठा है जो किसी बात पर मनन कर उसे पचाता है। जो एक कान से सुनकर दूसरे कान से या मुँह से कोई बात निकाल देता है उस व्यक्ति की कोई कीमत नही। 'मनन करना ही मानवता है' दृष्टान्त इसी मूल्य को प्रतिष्ठित करता है।[3] इसी प्रकार जीवन मे ज्ञान और क्रिया का समान महत्व है। क्रिया के अभाव मे केवल मात्र ज्ञान लूला या पगु हो जायेगा और ज्ञान के अभाव मे केवल क्रिया अधी हो जायेगी। जीवन की सफलता व सार्थकता के लिए ज्ञान और क्रिया

---

१ मधुर दृष्टान्त मजूषा, पृ० ५

२ धान की दुकान पर प्रात सेठ पुत्र भेज्यो,
प्रथम ग्रहाक ठाली-जान मत दीजे रे।
एत्र जाय धान के जु ढिग कर बैठो तबै,
खर खाय रह्यो धान मूरख पतीजे रे॥
पेट भर भूख चाल्यो, पूँछडो झाल्यो है तेह,
जावे कठे माल-तणा दाम धरलीजे रे।
लोग कहे छोड, ना तो सिर फूट जासी,
'मिश्री' ऐसे मूढ, हट ताण के तणीजे रे॥ पृ० ५०

३ कलाकार त्रय मूर्ति हेम की बनाय नामी,
भूप की सभा मे जाय, कीमत कराई है।
सचिव सुबुद्धि-खान, डार्यो कान बीच डोरो,
दूजे कान आयो, मूल्य फूटी कोडी नाई है॥
दूजी के निकरयो मुख, तीसरी ठेठ पेट,
पाँच्यो डोरो जाई है।
सवा क्रोड सोनैये को मूल्य, 'मिश्री' मुनि कहे,
ऐसे जिनवाणी पर हेतु सोचो भाई रे॥ पृ० ५७



का समाधान सन्तुलन आवश्यक है। इस जीवन सत्य का दो मित्रों के परस्पर व्यवहार द्वारा उद्घाटित किया गया है।[1]

सामान्यतः कहा जाता है कि उदार व्यक्तियों के पास लक्ष्मी का अभाव रहता है और मक्खीचूस धनी होते हैं। प्रेमचन्द के शब्दों में सरस्वती की कृपा लक्ष्मी की शत्रुता है। इसका व्यंग्य मिश्रित उत्तर देते हुए एक ओर मुनिश्री ने मक्खीचूस का हूबहू चित्र उतारा है[2] तो दूसरी ओर मक्खीचूस पर लक्ष्मी के प्रसन्न होने के कारणों की विवरणिका स्वयं लक्ष्मी के मुख से प्रस्तुत कराई है।[3]

कुल मिलाकर कहा जा सकता है कि इन दृष्टान्तपरक मुक्तकों के सृजन में मुनिश्री लोक जीवन का विविध पार्श्वों में देख सके हैं। अनुभव की व्यापकता का प्रमाण तो यही है कि इनमें चोर साहूकार, वेश्या सती, गृह शिष्य, मूर्ख बुद्धिमान, चाट जाटनी तथा परिवार के अन्य सम्बन्धी यथार्थ रूप में चित्रित हुए हैं।

*कलात्मक मुक्तक काव्य के अन्तर्गत बुधविलास प्रथम तरंग उल्लेखनीय कृति है। इसका अपर नाम गुरु* शिष्यसंवाद शतक है। इसमें गुरु द्वारा लौकिक व्यवहार सम्बन्धी प्रश्न पूछे गये हैं। शिष्य उनका कलात्मक उत्तर देता है। यह उत्तर सामान्यतः एक ही शब्द में दिया गया है। श्लेष के कारण शब्द दो या दो से अधिक अर्थ होने के कारण वह कई प्रश्नों का समाधान एक साथ कर देता है। यहां कुछ उदाहरण द्रष्टव्य है—

---

१ कमावन दोय मित्र जावे हैं विदेश तब
एक घोडे चढ़ चाल्यो दूजे सीस ढोलियो।
पन्थ में निहार लोग ऐसो जो खयाल कियो
चढ्यो सो ठाकुर बोझवारो भत्य तोलियो॥
पनघट ढोल्यो ढार मित्र एक सोय गयो
दूजो नीचे सूतो पाय नौकर ही बोलियो।
दोनों समतुल्य धनी चाकर को काम कहा
मिश्री ज्ञान क्रिया ऐसे युगपत हो लियो॥ प० २६

२ सूमडो सून्योडो मूडो, गीड से गडी है आंख
मैलो है बदन घेलो खावे न खवावे है।
भूत सो है भयानक निकेतन जूवां केरो
फटे हैं वसन सारे सेडो सरडावे है॥
*उन्नको सो चाम गाल बठगे बन्दर सम,*
मक्खीचूस आणे-टाणे जावे न बुलावे है।
अरे मतिहीन तन्यो रसिक उसी प होगी
मिसरी भनत तोकू दाय कसे आवे है॥ प० ८

३ निद्यमी कहत सूर जग में मरत कट
ज्ञानी गुनियों के हम दाय नहीं आवे हैं।
छैल जे छोगाला आला दिल के विलाले होत
*रावाला घने काहा अन्य को लुटावे हैं॥*
बुद्धिवान मान के करया सो तो राडी कह
चपल छिनाल मही ओपमा चढ़ावे हैं।
इसीलिए सूम सेती जमी है हमारी तो जी
मिसरी भनत सदा बन्मी बजावे हैं॥ प० ८

(१) आडो अवलो चालणु, तवे न रोटी पाय।
थाभो दीसे ठींगणो, कहो चेला किण न्याय ।।
उत्तर—'सीधो' नहीं।

गुरु का प्रश्न है—क्या कारण है कि आदमी आडा-टेढा चलता है ? तवे पर रोटी नहीं है ? थाभा नीचा दीखता है ?

शिष्य उत्तर देता है—मार्ग सीधो (सरल) नही है, तवे पर रोटी बनाने के लिए सीधो (आटो, सामान विशेष) नही है और थाभा भी सीधो (ऊँचो) नही है।

(२) ढोल्यो ढले न चौक मे, शाख सूखती जाय।
महल डिगे प्यासो मरे कहो चेला किण न्याय ।।
उत्तर—'पायो' नहीं।

गुरु का प्रश्न है—क्या कारण है कि पलग चौक मे नही ढलता, फसल सूखती जा रही है, महल डिगता है और आदमी प्यासा है ?

शिष्य उत्तर देता है—पलग के पायो (पागा) नही है, फसल को पायो (पानी पिलाओ) नही है, महल के पायो (नहाग) नही और प्यासे आदमी को पायो (पानी पिलाया) नही।

(३) टोटो पडियो माल मे, करणी निरफल जाय।
कविता फीको कवियणो, कहो चला किण न्याय ।।
उत्तर—'भाव' नहीं।

गुरु का प्रश्न है—क्या कारण है कि माल मे घाटा पड रहा है, तपस्या निष्फल जा रही है और कवि की कविता अच्छी नही लगती ?

शिष्य उत्तर देता है—माल के लिए भाव (बाजार भाव) नही है, तपस्या मे भाव (शुद्ध भावना) नही है और कविता मे भाव (अच्छे विचार) नही है।

(४) पटवासू पदमण लडै, हाली भूखो जाय।
दर्जीडो धाकल करै, कहो चेला किण न्याय ।।
उत्तर—'पोयो' नहीं।

गुरु का प्रश्न है—क्या कारण है कि स्त्री पटवा मे लडती है, मजदूर भूखा रह जाता है और दर्जी अपने आदमी का फटकारता है।

शिष्य उत्तर देता है—स्त्री के पटवा मे लडने मे पोयो (हार पिरोया) नही है, मजदूर के भूखा जाने मे पोयो (रोटी बनी) नही है और दर्जी के फटकारने मे पोयो (सूई मे डोरा पोया) नही है।

(५) रगरेजा रुलता फिरै, घर नारी घुरकाय।
मैंदा ज्यों मैंदी भई, कहो चेला किण न्याय ।।
उत्तर—'रग नहीं'।

गुरु का प्रश्न है—क्या कारण है कि रगरेज के पास काम नही है, धर्मपत्नी प्रेम नही करती है, मेहदी मैंदा जैसी हो रही है।

शिष्य उत्तर देता है—रगरेज के काम नही करने मे रग (रगने का रग) नही है, स्त्री के प्रेम नही करने



३ दुनिया में सभी को स्वार्थरत देखकर नायक का संयम ग्रहण करना।
४ कठोर साधनामय जीवन जीते हुए अन्तत देवगति प्राप्त करना।

ज्ञान, दर्शन, चारित्रोपरि व्याख्यान की कथानकप्रस्तुतियाँ भी इस प्रकार गिनायी जा सकती है—

१ मन्त्री-पुत्र, विप्र-पुत्र, खाती-पुत्र और राज-पुत्र की परस्पर मित्रता होना।
२ कारणवश चारों का परदेश-गमन करना।
३ चारो का किसी न किसी विद्या मे पारंगत होना। मन्त्री-पुत्र का अपने ज्ञान-बल से सब कुछ जानना, विप्र-पुत्र का मृत को जीवित करना, खाती-पुत्र का आकाश मे सचरण करने वाला यत्र बनाना तथा राजकुमार का सबको परास्त कर सदैव विजयी होना।
४. मार्ग मे भयकर राक्षस का मिलना।
५ मित्रो का परस्पर भटक जाना।
६ राक्षस का नित प्रति किसी न किसी मनुष्य का भक्षण करना।
७ अपनी बारी आई जानकर किसी कन्या का चिन्तित होना।
८ ऐसे अवसर पर किसी राजकुमार द्वारा राक्षस का वध होना।
९ कन्या और राजकुमार का परस्पर विवाह होना।
१० कन्या का अत्यन्त सुन्दर राजकुमारी या अप्सरा होना।
११ नाई द्वारा राजकुमारी के बालो को लेकर प्रतिनायक को देना व उसके सौन्दर्य का वर्णन कर विष-मिश्रित आहार खिलाकर, नायक को मारकर, उसकी प्राप्ति का उपाय बताना।
१२ बालो को देखकर प्रतिनायक का मूर्च्छित होकर गिर पडना।
१३ धोखे से नायक को मारकर प्रतिनायक द्वारा नायिका को ले जाना।
१४ मित्रो की सहायता से नायक का पुनर्जीवित होना।
१५ प्रतिनायक को परास्त कर नायिका को छुडाना।
१६ प्रतिनायक की कन्याओ से मित्रो का विवाह करना।
१७ नाई जैसे दुष्ट पात्रों को उनके किये का दण्ड देना।
१८ सयम ग्रहण कर चारो मित्रो का आत्मकल्याण करना।

उपर्युक्त कथानक-प्रस्तुतियों के अध्ययन से यह पता चलता है कि कवि की दृष्टि वस्तुचयन मे लोकतत्व पर रही है। शिल्पविधान में भी मुनिश्री लोकतत्व से अनुप्रेरित होते रहे हैं। अलंकारो का प्रयोग करते समय उनकी दृष्टि शास्त्रीय उपमानो को ढूँढने में नहीं लगी रही। उनके प्रभावशाली जितने भी उपादान है वे लौकिक है। यथा—

१— कहे मिश्री अणगार, मूढ रा मता हजारो।
डरे न करता पाप, बज्यो ज्यू ऊँट-नगारो॥—(उपदेश बावनी, पृ० २७)

२— कहे 'मिश्री' अणगार, खुशामद मीठी गोली।—(उपदेश बावनी, पृ २८)

३— कहे 'मिश्री' अणगार, मिलयो स्वारथ रो मेलो।
अपणायतवश होय, कियो धन अघ कर भेलो॥
मेलो हुयगो एम, शहद लिपटी जिम माखी।
पूर्व पुण्य सब खोय, रखी बदनामी बाकी॥—(उप० बावनी, पृ० ३७)

४— कहे 'मिश्री' अणगार, धान मे पडगी ईली।
खा—कर कियो खराब, रह्या फोफलिया पीली —उप० बावनी, पृ० ५२

कर चित्त की चतुरता का उल्लास बढ़ाना चाहता है।[1] इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए वह कविता को आन्तरिक शक्ति देकर प्रभावकारी बनाना चाहता है और कला का पुट देकर आकर्षक भी। इसीलिए मंगलाचरण करते समय कवि ने जो कामना प्रकट की है या शब्द-शक्ति का जो वरदान मांगा है उसमें शब्दों की कोमलता[2] और सुन्दरता के साथ-साथ उनकी प्रभावक शक्ति की भी याचना की है।[3] कविता का प्रभाव ऐसा हो कि पाठक या श्रोता उसे पढ़कर या सुनकर उमगित हो उठे,[4] उसका रोम-रोम नाच उठे, वह सीधी हृदय में पैठ जाय।[5] अन्तरंग और बहिरंग दोनों सुन्दर और शक्तिसम्पन्न हों, यही कवि को इष्ट है। इसीलिए उसने अपनी कविता को मोतियों की लड़ी कहा है जो प्यार के साथ हृदय पर धारण की जा सके[6] और 'बान्दरमाल'[7] की तरह सबको प्रमोद दे सके, रसमय बना सके।

---

१ गुरु-शिष्य-संवाद-शुभ, विरच्यो मन री मौज।
'मिश्री' मुनि कहे मनुज के, चतुरपणां रो चोज॥ —बुधविलास, १ पृ० ४३

२ (क) गौतम-पद-अरविन्द अलि यो मन मोद अतीव।
वसत चहत वरदान रस, कोमल वच कमनीय॥ —पाडव यशोरसायन, पृ० २०६

(ख) नाथ आपजो निपट ही, ललित वयण की लू वे। —पाडव यशोरसायन, पृ० ६६

३ सुमता सदन भर, कुमता निकार कर,
दीनन-दयार मार, शब्दकोप सूप दो। —मधुर दृष्टान्त मंजूषा पृ० २

४ सुणनों परिषद ऊमगे, जस कवि पावे ध्रू व।—पाडवयशोरसायन, पृ ६६

५ रची बावनी रंगधर जची सुजन हिय जास।
नची कली-कलि सुन निपट, पची सु मनसादास।—उपदेशबावनी, पृ ५६

६ पट्टावली मुक्ता-लरी, पहनो हिय धरि प्यार।—पद्यमय पट्टावली, पृ० ७२

७ आ कविता री बान्दरमाल। 'संकल्पविजय' का समर्पण।

# मरुधरकेसरी के चातुर्मास स्थलों की सूची

*मुनिश्री रूपचन्द जी 'रजत'*



| क्रम संख्या | संवत | स्थान | क्रम संख्या | संवत | स्थान |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | १९६६ (वैराग्य भाव में) | जैतारन | २९ | १९९७ | बीलाड़ा |
| २ | १९७० | मल्वाज | ३ | १९९८ | बुसी |
| ३ | १९७१ | नावा | ३१ | १९९९ | बुसी-मरारन |
| ४ | १९७२ | कुरड़ाया | २ | २० | मिरियागा |
| ५ | १९७३ | जैतारन | ३ | २००१ | जैतारन |
| ६ | १९७४ | सोजत शहर | ३४ | २ २ | जोधपुर |
| ७[1] | १९७५ | दवन्ती आउवा | ३५ | २ ०३ | सोजत शहर |
| ८ | १९७६ | जैतारन | ३६ | २ ०४ | सान्डी (मारवाड़) |
| ९ | १९७७ | जोधपुर | ७ | २ ५ | बगड़ी-सज्जनपुर |
| १० | १९७८ | सोजत शहर | ८ | २ ०६ | कुरड़ाया |
| ११ | १९७९ | जैतारन | ९ | २ ०७ | जैतारन |
| १२ | १९८ | जोधपुर | ४० | २००८ | मालपिया |
| १३ | १९८१ | सहवाज | ४१ | २ ०९ | सान्धी |
| १४ | १९८२ | जैतारन | ४२ | २ १० | बीलाड़ा |
| १५ | १९८३ | जोधपुर | ४३ | २ ११ | भीवाणा |
| १६ | १९८४ | सोजत रोड | ४४ | २ १२ | सल्वाज |
| १७ | १९८५ | जैतारन | ४५ | २०१३ | कुशालपुरा |
| १८ | १९८६ | सोजत शहर | ४६ | २ १४ | सोजतशहर |
| १९ | १९८७ | धनुला | ४७ | २ १५ | ब्यावर |
| २० | १९८८ | कानू आणन्दपुर | ४८ | २०१६ | सान्डी (मारवाड़) |
| २१ | १९८९ | सहवाज | ४९ | २०१७ | सवासपुरा |
| २२ | १९९० | कानू आणन्दपुर | ५ | २०१८ | सोजत शहर |
| २३ | १९९१ | जोधपुर | ५१ | २ १९ | जोधपुर |
| २४ | १९९२ | सोजत शहर | ५२ | २ २ | नाडगाव |
| २५ | १९९३ | टाटागढ़ | ५३ | २ २१ | फान्ड़ा |
| २६ | १९९४ | जोधपुर | ५४ | २ २२ | बावड़िया |
| २७ | १९९५ | सोजत शहर | ५५ | २ २ | निवाज |
| २८ | १९९६ | बगड़ी नगर की मन्डा | ५६ | २ ४ | राटन |

---

१ प्रारम्भ के सात चातुर्मास दीक्षा की अनुमति न मिलने के कारण वैराग्य भाव में गुरुदेव के साथ रहकर किये।



# मरुधरकेसरीजी म० की आज्ञा मे विचरण करने वाले सन्तो और सतियो की शुभ नामावली

(क) सन्त

(१) प० मुनिश्री रूपचन्दजी महाराज
(२) श्री मुकन मुनिजी ,,
(३) श्री महेन्द्र मुनिजी ,,

(ख) सतियाँ

(१) श्री पानकुँवरजी
(२) श्री हुलासाजी
(३) श्री तखताजी
(४) श्री गुणवन्तीजी
(५) श्री भीलमाजी
(६) श्री झणकार कुँवरजी
(७) श्री पवनकुँवरजी।

(१) श्री लक्ष्मी कुँवरजी
(२) श्री सज्जनकुँवरजी
(३) श्री मगनकुँवरजी
(४) श्री दाखाजी
(५) श्री सायर कुँवरजी ।

(१) श्री तेजकुँवरजी (२) श्री मनोहर कु वरजी (३) श्री धन कु वरजी।
(१) श्री पवनकु वरजी (२) श्री बादाम कु वरजी (३) श्री कसु वाजी।
(१) श्री प्रेम कु वरजी (२) श्री श्रीकु वरजी (३) श्री मोहनकु वरजी।
(१) श्री रतनकुँवरजी (२) श्री छोगाजी (३) श्री जतन कु वरजी।

श्री मणिकु वरजी म० ठाणा २ से पालनपुर मे विराजमान हैं।

# संस्मरण, श्रद्धानिवेदन, अभिनन्दन



## कार्यकुशल कर्मठ सन्त

जैनधर्मदिवाकर आचार्यसम्राट
श्री आनन्दऋषिजी महाराज

स्व० श्रद्धेय मरुधरकेसरी श्री मिश्रीमलजी म० हमारे श्रमणसंघ के एक प्रतिष्ठित संत हैं। श्रमणसंघीय संगठन के संवर्द्धन तथा परिवर्द्धन में आपने अनुकरणीय प्रयत्न किए हैं। वस्तुतः अजमेर साधु सम्मेलन में संतों की तालमेल में आपका जो योग रहा है उसे कभी विस्मृत नहीं किया जा सकता। स्थानकवासी समाज के बिखरे मोतियों को एक माला में पिरोने के लिए सादड़ी सम्मेलन में श्रमण संघ की जो सेवाएँ अर्पित कीं तथा अन्य उपसम्मेलनों में संघ को उन्नत करने में आपने सच्ची निष्ठा के साथ जो सहयोग दिया वह श्रमणसंघ के इतिहास में सदा संस्मरणीय एवं उल्लेखनीय रहेगा।

आपके जीवनपृष्ठों का मैंने निकट से अध्ययन किया है उसके आधार पर मैं कह सकता हूँ कि आप श्रमणसंघ के उत्साही संगठनप्रिय और एक कर्मठ संत हैं। मुझे आज श्रमणसंघ में आप जैसे कार्यकुशल समाज सेवी मुनिराज को देख कर बड़ा संतोष होता है।

मरुधरकेसरीजी एक अच्छे व्याख्याता होने के साथ साथ आशुकवि भी हैं। आपके अनेक काव्यग्रंथ प्रकाशित हो चुके हैं। जनता ने उनको आदर से अपनाया है। पद्य के अलावा आपने गद्यग्रंथ भी लिखे हैं। स्थानकवासी समाज के इतिहास की आपको अच्छी जानकारी है।

धर्मप्रचार के क्षेत्र में भी आपका योगदान प्रशंसनीय रहा है क्षेत्रों की सार संभाल करना धर्मविमुख जनता में से उदासीनता दूर करना, वहाँ पहुँचकर धर्म का प्रचार करना, धार्मिक वातावरण तैयार करना ये सब आपकी ऐसी विशेषताएँ हैं जो सभी श्रमणसंघीय साधु मुनिराजों के लिए अनुकरणीय है।

अपने अनुभव के आधार पर मैं निःसंकोच कह सकता हूँ कि आपकी श्रमणसंघ को संगठित रखने की सदा भावना रही है और उसके संवर्द्धनार्थ पूर्णतया सहयोग देने का भाव दिखाया है।

अभिनन्दनग्रंथ समर्पित करके समाज आपकी सेवाओं के प्रति आदरभाव अभिव्यक्त कर रहा है यह संतोष की बात है।

मेरी हार्दिक भावना है कि आप सम्यग्दर्शन ज्ञान और चारित्र की आराधना करते हुए श्रमणसंघीय ऐक्य के संवर्द्धन में अधिकाधिक सहयोग देते रहेंगे जिससे श्रमणसंघ जन जन तक भगवान् महावीर के सिद्धान्तों का प्रचार करने में सफल बन सकेगा। शुभम्।

●

## श्रीमरुधरकेसरी मेरी दृष्टि में

उपाध्याय श्री अमर मुनि

शरीर से दुबला-पतला, स्वभाव से किन्तु दृढ़ संकल्प और अद्भुत साहसी मन, ऐसे पुरुष हैं श्री मरुधरकेसरी का व्यक्तित्व बड़ा ही दिलचस्प और विलक्षण है।



श्रमण-संघ के संगठन-प्रसंगों पर कितने ही प्रसंग ऐसे आये जब मैंने उनमें एक निर्भीक नेतृत्व और स्पष्ट वक्तृत्व का आन्दोलित होते देखा। उनकी विलक्षण संगठनशक्ति और स्फूर्तिमान साहस देखकर कई बार मैं आश्चर्य में डूब कर रह गया।

वे दिन स्मृतियों से ओझल नहीं हुए हैं जब सादड़ी जैसे छोटे से क्षेत्र में अखिल भारतीय श्रमणसंघ का पहला अधिवेशन बुलाया गया। सैकड़ों साधु-साध्वियों और हजारों श्रावक-श्राविकाओं के स्वागत-सत्कार और आवास आदि की सुचारु व्यवस्था में स्थानीय श्रावकसंघ ने जिस मनोबल और कार्यदक्षता का परिचय दिया उसके पीछे प्रेरक और मार्गदर्शक व्यक्तित्व कौन था? मैंने जब उसकी पृष्ठभूमि में मरुधरकेसरी के समर्थ व्यक्तित्व को खड़ा देखा तो सहज ही उनकी सुदक्ष कर्मठता एवं तेजस्विता का एक चित्र मेरे मन पर अंकित हो गया।

यह सत्य है कि व्यक्तित्व संघर्षों में नहीं, निर्माण में निखरता है। उनकी तेजस्विता और कार्यक्षमता विघटन में नहीं, पुनर्निर्माण में नापी जाती है। मरुधरकेसरी का व्यक्तित्व समाज में निर्माता व्यक्तित्व रहा है। जैन समाज में शिक्षणप्रसार के लिए उनके प्रयत्न बड़े तीव्र रहे हैं। सादड़ी का लोकाशाह जैन गुरुकुल तथा अन्य अनेक शिक्षण-संस्थाएं उनकी शिक्षा-सम्बन्धी अभिरुचि एवं क्रियाशीलता का उज्ज्वल प्रमाण है। उन शिक्षण संस्थाओं की फुलवारी में जब मैंने सैकड़ों फूलों को धार्मिक संस्कारों की सुगन्ध लिए महकते देखा, तो हृदय एक अनिर्वचनीय उल्लास से पुलक उठा था।

वे अपनी परम्परा एवं समाज के प्रति-निष्ठावान हैं। लोकाशाह तथा स्थानकवासी समाज के प्रति उनकी निष्ठा बड़ी प्रखर है। जब जब समाज पर विरोधी-प्रहार और आक्षेप हुए हैं, उन्होंने बड़ी दृढ़ता के साथ उनका उत्तर दिया है।

उनका एक कार्यक्रम मुझे बहुत ही पसन्द आया। वर्ष में एक बार वे मरुधर प्रदेश के प्रायः छोटे-छोटे गांवों में भी पहुंच कर वहां की जनता में जागृति की नई लहर पैदा कर जाते हैं। जन-श्रद्धा का पौधा यथासमय सिंचन पाकर हरा-भरा और मुस्कराता रहता है। हमारा वर्तमान श्रमण-वर्ग, जो बड़े नगरों की ओर आकृष्ट हो रहा है, मरुधर-केसरी के इस आदर्श को अपनाये, तो उन्हें शहरों से अधिक श्रद्धा गांवों में मिल सकेगी। नगरों का श्रावकवर्ग आज पहाड़ों की वह तलहटी बन गया है जहां पानी बरसता बहुत है, पर सब ऊपर का ऊपर बह कर चला जाता है। गांवों में अब भी उपदेशों के पानी को अपने भीतर ही जज्ब करने वाली मनो-भूमि मिलती है।

अभी-अभी संवत्सरी के विवाद पर कुछ विचित्र मनःस्थितियाँ सामने आई हैं। संघर्ष के उन नाजुक क्षणों में 'मरुधरकेसरी' ने जिस सत्साहस का परिचय देकर संगठन की सुदृढ़ता के लिए जो कदम उठाया है वह सराहनीय तथा ऐतिहासिक घटना है। उनके इस साहस का मूल्यांकन मैंने उनके पारिपार्श्विक वातावरण के संदर्भ में आंका है-जब उन्हीं की अपनी परम्परा के कुछ मुनिराज श्रावण में संवत्सरी का आग्रह ले बैठे हैं, तब भी उन्होंने आचार्यश्री के अनुशासन को लक्ष्य में रख कर भाद्रपद में संवत्सरी करने की स्पष्ट घोषणा कर दी।

युगों के संघर्ष और बलिदानों के बाद जिस संगठन का सूत्रपात हुआ वह अपने आप में एक ऐतिहासिक घटना थी। हमारे मुनिराज अपनी मान्यताओं एवं प्रतिष्ठाओं के प्रश्न को अलग रखकर जब मरुधरकेसरी की विचार-धारा में सोचेंगे तो उन्हें संगठन की सुदृढ़ता का नया सूत्र मिलेगा और वे इस ऐतिहासिक घटना के महत्त्व एवं प्रभाव को क्षीण एवं विखण्डित होने से बचा सकेंगे।

मुझे लगता है कि कभी-कभी मरुधरकेसरी और मैं विचारों के दो भिन्न-भिन्न किनारों पर चलते रहते हैं। पूर्व-पश्चिम का सा एक अन्तर प्रतीत होता है, पर आश्चर्य नहीं हो कि पूर्व-पश्चिम कभी-कभी एक दूसरे से आमने-सामने आकर मिल भी जाते हैं। मतभेद एक अलग चीज है, मनोभेद जैसी चीज हमारे बीच नहीं है, इसका हमें गौरव है।



मनरा साफ ने बोली रा कडवा मनख खतरनाक नी व्या करे। खतरनाक तो वे व्हे है, जो जेर रा तो घडा है ने अमरत रा टाकणा है। मन मे तो खोटा राखे ने उपर सू मीसरिया ज्यू मीठा बोले। देखने देखा तो आणा री बोली रा तेज सू समाज मे फायदोइज व्यो।

बोली रा कडक वेता थका भी स्वामीजी मने स्वभाव सू बडा नरम ने सहिष्णु लाग्या। सघ री समस्याओ रे विषे म्हाणे आपस मे खरी दाण बातचीत ने पूछताछ करवा रो मोको आयो, कणी कणी बात मे म्हाणे बिचे जबर्दस्त विचार भेद भी र्यो, अबे भी व्हे सके, पण म्हू जाणू हू के वो मतभेद, मतभेद इज र्यो ने रेगा, मनभेद नी व्यो, नी वेगा।

अणा री या सहनशीलता री ने उमबारी आदत मने अणारा पूरा जीवन म व्यापक लागी, अणीज गुणसू बीलाडा के बारणे दुष्टा रा हाथ सू मार भी खमलीदी पण चू नक नी कर्यो।

अबाणू र्या फागण री बात है। म्हू विचरतो थको जेतारण आयो। वठे सुणी, स्वामीजी कुशालपुरा मे एकाएक पड ग्या ने जोर की लागी। म्हारो थोडा दिन जेतारण मे रेवा रो मन हो पण स्वामीजी रे लागवारी सुणी तो वणी टेम व्यार कर दीदो। कुशालपुरे पौच ने अणा ने देख्या लागी तो गेरी ही पण मने कई चिन्ता नी वी क्यू के, स्वामीजी को धीरज भी गेरो हो। मैं सोच्यो धीरज देखता झट ही सब ठीक व्हे जावेला। व्यो भी यू इज, थोडा ही दना मे म्हाणो व्यार होग्यो। म्हा सोजत ताई साथ आया भेलो ही होली चोमासा कीदो। वडो आनन्द र्यो। साथ रैता थका कदी भी भेद नी दिस्यो। म्हू उमर ने दिक्षा दोई तरे सू स्वामीजी सू कम हू पण स्वामीजी हमेशा बराबरी रो समझने ही उचित ने सम्मान पूर्ण वेवार राखे, या अणारा मन रा मोटापा री वात है। ई मे मने दीखावट नी लागी।

मने मारवाड मे विचरता थका जाण वी के अस्या एकान्त ने छोटा-छोटा गाम जठे अवसर सत-सत्यारा दर्शन दुर्लभ व्हे, स्वामीजी पहोच-पहोच ने वाने सम्भाले, जीसू वे धर्मध्यान री दृष्टि सू आज भी हर्या-भर्या है। अस्या बुढापा मे अतरो व्यार करणो, अपणास राखने कष्ट उठाता थका हर गाम मे पहोचणो, यो शासनसेवा री साची हूस बना नी व्या करे।

म्हू तो मानु हू के मारवाड मे स्वामीजी एक जगमगाती जोत है, जो सब तरफ घूम-घूम ने सब ने उजालो देती रे। म्हारी तो तहे दिल सू या ही भावना है के ज्योतस्वरूप स्वामीजी आपणा प्रखर तेज सू जुगजुग तक सघ ने और समाज ने जगमगाता रहे ने सघ, समाज अणारा प्रकाश मे आगे सू आगे बढता रहे।

सबरो सार-सोरठा मे—

मरुधर री या ज्योत, जगमगती रेवे सदा।
सघ करे उद्योत, ऊजालो नित पाय ने॥

●

## मरुधरा के महान् सन्त ! शतश अभिवन्दन

**श्री मधुकर मुनि**

परम श्रद्धेय पूज्य मुनिराज मरुधरकेसरीजी श्रीमिश्रीमलजी महाराज मरुधरा के एक महान् सन्त, महापुरुष है।

यद्यपि मरुधरा को सजला-सुफला व शस्य-श्यामला होने का गौरव न भी मिला हो, परन्तु सन्तजनो की आकर-अवनि होने का सौभाग्य तो उसे अवश्य मिला ही है।

स्थान मेरे गुरुदेव के प्रति श्रद्धावनत है।

बात प्रथम अजमेर-सम्मेलन के समय की है। यद्यपि उस समय मेरा बचपन था किन्तु मेरी स्मृति कहती है कि उस अवसर पर जब बड़ा मरुधरा की सभी सम्प्रदायों के मुनिराजों को एक आचार्य की अधीनता में लाने की विचारणा चल रही थी तब होने वाले मारवाड़ी श्रमणसंघ के आचार्य पद के लिये आपकी ओर से ही स्वर्गीय स्वामीजी श्री हजारीमलजी महाराज का नाम उपस्थित किया गया था।

मैं अधिक क्या सूचित करूँ? ऐसे अनेक प्रसंग हैं जिनमें हमारी यह घनिष्ठता दिन दूनी और रात चौगुनी बढ़ती रही है और आगे भी बढ़ती ही रहेगी।

मेरे जीवन के अनेक क्षण आपकी सत्संगति में बीते हैं। मुझे सन्तोष है आप के सन्त-जीवन से। मैं आपके प्रति श्रद्धावनत हूँ। मेरी ओर से इस मरुधरा के महान् तेजस्वी सन्त के लिये शतशः अभिनन्दन।

o

## श्रद्धेय श्री मरुधरकेसरीजी म०

पं० र० श्री ज्ञानमुनि

विक्रम सम्वत् २०१२ में, श्री वर्धमान स्थानकवासी जैन श्रमणसंघ का बृहत् साधु सम्मेलन भीनासर (बीकानेर) में था। जैनधर्मदिवाकर, आचार्यसम्राट् परम श्रद्धेय गुरुदेव पूज्य श्री आत्मारामजी महाराज का आदेश पाकर श्रद्धेय तपस्वी श्री स्वामी लालचन्द्रजी महाराज के साथ मुझे इस सम्मेलन में जाने का अवसर मिला। इसी समय समाजहितैषी समाजसुधारक, मरुधरकेसरी श्रद्धेय श्री मिश्रीमलजी महाराज के दर्शन करने तथा उनके सम्पर्क में आने का सुअवसर मिला था। सम्मेलन के कारण लगभग २० दिनों तक यह सम्पर्क रहा। उन दिनों मुझे मरुधर-केसरी श्री मिश्रीमलजी महाराज को निकट से देखने का मौका मिला। इसी के आधार पर कुछ विवेचन करने लगा हूँ।

मरुधरकेसरी श्री मिश्रीमलजी महाराज एक कर्मठ, उदारहृदय सर्वहितैषी मुनिराज हैं, सम्मेलन के संचालन की इनमें विलक्षण क्षमता है। मैंने देखा है कि भीनासर-सम्मेलन में श्रमणसंघ की जितनी भी बैठकें होती थीं, उनका नेतृत्व प्रायः मरुधरकेसरीजी म० ही किया करते थे। जैन श्रमणसंघ के उपाचार्य, प्रधानमंत्री, उपाध्याय तथा मन्त्री मुनिवर भी योग्यतापूर्ण पद्धति के साथ अपना दायित्व निभा रहे थे परन्तु मुख्य रूप से सम्मेलन का संचालन इन्हीं के हाथों में देखा जा रहा था। यही सम्मेलन की कार्य-वाही को आगे चलाते थे। एक कार्यकर्ता में कार्य-सम्पादन की कितनी क्षमता होनी चाहिए? कितनी सूझ बूझ, दीर्घ-दर्शिता, समयसूचकता और कितनी गम्भीरता होनी चाहिए? आदि सभी प्रश्नों के उत्तर मरुधरकेसरीजी के जीवन से सम्प्राप्त हो जाते हैं। यदि इनके जीवन को उक्त प्रश्नों का सजीव उत्तर ही कह दें तो मेरी दृष्टि से उपयुक्त ही दिखाई देता है।

श्रद्धेय मरुधरकेसरीजी महाराज के पवित्र जीवन में एक खास बात और देखने में आई। वह थी—स्थानक-वासी श्रावक तथा श्रमणजगत् को संगठित सुव्यवस्थित तथा अनुशासित देखने की महान् लालसा। वे स्थानकवासी समाज में आचार-विचार सम्बन्धी ऐसी उत्क्रान्ति लाना चाहते हैं जिससे वह समाज सम्यग्दर्शन, ज्ञान और सम्यक् चारित्र की आराधना करते अपनी जीवनयात्रा सम्पन्न करे। इनकी हार्दिक इच्छा रहती है कि प्रत्येक श्रमण विद्वान हो, क्रियापात्र हो, त्याग-वैराग्य के महापथ का पथिक हो। सामाजिक भविष्य को समुज्ज्वल बनाने में समर्थ हो। इनकी अन्तर्वीणा के यही स्वर सुनाई पड़ते हैं कि—साधु, साध्वी श्रावक और श्राविका सभी आचार-विचार की दृष्टि से ऊपर उठें। सभी में धार्मिक संगठन हो, अनुशासन हो, निजी महत्त्वाकांक्षाओं को एक ओर रखकर संघैक्य को ही

लाभ उठाया करते थे। ये लोग आगन्तुक तपस्वियों से जीवन यापन की विशिष्ट पद्धतियों के विषय में जानकारी प्राप्त करके उनके सान्निध्य में आचार विचार का अभ्यास किया करते थे। गोवत्स मनाने वाले श्रमण परम्परा के अनुयायी पुनर्वत्स जीवन (गौ के बछड़े के समान जीवन, जो एक बार अपनी माता का दूध पीना छोड़कर पुनः लग जाय) के लिए संकल्प करते थे। ब्रह्मचर्य आश्रम में प्रकृति माता का दूध पीने वाला गृहस्थ आश्रम में ऐसा करना छोड़कर वानप्रस्थ और संन्यास में पुनः पीने लगता है। इसलिए आश्रम व्यवस्था को पुनर्वत्स जीवन कहना उचित ही है। वैदिक परम्परा पर आश्रित धर्म और जैन-बौद्धादि श्रमणधर्म के मत में वत्स बनकर विश्व की परमात्मचेतना का वात्सल्य प्राप्त करने की प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है। जैनधर्म में सम्यक्त्व की साधना के अष्टांग मार्ग में वात्सल्य को भी गिनाया जाता है (चारित्र पाहुड़ ७)। धर्मात्माओं का प्रियवचन और आचरण से अनुसरण करने वाले सम्यक्-दृष्टि जीव का वात्सल्य अंग होता है (कार्तिकेयानुप्रेक्षा )। वात्सल्य में वत्स और वत्सल दो पक्ष होते हैं। जैनमत में आदिजिन ऋषभ (पशव) ही वत्सल है। साधक तप और श्रद्धा द्वारा ऋषभ का वात्सल्य प्राप्त करता है। बौद्धग्रंथ चरितनिद्देस में गोव्रतिकों का उल्लेख मिलता है— गावनिकान गावो देवता। जैनमत में वात्सल्य प्राप्ति के लिए साधना करने की बात का समावेश गोव्रतिकों में ही हुआ होगा। बौद्धमत में भी आर्यों के गोचर में लीन होने की बात कही गई है। जैन वैदिक परम्परा में वत्स जीवन की साधना को गोचरी ही कहा जाता है। पंचमहाव्रतों का पालन कर त्याग और तपोमय जीवन बिताने के जैन परम्परागत मार्ग को सर्वांग या पूर्ण वत्स की साधना का मार्ग कहा जाता है और संवत्सरी ऐसे जीवन के लिए संकल्प करने का उत्सव है। श्रावक मार्ग के अनुयायी इस दिन पुनर्वत्स साधना के लिए व्रत संकल्प लेते हैं। [illegible] और श्रमण परम्पराओं में समन्वय स्थापित करने वाला यह सबसे बड़ा पर्व माना जा सकता है।

विजयादशमी – विजयादशमी क्षात्रजीवन से सम्बद्ध उत्सव है। हमारी मान्यता रही है कि मानव शरीर युद्धक्षेत्र है जिसमें दैवी और आसुरी मनोवृत्तियों में अनवरत संघर्ष छिड़ा रहता है। इस युद्ध में दैवी वृत्तियों को विजयी बनाने के लिए साधनारत प्रत्येक साधक क्षत्रिय है। इस प्रकार विजयादशमी आध्यात्मिक मार्ग पर चलने वाले प्रत्येक व्यक्ति के लिए उसकी आत्मविजय की घोषणा करने वाला सबसे बड़ा पर्व है। इसी रूप में यह भारत के सभी सम्प्रदायों का सम्मान्य उत्सव बन गया है। दशहरे के पहले भक्ति साधना के लिए नवरात्रव्रत किया जाता है। इस व्रत के अन्त में दुर्गापूजन के साथ कुमारी कन्याओं का पूजन भी किया जाता है। कन्यापूजन भारतीय समाज में नारी सम्मान की दिशा में एक नवीन दृष्टिकोण उपस्थित करता है। रावण के पुतले को जलाना यज्ञ का ही परिवर्तित रूप है। आसुरी वृत्तियों को समाप्त करने में ही दिव्यभावनाओं की विजय सम्भव है।

यहाँ कुछ ही उत्सवों का उल्लेख किया जा सका है। वैसे भारतीय जाति को उत्सवप्रधान जाति कहा जा सकता है। यहाँ वर्ष के ३६५ दिनों में ३६६ उत्सव मनाने की बात कही जाती है जो अनुचित नहीं कही जा सकती। ये उत्सव समाज के वर्गविशेष से सम्बद्ध हो सकते हैं। परन्तु भारतीय समाज का संगठन ही ऐसा है कि ऐसे उत्सव भी सर्वमान्य उत्सव बन जाया करते हैं। भारत में मनाये जाने वाले सभी उत्सव यहाँ प्रचलित विभिन्न सामाजिक परम्पराओं में समन्वय स्थापित करके राष्ट्रीय एकता की भावना को सुदृढ़ करने वाले हैं। इस प्रकार जीवन को जीने के लिए भारत में जिस विशिष्ट दृष्टिकोण का विकास हुआ है वह भारत की अपनी है जिसमें संकीर्णता का कोई स्थान प्राप्त नहीं है। हम अपने उत्सवों में प्रतिबिम्बित होने वाली इस सांस्कृतिक समन्वय की प्रवृत्ति के आधार पर अपने जातीय जीवन का समुचित रूप से विकास कर सकते हैं।



# कहावती ग्रन्थों की जैन-परम्परा



डा० कन्हैयालाल सहल
अध्यक्ष हिन्दी-सस्कृत विभाग बी० आई० टी० एस०,
पिलानी

---

कहावते मानव-जाति की सर्वसामान्य सम्पत्ति है, उन पर किसी जाति अथवा राष्ट्र का एकाधिकार नही होता। जीवन के अनुभव का एक "लघुतम रूप" सर्वत्र देखने को मिलता है जिसकी अभिव्यक्ति सक्षिप्त मार्मिक तथा चटपटे वाक्यो द्वारा कहावतो के रूप मे पुरा काल मे होती आई है। इसीलिए किसी विद्वान् ने कहावत को 'जीवन का लघुतम समापवर्त्य' कहा है।[1]

जाति-विज्ञान और सस्कृति के विद्वानो का कथन है कि जनता की विचारधारा जन-कथाओ, कहावतो और मुहावरो आदि मे व्यक्त होती है तो यह बात सोलहो आने सही है। कहावते और मुहावरे श्रमिक जनता की सम्पूर्ण और ऐतिहासिक अनुभूतियो के सक्षिप्त रूप है। लेखको के लिए इस सामग्री का अध्ययन करना आवश्यक है। मैने कहावतो और मुहावरो आदि से बहुत कुछ सीखा है।[2]

राजस्थान मे कहावतो का प्राचुर्य है। शिक्षा की दृष्टि से यह राज्य अन्य राज्यो की अपेक्षा भले ही पिछडा हुआ रहा हो किन्तु इसका लोक-साहित्य अत्यन्त विशाल और समृद्ध है। भारतवर्ष के किसी भी राज्य की तुलना मे यहाँ का लोक-साहित्य नि सकोच रखा जा सकता है। राजस्थान की कहावतो को लेकर ही विचार करें तो वे सख्या मे १० हजार से कम न होगी। अभी राजस्थानी कहावतो का कोश तैयार नही हुआ है जिसके प्रणयन मे लेखक वर्षो से सलग्न है। इसलिए सख्या आदि के सम्बन्ध मे निश्चित रूप से कुछ कहना निरापद तो नही तथापि इतना नि सन्देह सत्य है कि विविधता और प्राचुर्य की दृष्टि से यहा की कहावतो की समता सहज ही नही की जा सकती।

राजस्थानी सभ्यता और सस्कृति को समझने मे जैन विद्वानो के ग्रन्थो से बडी सहायता मिलती है। राजस्थानी कहावतो के सबन्ध मे भी उन्होने सराहनीय प्रयत्न किए है। स० १६६६ को पौष मास मे श्री धनविजयगणि ने राजनगर के समीप रूपमापुर नामक नगर मे 'आभाण शतकम्' नामक ग्रथ की रचना की थी। इसकी अनेक कहावतें ऐसी है जो राजस्थानी लोकोक्तियो का अनुवाद-सी जान पडती है। तुलना के लिए यहा कुछ लोकोक्तिया उदधृत की जा रही है—

(१) गता तिथिर्यथा पूर्वं ब्राह्मणेन न वाच्यते।
तथा पुराकृतं पाप धर्मिभिर्नानुमन्यते ॥२१॥

अर्थात् गई तिथि जैसे ब्राह्मण नही बाचता, उसी प्रकार पूर्वकृत पाप का धर्मात्मा अनुमोदन नही करते।

---

१ The L C M of Life has been expressed in every Country by Combination or words or pithy Sentences, which are called proverbs
(Prof Mukkhan Lal Roychoudhury, D Lit )

२ गोर्की

विरक्ति है। फलत भाना का एक ऐसा मधुर तथा आवरावो नमिश्रण उसमें पाया जाना है कि जिसका यत्र तत्र पाया जाना कठिन है। शान्तिपूर्ण आजस्वी भाषा म कच्चा न कमरीजी को सुनकर शायद ही एसा कोई सोच पाए कि सिद्धा मधुरामणि मधुरम भी है किन्तु श्रोता कुछ समय म ही अनुभव करन लगता है कि वह फुंकार वस्तु सहजरूपण प्यार म परिवर्तित हो चुकी है। विशेषता यह है कि व किसी अनि म न ो जाएग। वस्तुत उनका यह खट्टा मीठा स्वभाव ही उनम म ान वक्तृत्व शक्ति का निर्माण करता हुआ समाज म सजनात्मक उपलब्धियो का भण्डार भर रहा है।

समाज म पदा होन वाली प्रत्यक स्फुरणा को कमराजा का व्यक्तित्व प्रभावित करता है। इतना ही न ा उस समुचित मोड दन की क्षमता भी रखता है। श्रमणसघीय इति ास की अनकानेक घटनाओ म आपका महान व्यक्तित्व सबद्ध है व वतमान गतिविधियो स भी सलग्न है।

व्यक्तित्व की वास्तविक सफलता उसका समुचित प्रभावप्रयोग है और इसम आवश्यकता ोती है बौद्धिक सजगता की। सम्यग बौद्धिक निर्देशन के बिना कई प्रभावशाली व्यक्तित्व भी लड़खडात गिरते व ढ्हते देखे गय ह। ज ा तक कमरीजा क व्यक्तित्व का प्रश्न है यह अच्छी तरह कहा जा सकता है कि उसके पीछे समुचित सम्यग बौद्धिक निर्देशन काम करता र ा है और यही कारण है कि कमरीजा का व्यक्तित्व व्यापक व्यापकतर व्यापकतम होता चला जा रहा है।

आपके मुखमण्डल की शान्ति कान्ति मिश्रित प्रतिभा म ही एक एसा जादू है कि दशक बरबस आकर्षित व प्रभावित हो जाता है। शशि क समान सौम्यता व मिहिर क समान विका त तेजस्विता का ऐसा सु दर समन्वय अ यत्र मिलना कठिन है। इसी रूप म उन्हें कलाधर महान केसरी क रूप म देखता हू।

आशा ही नहीं पूर्ण विश्वास है कि अभी कई युगो तक कलाधर महान केसरी अपनी मौलिक कलाओ को प्रसारित करते हुए सघ व समाज को उन्नति की ओर बढ़ाते रहेंगे।

•

## चमकते दिन के सम केसरी

श्री हीरामुनिजी हिमकर

जगत मे मिसरी मुनि राजते
नगर म पुर म नित गाजते।
गरजते रहत जिम केसरी
बन गये मरु क सम केसरी ॥

बन रहे अब तो मुर केसरी
अमर हो दिल के तुम केसरी।
नगर में घर में चरचा सुनी
तरन तारन है मिसरी मुनी ॥

करत हू गुन गायन आपके
घटत हैं जिसस जड पाप क।
सुगुन नित्य सधाकर आपके
गगन क सम आदर भावने ॥

मरुधरे मिसरी मुनि केसरी
चमकते दिन क सम केसरी।
क जन पूजन की जड काटते
वचन घोर जिनेश सुनावन ॥

नित करो मिसरी गुण गान ये
उतरजो जिन स भव पार ये।
हिमकरा विधि ते कर वदना
विनय स विनय भवा तारना ॥



•

## राजस्थानी कहावत

हाथी कै मोज में सैंका मोज समावै ।

(७) मधुरवचनेन युक्त मव हितमेव वेत्ति न त्वहितम् ।
सकल धवल दुग्ध पश्यति बालस्तु नो तक्रम् ॥८८॥

अर्थात् जो भी मधुर वचन से युक्त है, उसे हित के रूप में ही ग्रहण करता है, अहित के रूप में नहीं । बालक, जो भी सफेद है, उसे दूध ही समझता है, छाछ नहीं ।

## राजस्थानी कहावत

ऊ ताइ छाय भी धोली, दूध भी धोलो ।

अर्थात् उसके लिए छाछ भी सफेद है और दूध भी सफेद ।

(८) दातुर्दानं यथा स्वल्पमनल्प न विचार्यते ।
धर्मधेनोस्तथा दन्ता न विलोक्या हि धींधनै ॥९३॥

अर्थात् दाता के स्वल्प या अधिक दान पर विचार नहीं किया जाता । धर्म की गाय के दांत नहीं देखे जाते ।

## राजस्थानी कहावत

धर्मादै री गाय रा दांत कोनी देख्या जाय ।

"आभाणशतकम्" के भी कई सौ वर्ष पहले कहावत-ग्रन्थों की रचना होने लगी थी । "दोहाणक स्तोत्र" की एक प्रति सं० १८३० की लिखी मिलती है जिसमें से कुछ कहावतें यहां उद्धृत की जा रही हैं—

१ वलिकिय त सुन्न ज सुन्न तोडए कन्न ।

राजस्थानी रूप—बाल सोनू जो कान तोडे ।

२ चिक्कण घडए सामिय ढलिऊण पाणिअ ताइ ।

राजस्थानी रूप—चीकणे घडे पर बून कोनी ठैरै ॥

३ पक्काण भडाण कि पहु कन्नाय लग्गति ।

राजस्थानी रूप—पाकै घडै के कानो कोनी लागै ।

४ जो मरेइ गुलेण चिय तस्स विस दिज्जए कीस ।

राजस्थानी रूप—जो गुड से मरे ऊने झैर क्यूं देणो ?

५ नय मरइ न मचय देइ ।

राजस्थानी रूप—मरे न माचो छोडै ।

६. जइ नच्चाण पविट्ठा ता किं घुघट्टकरणेण ।

राजस्थानी रूप – नाचण हाली के क्याको घूमटो ?

७ हत्थट्ठिय ककणय को पुण जोएइ आरिसए ?

राजस्थानी कहावत

गन तिरि ता बामण भा कानी बाच ।

(२) स्वकीयाशुद्धधर्मस्य मिथ्यात्व वक्ति को नर ?
दुष्टाया को निजाम्बाया नाक्निनीत्व प्रकाशयेत ?।२७।।

अर्थात कौन मनुष्य एसा ह जा अपन अशुद्ध धम को मिथ्या बतलाता है ? अपना दुष्ट माता को मा नाक्निनी कौन क ता है ?

राजस्थानी कहावत

आपरी मा न कण कुण बताव ?

(३) बहुरक्षितबहुनिक्षितनीचजनो भजति नव सन्मागम ।
पुच्छमिव शुनो नालिकाधृतमपि सरल यथा न स्यात ।।२८।।

अर्थात नालिका म रखी हई भी कुते की पूछ जस सीधी नहीं होती उसी प्रकार बहुरक्षित और बहुनिक्षित नीच मनुष्य सन्माग का अनुसरण न ीं करता ।

राजस्थानी कहावत

कुत्त का पूछ १२ बरस नाल म राखी तो बा टढी की टेढी ।

(४) यच्चो धमनाशाय तद्वचो वक्ति क सुधी ?
यत्स्वर्ण कणनाशाय यथा स को नियुज्यते ? ।।४४।।

अर्थात जिस वचन स धम का नाश हाता हो उसे कहन म कौनसा बुद्धिमान है ! जिस सोने से कान का नाश होता हो उसे कौन सवन करगा ?

राजस्थानी कहावत

बाउ सानू रात तो ।

(५) सयमेन विमुक्तस्य यद्वत्साधो क्रियाविधि ।
यथा नानम्य मस्तस्य मस्तक मौलिबन्धनम ।।५४।।

अर्थात सयम रहित साध की क्रियाविधि वसी ही होती है जसे कोई मनुष्य नाक से नग्न हो और मस्तक पर मौलिबन्धन कर रखा हो ।

राजस्थानी कहावत

ऊपर मोल रखा पण नाक क पत्ता ।

अर्थात् सिर पर तो रग बिरगी पाग अथवा पगडी धारण कर रखा है पर नाक क्या पहना है ?

(६) अगोपांगादयो ग्रन्था द्वादशाग्यां प्रतिष्ठिता ।
गजादीनां यथा पादा हस्तिपादे महत्तरे ।।७३।।

अर्थात अग उपाग आदि ग्रन्थ द्वादशांगी म प्रतिष्ठित हैं जस हाथी आदि के पर हाथी क पैर में समा जाते हैं ।



# धर्मस्थानों का जैन लोक-साहित्य

महेन्द्र भनावत,

एम० ए०



धर्मस्थानो के लोक-साहित्य मे सपना साहित्य, [illegible], [illegible] सम्बन्धी गीत तथा बधावे, थोकडे, गर्भ चिताणियाँ तथा मृत्यु-पूर्व के गीत, [illegible], [illegible], [illegible] (बरात) श्रवण, कुडलीक, बालक-बालिकाओ के गीत तथा चौबीस तीर्थंकरों, गणधरों एव सोलह सतियों सबधी साहित्य विशेष उल्लेखनीय है। इनमे से कुछ महत्वपूर्ण विषयों पर यहा प्रकाश डाला जा रहा है -

सपना साहित्य - सपनो मे विशेष रूप से तीर्थंकरों सबधी गीत मिलते है। वैसे [illegible] मे [illegible] से लेकर शादी होने के दिन तक प्रतिदिन प्रात काल ये सपने गाये जाते है परन्तु [illegible] के दिनो मे धर्मस्थानो मे भी विशेष रूप से ये सपने गाये जाते है। इन सपनो के [illegible] रूप एव प्रकार मिलते है। इन सपनो मे तीर्थंकरों के विशेष-विशेष महत्वपूर्ण कार्यों का उल्लेख रहता है और अन्त मे 'सामी सिद्ध [illegible]' जैसा [illegible] रहता है जिससे उनके सिद्ध होने की बात व्यक्त होती है। कुछ सपने तीर्थंकरों की पूजा से सम्बन्धित होते है जिसमे सभी तीर्थंकरों की पूजा के लिए विभिन्न पूजा-सामग्री का उल्लेख रहता है जैसे—[illegible] के लिए केसर, नेमिनाथ के लिए [illegible], पार्श्वनाथ के लिए केवडा, महावीर स्वामी के लिए नारियल तथा शान्तिनाथ के लिए [illegible] आदि। पूजा का थाल लेकर दूर-दूर से आई महिलायें दर्शन की लम्बी प्रतीक्षा-पंक्ति से [illegible] तक जाती है तो वे अपनी शिकायत भगवान तक पहुचाने के लिए ललक पडती है—

सामी फदकी ऊभीने फदकी पडो [illegible] रे दरवाजे
सामी केसर घोटी-घोटी भर्यरि पियाला
तोईनी खोल्या दरवाजा रे।
सामी पाव पूजण दोनी मुख देखण दोनी
म्हे दूरा सू आयाजी।

इन सपनो मे तीर्थंकरों के बाल्य-जीवन के भी कई सजीव चित्र मिलते है। उदाहरण के लिए नेमिनाथजी के सपने मे उनका बालहठ विशेषरूप से छलक पडा है। सपनो के अत मे कई प्रकार के फूफडे तथा चूदड गीत गाये जाते है जिनमे स्थान-स्थान पर भगवान का निवास बताया गया है। चूदड गीतों मे तीर्थंकरों की माताओं द्वारा चूदडें रगवाकर सावणीतीज जैसे त्यौहार मनाने की बात बडी भली लगती है।

सपनो के अत मे सपने गाने का फल बैकुण्ठ की प्राप्ति तथा नही गाने वालियो को अजगर का अवतार होने का जिक्र रहता है, साथ ही गाने वाली को सुहाग चिह्न चूडा तथा चूदड एव जोडने वाली का पुत्ररत्न की प्राप्ति जैसे भी सकेत मिलते है यथा—

जोरे रो सपनो जो गावे ज्या रो वैकुठ वासो जी।
नही रे गावे नी सामे ज्यारो अजगर रो अवतारो जी।।
म्है रे गावा जी सामला जी म्हारो वैकुठ वासो जी।
गावा वारी ने चूडा चूदड जोडणवाली ने झोलण पूतो जी।।

# गौरव-गीत

श्री रसिक मुनि

तर्ज—थारी मोह माया ने छोड़

हो जिनशासन-सिनगार, सदा गुणधारी।
गुरुदेव आपकी वारम्बार बलिहारी—टेर।
"मरुधर" मे सुन्दर पाली शहर कहलावे।
है जन्मस्थान वहा सौम्य-छटा मन भावे॥
है मिश्रीमल्लजी नाम जगत मे जहारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
थे पिता आपके सहस्रमलजी नामी।
थे धर्मी और धनवान श्रावक गुण धामी॥
लिया केसर कुवर की गोद जन्म सुखकारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
नित मात पिता परिवार सभी हर्षाया।
पुण्यवान पुत्र यह पुण्योदय से पाया॥
मुख-मण्डल शशिवत सूरत मोहन गारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
जब पांच वर्ष मे जननी स्वर्ग सिधाई।
तब से दिल मे वैराग्य भावना आई॥
मैं लेऊँ सयम बनूं महाव्रत धारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
आराध्य देव श्री बुधमल जी थे प्यारे।
महा ज्ञानवान वे षट्काया रखवारे॥
कर लिया सयम स्वीकार आत्महितकारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
किया ज्ञान ध्यान महापडित बन गये ज्ञानी।
मरुधर मे मोटा सन्त, सकल गुण खानी॥
आगम के ज्ञाता तत्व मनन मन हारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
हो निर्भय-वक्ता आप सुपथ बतलाओ।
भगवान वीर का अमर सन्देश सुनाओ॥
हो मरुधर-केसरी रटे सदा नर नारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—
शासन की बढाओ शान भारत के माही।
युग-युग तक जीयो मगल-कामना या ही॥
अभिनन्दन चाहे 'रसिक' मोद मन हारी।
गुरुदेव आपकी वार वार बलिहारी—

# राजस्थानी चित्रकला मे लोकतत्त्व

*डा० जयसिंह नीरज*
राजपूत छात्रावास अलवर



---

भारतीय चित्रकला की विभिन्न शैलियो मे राजस्थानी चित्रकला का महत्वपूर्ण स्थान है। खेद यही है कि आज तक विस्तार से इस चित्रकला के सविधान वर्गीकरण एव विभिन्न पहलुओ पर शोधपूर्ण कार्य नही हुआ। राजस्थानी चित्रकला का उद्भव एव उत्कर्ष राजस्थान के प्रान्त मे हुआ तथा यह अन्य भारतीय शैलियो से प्रभावित होती हुई स्वतत्र रूप से राजस्थान के द्वार प्रदेश मे पोषित एव पल्लवित हुई। इसके विकास एव सवर्धन मे राजस्थान का प्राचीन इतिहास और भौगोलिक रचना का प्रमुख हाथ रहा है। वीर राजपूतो की वीरभूमि के कण कण मे उनके शौर्य की गाथायें लोक कथाए सभ्यता और संस्कृति के पद चिह्न काव्य चित्रकला स्थापत्य आदि के रूप मे यत्र-तत्र बिखरी पडी हैं। वास्तविकता तो यह रही है कि अपने प्राकृतिक निर्माण और मोहक वातावरण के कारण काव्य एव कला की उद्भावना के लिए राजस्थानी धरती अत्यधिक उपयुक्त रही है।

विशुद्ध राजस्थानी शैली का प्रारम्भ १५ वी शती के उत्तरार्ध से १६ वी शती के पूर्वार्ध के बीच १५ ई के लगभग माना जाता है। तब से लेकर १६ वी शती के उत्तरार्ध तक राजस्थानी चित्रकला अनेक शैलियो मे परिष्कृत होती रही है। इसका विकास एव निर्माण दूसरी अधिकाश शैलियो की भाति न तो एक स्थान मे हुआ है और न ही कुछेक कलाकारो द्वारा। राजस्थान के जितने भी प्रमुख प्राचीन नगर राजधानिया तथा धार्मिक और सांस्कृतिक प्रतिष्ठान हैं वहाँ चित्रकला पनपी और प्रतिष्ठित हुई है। धर्म प्रिय रियासतो के कला प्रेमी राजाओ सामतो और जागीरदारो तथा सामान्य जन जीवन का राजस्थानी चित्रकला के विकास एव सवर्धन मे महत्वपूर्ण योगदान रहा है।

धार्मिक प्रतिष्ठानो के अतिरिक्त कवियो चित्रकारो सगीतज्ञो शिल्पाचार्यों के दरबारी जमघट के कारण राजस्थानी चित्रकला की अजस्र धारा अन्य रियासती शैलियो को परिष्कृत करती हुई १७ वी १८ वी शती मे प्रगति चरमोत्कर्ष पर पहुची जिससे इसका सर्वांगीण स्वरूप सामने आया। अधिकाश रियासतो के चित्रकारो ने भिन्न भिन्न तौर तरीको से चित्र बनाये स्थानानुसार अपनी मौलिकता भौगोलिक तथा सामाजिक और कलात्मक विशेषताओ के कारण वे ही विभिन्न शैलियाँ कहलाई। राजस्थानी चित्रकला इस प्रकार अनेक शैलियो का सम्मिलित स्वरूप है जिसमे मेवाड किशनगढ बूदी जयपुर, बीकानेर मारवाड कोटा अलवर आदि शैलियां विशेष उल्लेखनीय हैं।

राजस्थानी चित्रकला के प्रमुखतया दो स्वरूप मिलते है—एक लोकधर्मात्मक और दूसरा दरबारी। प्रथम स्वरूप अधिकतर धर्म-पीठो एव जनसमाज मे अधिक पल्लवित हुआ है और दूसरा सामन्ती परिवेश मे। निश्चय ही उपर्युक्त दोनो स्वरूप अबाध गति से प्रवाहित होते रहे है। प्रारम्भिक राजस्थानी चित्रकला लोकधर्मात्मक अधिक है। यही बात तो यह है कि लोक जीवन तो राजस्थानी कलाओ के कण कण मे समाहित है। भित्ति चित्रण की परम्परा मे विकसित राजस्थानी चित्रकला का लोकजीवन से विशेष सान्निध्य रहा है। भित्ति चित्रण मे लोक जीवन का पुट अधिक रहता है। लोक रुचि धार्मिक भावनाए भगवान की लीलाएं गाथायें तथा महापुरुषो की गाथायें राजस्थान मे भित्तियो पर प्राचीन समय से ही चित्रित की जाती रही है और यह परम्परा (अपने रूढ रूप मे ही सही) आज भी प्रचलित है। राजस्थान के प्रत्येक भित्ति चित्रो मे कृष्ण की विभिन्न चमत्कारी लीलाएं तेजा जी की कथा पाबूजी की कथा तथा



अन्य लोक-जीवन सम्बन्धी कथाओ का समावेश विशेष रूप से मिलता है। कोटा के राजमहल, बूदी के छत्रशाल महल, आम्बेर और जयपुर की अनेक छतरियाँ तथा शेखावाटी की विभिन्न अट्टालिकाओ का चित्रण लोक-जीवन एव लोक-तत्वो के अधिक समीप है।

राजस्थानी चित्रकला का विकास ही प्रमुख रूप मे अपभ्रश शैली की दाय है, अत अपनी पूर्ववर्ती शैली की रूक्षता, भदेसपन, रेखाओ की मुटाई आदि लोकतत्व प्रारम्भिक राजस्थानी शैली मे विशेष देखने को मिलते हैं। अत्यधिक नफासत पच्चीकारी और मीनाकारी तथा रेखाकन की बारीकी सामन्ती प्रभाव के कारण ही राजस्थानी चित्रकला मे आयी है। प्रारम्भिक मेवाड शैली के चित्रो मे इस प्रकार का भदेसपन विशेषतया द्रष्टव्य है। 'चोरपचाशिका', 'दुर्गा सप्तशती' तथा 'गीत-गोविन्द' पर आधारित चित्र उपर्युक्त लोकतत्व के प्रमुख उदाहरण हैं। यह धारा १७ वी और १८ वी शती मे भी सामती चित्रण के साथ-साथ प्रवाहित होती रही है।

राजस्थानी चित्रकला मे लोकतत्व को सर्वाधिक कृष्ण चरित्र ने उभारा है। कृष्ण का चरित्र अपने आप मे लोक-जीवन का साक्षात् प्रतीक है। स्वच्छन्द वातावरण मे कृष्ण का गौवे चराना, जगल मे अनेक प्रकार के खेल रचना, पूतना से लेकर कस तक का उद्धार करना तथा गोवर्धनधारण, काली दमन, दान-लीला, मान-लीला आदि का चित्राकन विषय की दृष्टि से तो लोकजीवन से सबद्ध है ही, साथ ही चित्राकन की शैलीगत विशेषताओ के कारण भी लोकतत्व के अधिक समीप है। ऐसे चित्र प्रमुखतया धर्म-पीठो मे तो बने ही है साथ ही विभिन्न दरबारो की धार्मिक भावना के कारण भी विपुल रूप से अकित किये गये है। हा १८ वी शती के चित्रो की लोककलात्मकता मे सामती परिवेश का प्रभाव अवश्य आ गया है। मेवाड शैली, बून्दी शैली, मारवाड शैली के ऐसे चित्र विभिन्न सग्रहालयो मे विशेष द्रष्टव्य है। जिनमे विषय और शैली की दृष्टि से लोककलात्मकता है।

चित्रकला के माध्यम से कृष्ण चरित्र को सर्वाधिक प्रसार दिया है मेवाड की उपशैली नाथद्वारा-शैली ने। नाथद्वारा मे श्रीनाथजी के स्वरूप के स्थापित होने के साथ ही गुसाईयो के साथ अनेक चित्रकार भी ब्रज-क्षेत्र से अपनी जीविका उपार्जन हेतु आ बसे और श्रीनाथजी के स्वरूप एव अन्य लीलाओ का चित्राकन करने लगे। स्थानीय जागिड ब्राह्मण भी श्रीनाथजी के चित्राकन मे जुट गये और इस प्रकार ब्रज के प्रभाव तथा मेवाड शैली के योग से १८ वी शती के अन्त मे नाथद्वारा शैली जोर-शोर से अपना विस्तार पाने लगी। ये चित्रकार अधिकतर कपडे पर चित्राकन करते थे जो श्रीनाथजी की पिछवाइयो के रूप मे प्रचलित हुआ। इन पिछवाइयो का अकन ठेठ लोक-कलात्मक शैली मे हुआ है। माता यशोदा के चित्रण की प्रमुखता के कारण स्त्रियो की आकृति मे प्रौढता, शारीरिक स्थूलता और भावो मे वात्सल्य की झलक विशेष दर्शनीय है। पुरुषो मे गुसाईयो के पुष्ट कलेवर बाल-गोपालो की ग्रामीण आकृतियाँ तथा गाय, बछडे, वन, निकुज आदि का अकन सरस एव सौम्य बन पडा है। इन चित्रो मे लोक-जीवन की पूर्ण छाप है, इसलिये ये चित्र लोककला के सच्चे प्रतीक हैं।

राजस्थानी चित्रकला की सबसे बडी विशेषता है काव्याकन। काव्य को आधार बनाकर चित्र अकित करने की यहा परम्परा रही है। लोककथाओ पर आधारित चित्र तो लोककला के द्योतक है ही पर उच्चकोटि के साहित्य पर आधारित चित्र भी लोकतत्वो से प्रभावित है। प्रारम्भिक चित्र अपनी शैली-गत विशेषताओ के कारण लोक-कला से सबद्ध है। भक्तिकालीन साहित्य जैसे सूरसागर, परमानन्दसागर तथा अन्य फुटकर भक्ति पदो पर आधारित चित्रो मे भी भक्तिकालीन लोकजीवन का यथेष्ट पुट द्रष्टव्य है। दूसरी ओर रीतिकालीन अर्थात् रसिक प्रिया, बिहारी सतसई, रसराज आदि काव्यो को आधार बना कर जो चित्र मेवाड, बूदी जयपुर, बीकानेर आदि शैलियो मे निर्मित हुये है, उनमे रीतिकालीन मीनाकारी पच्चीकारी और बारीक अलकरण का विशेष प्रभाव है। ऐसे चित्रो मे सामती परिवेश की पूर्ण छाप देखने को मिलती है।

राजस्थानी चित्रकला मे जो चित्र लोक-कलात्मक शैली मे अकित किये गये है उनमे रगो का प्रयोग भी लोककलानुकूल ही है। मिट्टी और पत्थर से बनाये गये ऐसे रगो का प्रभाव सहज मौलिक है। ऐसे चित्रो मे रगो का तालमेल अधिक नही हुआ है और वे अपनी सूचक अवस्था मे ही प्रयुक्त किये गये हैं। सूचक अवस्था का सबन्ध प्राचीनतम

रगा स है। ऐस लाक ात्मक रग प्राग ऐतिहासिक काल की गुफाप्रा स निकलकर अजन्ता नला जन ला गुजरात नली और फिर राजस्थानी शली म विशपतया प्रयुक्त हुय हैं। आग चलकर रगा की य सूचक अवस्था टू न ी और रगा का सम्बन्ध दान स आबद्ध हाकर हारमनी की ओर अग्रसर आ। स प्रकार राजस्थानी न ी क ारकतान्मक रग सामनी परिवश की चमक मक म अपनी सहज सूचक अवस्था खोकर एक स्मरे म घुल मिल गय। राजस्थानी चित्रकला क लाक ात्मक चित्रा म रगयोजना भी अत्यधिक सहज है। लाल पीत नील हरे काल रगा का नाव उनका सहज प्रयाग भित्ति चित्रण की परम्परा का परिचायक है।

स प म राजस्थानी चित्रकला क अधिकाश चित्र विषय ली एव रगयोजना की दृष्टि स ाक कलाआ म अत्यधिक प्रभावित ह। भारतवष के ही नही ससार भर क अनक सग्रहालय पाथाचित्रो उघ चित्रा पिछवाइया तथा िस्वा प क रूप म इन चित्रा से सुशा भित हैं। खद यही है कि अपना अमू य धरो र तथा सास्कृतिक परम्परा के प्रति हम और हमारी सरकार तनिक भी जागरूक न ी है।

•



# राजस्थान का किसान गाता है !

डा० मनोहर शर्मा
सेठ आर० एम० रुइया कालेज
रामगढ (शेखावाटी) राजस्थान



राजस्थानी लोकगीतों में कृषिकार्य का सम्पूर्ण जीवन गाया गया है। खेती सम्बन्धी कोई भी काम नहीं है जिसके साथ अनेक गीत जुड़े हुए नहीं। जमीन को साफ करने से लेकर अनाज को घर पहुंचाने तक के सभी प्रसंग गीतों से गुंजायमान हैं। ये गीत श्रम को सरस बनाने में असाधारण योग देते हैं। किसान का मन गीतों की राग में इतना रम जाता है कि वह अपने तन में किसी भी प्रकार के श्रम में थकान अनुभव नहीं करता और पूर्णतया कर्मठ जीवन का आनन्द प्राप्त करता रहता है।

खेती के गीतों की रसधारा जलागमन के साथ प्रवाहित होती है। मोरों के देश राजस्थान में वर्षा—मगन के समान सुखद समय और क्या हो सकता है? इस समय जड़ प्राकृतिक और चेतन जीव सभी उत्फुल्ल-विकसित हो उठते हैं। किसानों के लिए तो यह अवसर जीवनाधार ही है। ऐसे अवसर पर उनके हृदय की राग अपने आप गूंज उठती है—

सुरंगी रुत आई म्हारे देस,
भलेरी रुत आई म्हारे देस,
मोटी-मोटी छाट्या ओसर्‌यो, ए वदली,
तो छाट-घड़े के मान, मेवा-मिसरी
सुरंगी रुत आई म्हारे देस, भलेरी० ॥
मुन्याणो मोज्याणो सै भर्‌या, ए वदली,
तो धोल-पालियो ठेलम-ठेल, मेवा मिसरी,
सुरंगी रत आई म्हारे देस, भलेरी० ॥
यो कुण बोवे बाजरो, ए वदली,
तो यो कुण बोवे हरिया मोठ, मेवा मिसरी,
सुरंगी रुत आई म्हारे देस, भलेरी० ।
ईसरराम बावे बाजरो। ए वदली,
तो कान्हीराम बावे हरिया मोठ, मेवा मिसरी
सुरंगी रुत आई म्हारे देस, भलेरी० ॥

"हमारे देश में सुरंगी ऋतु आई है, हमारे देश में बड़ी भली ऋतु आई है। अरी वदली, तू काफी मोटी बूंदों में बरस पड़ी है एक एक बूंद एक घड़े के समान है। हमारे देश में मेवा और मिश्री के समान सुरंगी ऋतु आई है।"

"मुन्याणो" और मोज्याणो नामक कच्चे जोहड़ पूरे भर गये हैं। 'धोलपालियो' नामक पक्का तालाब ऊपर तक लबालब हो गया है। वदली, हमारे देश में मेवा और मिश्री के समान सुरंगी ऋतु आई है। हमारे देश में बड़ी भली ऋतु आई है।



घर जाता, ध्रम पलटता, त्रिया पडता ताव ।
तीन दिहाडा मरण रा कहा रक कहा राव ।। हो
पावू कहू क परसराम, अरजन कहू क भींव ।
तेरा परवाडा कुण गिण्या, धन धाधल का भींव ।। हो
कालै मूह की गादडी, खाया सूना खेत ।
आसी फौज हमीर की, लेसी खाल समेत ।। हो
सिंघ गमन सापुरस वच्च, केल फले इक वार ।
तिरिया तेल हमीर हठ, चढे न दूजी वार ।। हो

निराई के समय अनेक गीत भी गाये जाते हैं। समूहगान का एक नमूना यहा प्रस्तुत किया जाता है —

तन्नै क्याको फीकर लाग्यो, छोरा राम धनिया ।
तूं तो माटो कैया होगो, छोरा रामधनिया ।
तेरे दो भाया की जोडी, छोरा रामधनिया ।
तेरे दो भावज कमावै, छोरा रामधनिया ।
तेरे चढवा ने दो घोडी, छोरा रामधनिया ।
तेरे दो दो ऊट लदीजै, छोरा रामधनिया ।
तेरे दो दो भैस्या दूझे, छोरा रामधनिया ।
तेरे च्यार च्यार गाया दूझै, छोरा रामधनिया ।
तेरे ऊचे चोक तिवारी, छोरा रामधनिया ।
तूं तो काला कैया पडगो, छोरा रामधनिया ।

"अरे रामधन, तुझे किस चीज की चिन्ता लगी है जो तू कमजोर हो गया है ?"

"रामधन, तेरे दो भाइयो की जोडी है और दो भाभी हैं, जो सब कामो मे पूरा सहयोग देती है ।"

"रामधन, सवारी करने के लिए तेरे घर मे दो घोडिया बधी हुई है और बोझा लाने के लिए घर मे दो ऊट है ।"

"रामधन तेरे दूध देने वाली दो भैस और चार गाये है ।"

"रामधन, तेरे मकान का चौक ऊचा है और फिर उसमें तिबारी है । इतने सब ठाठ होने पर भी तू काला पड गया है, कैसे ?"

इस गीत मे सुखी एव सब प्रकार से सम्पन्न तथा सद्भावनापूर्ण गृहस्थ की यशोगाथा गाई गई है, जो खडी खेती के वातावरण मे बडी सरस लगती है खेती मे कठिन काम करने के कारण और धूप की तेजी के कारण किसान का बेटा अपने स्वाभाविक रग को छोड कर काला-सा प्रतीत होता है परन्तु यह उसकी तपस्या का रूप है । इस गीत मे प्राचीन भारत के सुखी एव सम्पन्न किसान जीवन का मनोरम चित्र देखते ही बनता है ।

निनाण के सामूहिक गीतो के बाद खेत मे यही अवसर "लावणी" (कटाई) के समय फिर देखने को मिलता है । इस अवसर के अनेक गीत और 'सिलोके' लावणी के समय फिर गाये जाते है परन्तु कई गीत अतिरिक्त भी हैं ।



काली तो पीली ए मा मेरी बादली, घमक र बरस्यो मेह,
बावोजी ने, कहज्यो, हाली ने बेटी मत देई ।
सोला बलदा को ए मा मेरी नीरणो ।
आठ हाल्या की झाज्ञी छाक,
बावोजी नै कहज्यो हाली न बेटी मत दीज्यो ।
धीर जिठाण्या सैं मा मेरी ओलणो,
कुण उठावे झाझी छाक ।। बावोजी ।।
ऊचो तो घालो ए बाई म्हारी चू तरो,
मचक उठायो झाझी छाक बावोजी ।।
धोरा तो धोरा ए मा मेरी मैं फिरी,
कठे ए न लाद्यो म्हानें खेत ।। बावोजी ।।
धोरे तो ढलती ए मा मेरी आलडी,
झवकर ढुलगी बाला छाछ ।। बावोजी ।।
टीबैं तो ओलैं ए मा मेरी टीबडी,
जैं तले हालीडा रो खेत ।। बावोजी ।।
देवर जेठा सैं एमा मेरी ओलणो,
कूण तो उतारैं झाझी छाक ।। बावोजी ।।
काठो तो कसल्यो ए बाई म्हारी लाडणो,
मचक उतारो झाझी छाक ।। बावोजी ।।
धोरा तो धोरां ए मा मेरी बाजरो,
ढेरा मे कोड्याली जवार ।। बावोजी ।।
ढेरा तो ढेरा ए मा मेरी काकडी,
टीबा पर गुडै छै मतीर ।। बावोजी ।।
कोठी तो कुठला ए मा मेरी सैं भरया,
बाकी को गाड्यो ऊटी खास ।। बावोजी ।।

"सुसराल मे नई बहू आई है । खेती का मौसम है । वह घर के धन्धो मे लग जाती है और अपनी माता को ससुराल के सम्बन्ध मे सदेश भेजती है । वह कहती है—

"काले-पीले बादलो की घटा उमडी और काफी जोर की वर्षा हुई । मेरे बावोजी को कहना कि उन्होने हल चलाने वाले किसान को अपनी बेटी देकर बडा अच्छा किया ।"

फिर घर के काम का भारी बोझा उस पर अचानक आया तो वह कुछ घबरा गई और फिर उसने नया सदेश इस प्रकार भेजा —

"माता, यहा सोलह बैलो को चारा-पानी देना पडता है और आठ हल चलाने वालो के लिए भारी मात्रा मे खेत पर भोजन बनाकर पहुचाना पडता है । बावोजी ने कहना कि ऐसे किसान के घर मे अपनी बेटी कभी न देवे ।"

# राजस्थान की मण्डन-कला (मांडणा)

कु० स्नेहलता



बैठने के स्थान को कुत्ता भी पूछ से झाड लेता है। मनुष्य की विशेषता तो उससे आगे बढने मे है। मनुष्य की पशु-जीवन से आगे बढने की यही प्रवृत्ति उसे कला-प्रेमी बना देती है। घर का छोटा-बडा कच्चा-पक्का होना तो गृहस्वामी की आर्थिक दशा पर निर्भर होता है, परन्तु उसका कलात्मक उपयोग निरन्तर ही गृहस्वामिनी की सुरुचि-सम्पन्नता का परिणाम होता है। इसीलिए 'गृहिणी गृहमुच्यते' की उक्ति लोक मे प्रचलित हुई है। ससार के सबसे प्राचीन प्राप्त ग्रन्थ ऋग्वेद मे भी कहा गया है—'जायेदस्तम्' अर्थात् जाया ही घर है। कला और ज्ञान-विज्ञान का आश्रय गृहस्थ-जीवन ही माना गया है और गृहिणी उसकी सूत्रधारिणी मानी जा सकती है। नारी से ही नर को अद्ध सपूर्ण बनने का अवसर व सौभाग्य प्राप्त होता है। अपत्नीक जीवन-यज्ञ मे भाग लेने का अधिकारी नही होता। श्रद्धा-स्वरूपा नारी से मिल कर पुरुष सत्य-स्वरूप बनता है और इन दोनो का उत्तम मिथुन स्वर्गलोक का सृजन करता है। घर का साधारण झोपडा भी नारी के हाथो मे सस्कार लाभ करके ज्योतिर्मय-जीवन का अधिष्ठान बन जाता है।

वर और वधू के रूप मे पहली बार मिलन झोपडे को 'चतरसार' (चित्रशाला) मे परिवर्तित कर देता है। यही पति की सहचरी बन कर वधू पहली बार अपने आगन को सजा कर नन्दन-वन का रूप देने और ओबरी को कला के बागे पहना कर देवलोक के विमान जैसा बनाने का सकल्प लेती है। जीवन भर उसका यह सकल्प 'नवो नवो भवति जायमान' के रूप मे साकार होता रहता है। अभावो मे असमय मृत्यु को प्राप्त होती हुई आशाए—आकाक्षाए भी उसको इस सकल्प से नही डिगा पाती। रेखाकृतियो के रूप मे हृदय की भावनाओ को साकार रूप देते रहना ही उसके जीवन का व्रत बन जाता है और वह देवताओ को मनाती हुई प्रार्थना करती है कि कही अपने व्रत को अधूरा छोड कर वह मर न जाय। इस रूप मे उसका छोटा-सा सकरा जीवन मे मृत्युंजयी साधना का स्वागत सोपान बन जाता है। सुखद् स्वमयी भावनाओ की लोकगीतो मे अभिव्यक्ति होती है तो जीवन के उल्लास और आशावाद को लोक-कलाओ मे अभिव्यक्ति मिलती है।

विवाह के उपरान्त पतिगृह मे प्रवेश पाने पर पहला त्योहार आते ही कुलवधू से माडणे माडने के लिए कहा जाता है। नणद, जिठानी पडोसिनें आदि माडणा माडने मे उसको सहायता कर सकती हैं, परन्तु माडणे की रेखाकृति तैयार करने का काम वधू ही करती है। यह एक प्रकार से उसकी सुघडता की परीक्षा ही होता है। बचपन से ही माता, बुआ, भौजाई आदि से उसे इसकी शिक्षा मिलती है। सबसे पहले वह 'भैतल' देती है।[1] इससे माडणा का स्थान समतल हो जाता है। सूख जाने पर वहा राती गार को गोबर मे मिला कर लीपती है। जितने विस्तार मे माडणा होगा उतनी जगह मे वह पुन गोहली देती है और उस स्थान पर हिरमिच से माँडणे की आधारभूत लीगटिया (रेखाए) 'टोलती' है। उनके सहारे पाडु या खडिया मिट्टी से माडणे की रेखाकृति उठाती है। सीधी लीगटियाँ खीचने

१ भैतल शब्द सस्कृत भवित शब्द से विकसित हुआ है। राजस्थानी के भात, भैत, भैतल आदि शब्दो का प्रयोग भवित के अर्थ मे होता है।

## जय मारवाड का सन्त पुनीत

श्री गणेश मनि शास्त्री साहित्यरत्न

जय मारवाड का सन पुनीत ! बोले जन जय तेरी हो विनीत !

तमसामयी निशा चोरन्र तू मानुसम प्रकटा कुल म
खिले परिजन क आनन ज्यों कमलदल सुजल म
शशवावस्था बीत चली और तरुणाई आकर फूट पड़ा
तभी सयम रश्मि बरसाने को एक विराग रला अड पड़ी

चला तू करन अपनी जीत ! जय मारवाड का सन पुनीत !

अन्तरिक्ष-सा निर्मोही बन साधना मे कदम बढ़ाया
वीर शासन की सेवा का सुदढ़ सकल्प बनाया
आये थे विघ्न कई पथ म फिर भी न उनसे तू डरा
धम-ध्वसकोंने भय दिखाये रहा ध्येय पर मेरु सा खडा

निभाता धम को सत्य रीत ! जय मारवाड का सत पुनीत !

मरुधरा की पावन धरा पर, जहाँ भी पडे तेर चरण
सघ-सगठन और धम का होता मानों वहां नया वरण
शिथिलाचार मिटाने म फूक दिया निज जीवन बल
सत्य-तथ्य बतलाने मे किंचित रखता न मन म छल

जय हो एकता के सुमीत ! जय मारवाड के सत पनीत !

पाण्डित्य तेरा अति श्लाघ्य साहित्य भी तेरा है खरा
अद्भुत तेरी यश रेखा तू नन्दनवन सा हरा भरा
तू केसरी सत्य ही कमरी गिरा म अमित ओज-बल
करता है तू अभिगुजित समाज हित का गीत प्रतिपल

बनो रहतो सदा सनीत ! जय मारवाड का सत पुनीत !

जन श्रुति से कडक मिश्री पर अन्तर मे तू नवनीत
दयालु कृपालु भावुकता की बहती त्रिवेणी अपरिमित,
सवण जयन्ती पर हे तपस्वी करते हम तेरा अभिनन्दन
महक तू चहु दिशि दिशि म ज्यों धूप मलयज चन्दन

रखता साधना से सप्रीत ! जय मारवाड का सत पुनीत !

●



इस पव पर और भी कई पूजा उत्सव गीत प्रचलित हैं जिनम गणगौर आरती गणगौर पाणी ब्याउण गीत बधावा सीठना और बिन्दाई गीत गौर पूजा से सम्बन्धित हैं। अन्य उत्सव गीत है जो नारी जीवन के सन्न सगाग विलास के परिचायक हैं। इन गीता में यौवन की उन्मत्त भावना के दशन होते हैं।

साथ ही इन गीता म स्त्री जीवन के परम्परागत विधान भी समाय हुए हैं जिनमें हम राजस्थानी नारा के जीवन स्तर वषभूषा अलकार आचार विचार का भी ज्ञान होता है। मैमद (मृगमद कस्तूरी का तेल) रखडी (धार सगाग का प्रतीक शीष अलकार) कुण्डल कण्ठी बसर रहगा चूनडी पायल आदि नाम के सहारे प्रस्तुत गीत म वर्णित आभूषणा अलकारा से सजी राजस्थानी महिला का चित्र हमारे समक्ष उपस्थित हो जाता है —

म्हारे माथे न मैमद ल्याय म्हारा हजा मारु यहीं रहवो जी।
म्हारे काना न कुण्डल ल्याय— — —
म्हारे गल मे कठो ल्याय— — —
म्हारो नाक मे बेसर ल्याव— — —
यहीं रहवो उगता सूरज यहीं रहवो जी।
— — बरसता बादल— —।
म्हाक काल छ गिणगौर म्हारी हजा मारु यहीं रहवो जी।
गावा छो नखराली छिणगारी नार जावा द्यो न जी।
म्हारा भायला जोवे छ बाट मिरगानणी नार जावा द्यो जी।
म्हारा पचा न चुडलो ल्याय म्हारा हजा मारु यहीं रहवो जी।
— बायां न बाजूबन्द ल्याय — —
— पगल्या न पायल — —
— आगल्या न बींछिया — —
थाने आया पुजावा न गिणगौर म्हारी मिरगानणी जावा द्यो न जी।

यहा दिनो यहा की महिलायें जवांरा पूजन भी करती है। मिट्टी के पात्र म जो गहू की पौध लगाई जाती है और प्रत्येक परिवार के पुरुषा का नाम लेकर खत से म्रग ताडने का यत्न करती हुई महिलायें अपने पुरुषा को कृषिकाय की ओर दिशा प्ररणा देती हैं और गुरुतर भार को अपने और विश्व कल्याण के लिए निभाने का मधुरतम उपक्रम करती है। ८ ७ दिन गीत गाती हैं। गीत से प्रकट होता है कि —

म्हारी हरीओ जुआंरा सलीआ जुआंरा जोड़ चिरता मगला।
मुगा ताडो न सानचन्द जी का—कृष्ण लाल जी मग ला—॥

इस प्रकार हम राजस्थानी के इन चत्रमासीय महत्वपूर्ण पूजोत्सव म यहा के महिला समाज के अनक तथ्या का उद्घाटन कर आये है। वास्तव म यहा के वर्णित नारी जीवन म भारत की प्राचीन सस्कृति आज भी सास ले रही है। यहा की नारी का सम्पूर्ण व्यक्तित्व पति और पुत्र के कल्याण में समाया हुआ है और वह विश्व कल्याण का वाचक है।



# हाड़ौती प्रहेलिका साहित्य की परम्परा

डॉ० नाथूलाल पाठक
एम० ए० (हिन्दी, संस्कृत), पी-एच० डी०
गवर्नमेण्ट कालेज, कोटा (राज०)



---

## हाडौती लोक में प्रचलित प्रहेलिका के नाम

हाड़ौती प्रदेश में पहेली के लिये दो शब्द-पराली और पारसी-प्रचलित है। सामान्यतः पराली शब्द का ही प्रयोग देखा जाता है। पराली शब्द संस्कृत के 'प्रहेलि' शब्द का विकृत रूप है। संस्कृत 'प्रहेलि' शब्द की उत्पत्ति प्र उपसर्ग हिल् धातु में इन् प्रत्यय जोड़कर हुई है। हिल् धातु केलिक्रीडा या रमणेच्छा प्रकट करने के अर्थ में प्रयुक्त होती है। मनोरंजन का साधन होने से पराली ने अपने धात्वर्थ को भी नहीं छोड़ा है। प्रहेलि शब्द के अतिरिक्त प्रहेलिका शब्द भी संस्कृत साहित्य में पहेली के लिये प्रयुक्त हुये है। वैदिक साहित्य में पहेली को ब्रह्मोद्य कहा गया है। पहेली के लिये भारत की प्रान्तीय भाषा में भिन्न-भिन्न शब्दों का प्रयोग मिलता है। अवधी लोक-भाषा में इसके लिये 'हियाली' और हरियाणा की जनभाषा में फाली शब्द प्रचलित है, जो हाड़ौती पराली से मिलते जुलते हैं। बुन्देली में पहेली को बुझौवल और पंजाबी में बुझारत कहते हैं। कहीं इसको उखाणा भी कहा जाता है।

हाडौती लोक भाषा में पहेली के अर्थ में प्रयुक्त दूसरा 'पारसी' शब्द विस्मयजनक-सा प्रतीत होता है। यह शब्द हिन्दी साहित्य के अन्तर्गत अमीर खुसरो की कविता में इसी अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। समझाने में कठिनता के भाव को लेकर यह नामकरण किया गया है। पारसी भाषा की कठिनाई और पहेली की रहस्यमयता व दुरूहता का समन्वय होकर 'फारसी' या 'पारसी' पहेली का वाचक बन गया। आजकल भी विद्यालय में पढ़ने वाला बच्चा गाँव में जाकर अपने अशिक्षित परिवार वालों के सामने जब हिन्दी बोलता है, तब वे लोग यह कहते हैं कि अंग्रेजी बोल रहा है।

## हाडौती लोक-प्रहेलिका की परम्परा

हाडौती की बौद्धिक-परम्परा में पहेली का अपना विशेष स्थान है। इन पहेलियों का सूक्ष्म अध्ययन करने पर ज्ञात होता है कि वैदिक युग के विकसित चिन्तन और परिष्कृत अभिव्यक्ति-पद्धति के मूल में जो परम्परा विद्यमान हैं, वही इनमें भी चली आ रही है। उदाहरण के लिये हाडौती लोकमुख में सचरमाण निम्न पहेली को देखा जा सकता है।—

"च्यार ठडा च्यार ताता, च्यार झरण्या झरे।
एक टाग सूं बारा हरण्या, न्यारी न्यारी चरे॥"

"चार ठडे है, चार गरम हैं और चार में झरने झरते हैं। बारह हरणिया एक पैर से खडी होकर अलग अलग चरती है।"

हाडौती लोक में प्रचलित इस पहेली में शीत, ग्रीष्म व वर्षा-तीन प्रधान ऋतुओं तथा बारह महीनों का संकेत किया गया है। इसके साथ ऋग्वेद के प्रथम मडल के पिचानवें सूक्त का प्रथम मत्र द्रष्टव्य है—

दूर रहत ना रहे हैं दम्भ छन से द्वष से
कर लिया भक्तों को वश आचरणयुत उपदेश से ।

आगमों के ज्ञान की ही हर नगाने हैं झडी
लोग यों एकाग्र बनते देखत फिर ना घडी ।

हम कहें भाषण उस या मोतियों की इक लडी
जब मिलाने आप जात हैं कडी से ही कडी

आप की शुभ प्रेरणाए खूब जिनके साथ हैं
सादडी सोजत गुरुकुल विश्व म विख्यात हैं ।

हैं अनेकों संस्थाए और राजस्थान मे
आपके सकेत पर रत हैं जो जन-कल्याण म ।

सादगी के हो पुजारी तडक है न भडक है
त्याग की वराग्य की पर आप म इक मडक है ।

आप अपने श्रावकों का खूब रखते हैं खयाल
घूम आते हैं आप हर गाव में हरएक साल

खूबियां कुछ और भी तो आप श्री म खास हैं
मोह तज नगरों का करते गाव म चौमास हैं ।

क्या कहू मैं आपके जीवन की जो भी शान है
आप पर श्रीसघ को ससार को अभिमान है

है अभिनन्दन मुनि चन्दन के द्वारा आप का
और भी जग जलवा देखे आपके प्रताप का ।

●

## मैं टकरा गया

मुनि रजत जन

इस जिन्दगी म मैं कठिन पाषाण स टकरा गया
हा ! साथ दल-दल के गिरा मझधार म चकरा गया ।
सच्चा सहारा आपका उस वक्त था मुझको मिला
जिसके सुवन पर ही सुखद जीवन सुमन मेरा खिला ।
सौजन्य शुचि पीयूष स सब आधि मेरी दूर कर ।
पुनि पूर्ण प्रम प्रवाह से मेरी तमन्ना पूर कर ।।
दुर्दान्त करि अरि हेतु श्रीमन ! आप मरुधर केसरी ।
कर जोड़ अभिनन्दन करू गई सून मम जीवन तरी ।।
तेरा विमल विश्वास मेरे श्वास के सग घुन रहा ।





बालक और महिलाये ही प्रहेली कहते-सुनते देखे जाते है । वैसे स्त्री-पुरुष सभी मे इनके प्रति रुचि देखी जाती है, किन्तु प्राय देखा गया है कि इस कला मे स्त्रिया ही अधिक प्रवीण होती है । प्राचीन काल मे पहेली को स्त्रियों की कला समझा जाता रहा है । जैन-कल्पसूत्र मे प्रहेली को स्त्रियो की एक कला बताया गया है । कल्पसूत्र मे वर्णन आया है कि भगवान् ऋषभदेव ने अपनी पुत्री सुन्दरी को जिन चौसठ कलाओं का बोध कराया था, उनमे एक प्रहेलिका भी थी। प्राचीन समय मे पहेली द्वारा वर-वधू एक दूसरे के बौद्धिक स्तर का मूल्याकन करते हुये परस्पर माधुर्य भाव का तादात्म्य स्थापित करते थे । इसीलिये यह विकसित परम्परा विकसित एव अविकसित सभी परिवारो मे पाई जाती है ।

विवाहसस्कार मे कवर कलेऊ पर, वधू को लेने आये हुये अतिथियो के लिये, सगाई सम्बन्ध के अवसर पर, बाईजी को लिवाने के लिये नणदोई के प्राप्त होने पर अथवा समधी-समधिन के आगमन पर सध्या के समय हाडौती प्रदेश मे गीत गवाने की प्रथा प्रचलित है । गाल-गीतो की समाप्ति होने पर अतिथि की बुद्धि-परीक्षा के लिये एकत्र हुई महिलाओ के द्वारा पहेलिया बूझी जाती ह । स्त्रिया पेहलिया गाती है और अतिथि उनका उत्तर देते हैं । आजकल भी यह पद्धति इसी रूप मे विद्यमान है, किन्तु परम्परा का निर्वाह मात्र ही इस प्रथा का एक मात्र लक्ष्य प्रतीत होता है ।

## हाडौती लोक-प्रहेली पूछने का ढग

हाडौती पहेलिया महिलाओ द्वारा रागविशेष अलापकर गायी जाती है । सगीत और साहित्य के इस अनुपम सामजस्य से श्रोताओ की हृत्तत्री झकृत हो उठती है । पहेलियों को गाते समय अपने प्यारे पाहुनो के लिये अनेक विशेषण लगाये जाते ह । जामता के लिये कवर विहारी और राजकवार, समधी के लिये रसिया ब्याई जी, भोला ब्याई जी, चतर-विहारी आदि तथा सामान्य अतिथियो के लिये रगीला फाऊणा, छबीला फाऊणा और प्यारा फाऊणा विशेषण प्रयोग मे लाये जाते है । कभी-कभी श्रोताओं के उत्साहवर्धन के लिये "पडत जोसी करो वच्चार, या साथ्या मे कुण सरदार"—इस अर्द्धालिका का पाठ किया जाता है । पहेली पूछने का ढग निम्न प्रकार है —

**जी बियाइजी, धोली जी धोली बेलडी, धोला छाया फैल**
**फैरया सुँ दुख नीपजै, लागे घणी सरूप**
**चतर म्हाकी पयाली को फल खोज्यो जी**
**क अन्तर कपट्या छो जी बियाईजी,**
**बोलो न, अमरत बोल ।**

श्रोता की बुद्धि पर शाण चढाने के लिये महिलाये पहेली पूछती हुई उत्तर अर्द्धालिकाओ मे यहा तक कह देती है कि यदि हमारी पहेली का उत्तर न दे सको तो अपनी मा पत्नी को हमारे गिरवी रखकर इसका उत्तर पूछिये । यदि अतिथि पहेली का उत्तर न दे सके तो उसे हार स्वीकार करनी पडती है । पहेली प्रस्तुत करते समय ही महिलाये कह देती है कि हमारी पहेली न बता सको तो नाक कटा कर यहा से उठिये । यदि कोई अतिथि नकटा बन जाये और हार स्वीकार न कर सके, तो उसे स्त्रियों द्वारा गाव बलाई या मीणे का पुत्र कहकर सम्बोधित किया जाता है । पयाली के फल को न बता सकने पर महिला मडल द्वारा नाको मे तीर-चलाना तो साधारण बात है । इसके साथ ही हार मानने वाले श्रोता को चक्की—चलाने का विधान भी बता दिया जाता है । हर प्रकार उत्तर मे विफल होते रहने पर महिलाये यहा तक कह देती है कि जो हमारी इस पहेली का फल न बतावेगा, वह कालीसिंध नदी का पत्थर होगा । यहाँ तो उनकी वचनावलि की सीमा समझनी चाहिये, क्योंकि मेधा शक्ति-सम्पन्न व्यक्ति की चेतना के स्पन्दन की यहा समाप्ति हो जाती है ।

## हाड़ौती प्रहेलिकाओ की प्रकृति

ज्ञान की थाह लेने वाली पहेलियो की रचना कई प्रकार मे होती है । वक्ता भेद से उनकी प्रकृति भिन्न-

द्वे विरूपे चरतः स्वर्थे अन्यान्या वत्समुपधापयेते ।
हरिरन्यस्यां भवति स्वधावाञ्छुक्रो अन्यस्यां ददृशे सुवर्चाः ।
(ऋग्वेद १ ९५ १)

अर्थात (विरूपे) विभिन्न रूपों से संयुक्त (द्वे) दोनों दिन और रात (स्वार्थे) शोभन प्रयोजन के लिए (चरतः) विचरण करते हैं। (अन्यान्या) दोनों ही अपने अपने (वत्स) बछड़े की (उपधापयेते) रक्षा करते हैं। (अन्यस्याम्) एक (रात्रि) के पास से (हरि) सूर्य (स्वधावान् भवति) अन्न प्राप्त करते हैं और (अन्यस्याम्) दूसरे (दिन) के पास से (शुक्र) चन्द्र (सुवर्चा) शोभन दीप्ति से युक्त होकर (ददृशे) प्रकाशित होते हैं।

विद्वानों ने इसके भावार्थ को स्पष्ट करते हुए दोनों को दिन और रात बतलाया है। उनके वत्स चन्द्र और सूर्य हैं। ऋग्वेद के इस मंत्र में वही चरत अर्थ में 'चरत' क्रिया का प्रयोग किया गया है। हाड़ौती पहेली में बारह मास दिन तथा एक टांग से गई रात्रि का भाव प्रदर्शित होता है। दोनों स्थलों पर पशु के माध्यम से समय के रहस्य को बताया गया है।

अपने रूपकात्मक कलेवर में हाड़ौती की उक्त पहेली ऋग्वेद के इस मंत्र के समकक्ष रखी जा सकती है। लोक प्रसिद्ध उपकरणों द्वारा वर्ण्य विषय को ध्वनित करने वाले लाक्षणिक प्रयोगों से युक्त इस प्रकार के अलंकृत प्रयोग हाड़ौती के प्राचीन लोक साहित्य में अब भी उपलब्ध होते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि मानव संस्कृति के विकास के साथ वैदिक युग में चिन्तन की अभिव्यक्ति पद्धति के द्वारा सुसंस्कृत वर्ग वाले शिष्टों का अनुकरणीय साहित्य प्रकाश में आया। दूसरी ओर संस्कृत वर्ग में प्रचलित अभिव्यक्ति का दूसरा रूप सामान्य जीवन में पनपता रहा जो लोकसाहित्य के रूप में समय समय पर प्रकाश में आता रहा। इसीलिये आज भी दोनों धाराओं के मूल में विद्यमान चिन्तन की एकरूपता दृष्टिगोचर होती है।

रहस्यमूलक अभिव्यक्ति का यह प्रकार मानव की सहजात प्रवृत्ति है। इसी कारण विश्व की विभिन्न भाषाओं में यह पद्धति दृष्टिगोचर होती है। भारतीय साहित्य के अन्तर्गत वेद संहिताओं में प्रहेलिका ने साहित्य और कर्मकाण्ड के क्षेत्र में सर्वप्रथम स्थान प्राप्त किया है। ऋग्वेद को प्रहेलिकाओं का वेद कहें तो अत्युक्ति न होगी। वैदिक युग में जिस समय लम्बे सोम यागों की परम्परा थी उस समय सवनों के मध्य अवकाश के समय यज्ञशाला में प्रवृत्त ऋत्विजादि ब्रह्मोद्य द्वारा मनोरंजन किया करते थे। यही वैदिक परम्परा यज्ञानुष्ठानों के समान ही प्रचलित संस्कारादि विभिन्न उत्सवों और विभिन्न मांगलिक अवसरों पर अत्यन्त आवश्यक समझी जाने लगी। यही प्राचीन परम्परा आज भी समयानुकूल परिवर्तनों के साथ हाड़ौती समाज में चली आ रही है।

## हाड़ौती लोकप्रहेली का प्रयोजन

हाड़ौती लोक प्रहेलिकाओं का प्रमुख उद्देश्य बुद्धिविलास द्वारा मनोरंजन होता है। वक्ता के बुद्धि-वैभव के प्रदर्शन और श्रोता की बुद्धि परीक्षा के लिये इनका उपयोग किया जाता है। बुद्धि को तीव्र करने, स्मरण शक्ति को बढ़ाने और वस्तु ज्ञान के प्रति श्रद्धा को प्रदीप्त करने का कार्य प्रहेलिकाओं द्वारा सम्पन्न होता है। प्राचीन काल से इनका उपयोग क्रीड़ा गोष्ठी और विनोदकाल में होता चला आ रहा है। भोजराज ने संस्कृत प्रहेलिकाओं के उपयोग के विषय में लिखा है कि ग्राम गोष्ठी और विनोदकाल में प्रहेलिका जानने वाले नागरिक पारस्परिक विचार विनिमय एवं श्रोताओं को आश्चर्यचकित करने के लिये इनका उपयोग करते हैं।[1]

हाड़ौती के गांवों में जामाता की बुद्धिपरीक्षा के लिये ससुराल में प्रायः पहेलियां पूछी जाती हैं। यदि जामाता ससुराल में अकेला हो पहुंचा हो तो गांव के मुखर पहेलियों का उत्तर देने में उसकी सहायता करते हैं। हाड़ौती प्रान्त में



---

१ क्रीडागोष्ठीविनोदेषु तज्ज्ञैराकीर्णमन्त्रणे ।
परव्यामोहने चापि सोपयोगाः प्रहेलिकाः ।।



(ग) कालो फाणी दमका कर, भैंस्या पटी पचास ।
झोट्या झोट्या छाटज्यो, ज्या को दूव उफाणो जाये ॥

(घ) रींग गींग्यो, तीन सींग्यो ।
खाल कड्डी, मास मीठो ।

प्रस्तुत के द्वारा अप्रस्तुत की योजना का जो विधान पहेलीकार द्वारा प्रस्तुत किया जाता है उसमे ग्रामीण वातावरण स्पष्टत प्रतिबिम्बित होता है । ऐसे उपमानो का सयोजन वर्ण्य विषय के साथ प्राय नही किया जाता, जिनकी प्रतीति सामान्य मनुष्य की पकड के बाहर हो । विषय के अनुसार हाडौती पहेलियो को मोटे तौर पर निम्न लिखित वर्गो मे बाटा जा सकता है—(१) धर्म सम्बन्धी (२) कृषि सम्बन्धी (३) प्राकृतिक पदार्थ सम्बन्धी (४) गृहवस्तु सम्बन्धी (५) वस्त्र भूषण सम्बन्धी (६) भोजन सम्बन्धी (७) वृक्षफलादि सम्बन्धी (८) पशुसरीसृपादि सम्बन्धी (९) व्यावसायिक वस्तु सम्बन्धी (१०) शरीरावयव सम्बन्धी ।

१ धर्म सम्बन्धी पहेलियो के अन्तर्गत ईश्वर, मन्दिर, धार्मिकसिद्धान्त तथा पूजा सम्बन्धी उपकरणो का समावेश किया जा सकता है । हाडौती की जनता आस्तिक है और भक्ति को प्रधानता देती है। भोजन करने से पूर्व प्रतिदिन मन्दिर मे बैठे हुये भगवान के लिये एक पहेली इस प्रकार कही गई हैं —

"म्हा तो थ्हाकै आवा जावा, अन्न फाणी न खावा ।
थ्हा तो म्हासू मुखण न बोलो, गुण म्हा खुंण का गावा ।"

इस पहेली का रहस्य 'थ्हाँ' शब्द मे छिपा हुआ है । एक आस्तिक भोजन से पूर्व मन्दिर पर नित्य दर्शन करने जाता है । भगवान की प्रतिमा मुह से नही बोलती, फिर गुणगान किसका किया जाये ? इस पहेली मे मनुष्यों के प्रत्यक्ष व्यवहार को लेकर ईश्वर सम्बन्धी सामान्य व्यजना प्रदर्शित की गई है । शख के सम्बन्ध मे एक पहेली इस प्रकार है—

"भूरी भैंस भराडो पाडो ।
पकड्यो सींग, करयो अड्डाटो ।"

इस पहेली मे भूरी भैंस (शख का कीडा) ने भराडे (मोटे) पाडे को जन्म दिया है । शख के पिछले भाग रूपी पाडे के सीग ज्यो ही पकडे, त्यो ही वह अर्रा उठता है अर्थात् शख को पकड कर फूक मारने से वह बज उठता है ।

२. कृषि सम्बन्धी पहेलियो के अन्तर्गत कृषि-कर्म उपकरण, फसले, खेत आदि आते हैं । चने के पौधे के के लिये एक पहेली इस प्रकार है —

'एक नर सूतो माल मे, ओढ्या हरी जी सोड,
नीचै लटकै घूघरा, ऊपर मोत्या का पान ।"



एक नर माल मे हरी (सोड) चादर ओढकर सो रहा है । नीचे घूघरे लटकते है और ऊपर मोती के पत्ते ...रुष होने से नर कहा गया है । उसके शयन के स्थान और ओढने की दुलाई का सकेत करते हुये नीचे ...के स्वरूप का ज्ञान कराया गया है । पत्तो पर खार जम जाने से वे मोती जैसे चमकते हैं ।

यहा ग

यहा म ग ३ प्राकृतिक पदार्थ सम्बन्धी पहेलियो मे ऋतु, मास, आकाश, चन्द्र, चन्द्रिका, नक्षत्र, नदी, पर्वत आदि दार्थ उपमित होते हैं । चन्द्रिका का मानवीकरण करते हुये एक पहेली इस प्रकार कही गई है ।

हाडौती ग

"धोली साडी धोलो घाघरो, धोलो मारुणी को रूप ।
उजली बतीसी, वडला पान का, मोत्या तपै छै ललाट ।"

ना

भिन प्रकार की ना जाती है। प्रकृति के अनुसार हाड़ौती पहेलियों का वर्गीकरण निम्नप्रकार से किया जा सकता है —

(१) सामान्य वर्णनात्मक

(२) स्वय परिचयात्मक

(३) आत्मानुभूत

(४) परवस्तु निदर्शक

(१) सामान्य वर्णनात्मक प्रकृति वाली पहेलियों में वक्ता सामान्य वर्णन के द्वारा वर्ण्य विषय को प्रस्तुत करता है। इस प्रकार की पहेलियों की संख्या सर्वाधिक है। उदाहरण के लिये निम्न पहेली देखी जा सकती है —

एक लालड़ो अडड जे बोल चड्ड।
जीं की छाल छल्लादार गीरे खाव वल्लादार। [1]

(२) स्वय परिचयात्मक पहेलियों में वर्ण्य विषय या अप्रस्तुत स्वय अपनी विशेषताओं का परिचय देता है। जैसे—

जपर म्हारो सासरो बड़ो म्हारो पीर
कोन म्हारी भाइली उम म्हारो जीव। [2]

(३) आत्मानुभूत पहेलियों में वर्ण्य विषय नहीं वक्ता अपने व्यक्तिगत अनुभव को प्रदर्शित करते हुये पहेली प्रस्तुत करता है। जैसे —

जल भरी झारी म्हार सराण धरी
सारी सारी रात म्हू तो तरसाया मरी। [3]

(४) परवस्तु निदर्शक पहेलियों में दो सम आकारवाली वस्तुओं का निर्देश किया जाता है। उस प्रकार के नाम साम्य वाली तीसरी वस्तु का नाम श्रोता की स्मरण शक्ति अथवा अनुभव से निकलता है जैसे —

एक तो सूड गजानन की दूसरी सूड हाथी की।
तीसरी आप बता दीज्यो न तर थाको लोठा न पणे भलो जी। [4]

## हाड़ौती प्रहेलिकाओं के वर्ण्य विषय

हाड़ौती पहेलियों के वर्ण्य विषय विविध हैं। साधारण से साधारण वस्तु भी पहेली का विषय बन जाती है। ज्यों ज्यों सभ्यता का विकास होता जाता है त्यों त्यों इनकी संख्या बढ़ती जाती है। यह भी देखने में आता है कि एक ही वस्तु पर कई प्रतिभाओं का ध्यान जाने पर भिन्न भिन्न प्रकार से उस वस्तु का चित्रण प्रस्तुत होता है। उदाहरण के लिये सिंघाड़ के लिये निम्नांकित चार पहेलियाँ दृष्टि पथ में आई हैं।

(क) ऊंचो सो छतरो टूक को मोवण कतरे जी पान।
कतर कतर बड़ला करया थायो राजदवार॥

(ख) एक राण्या तीन सींग्यो।
धोली गाय दूध मीठो॥



---

१ गाजर    २ बीजणी या पंखा    ३ इन्द्र की गोनो    ४ चरस।

६ भोजन सम्बन्धी पहेलियों में दूध, दही, मक्खन, छाछ, रोटी, पापड़, मतीरा, जलेबी नमक, मिर्च, शहद पान, सुपारी आदि वस्तुएं आती हैं। मक्खन विषयक निम्न कहावत द्रष्टव्य है—

"मल डूबे, लोडी तरै, जल में छायो पाप।
एक अचम्भो मैं सुण्यो, बेटी ने जायो बाप।"

'मिला डूबती है और बट्टा (लोडी) तैरता है। जल में पाप छा गया है। मैंने एक अचम्भा सुना है कि पुत्री ने पिता को पैदा किया है।" इस पहेली का शब्दार्थ तो इस प्रकार है। इस में दही को शिला (जो पानी में डूब जाती है) और मलाई को बट्टा (जो पानी में तैरता है) कहा गया है। जल डालते ही मक्खन पाप के रूप में ऊपर छा जाता है। छाछ रूपी बेटी मक्खन रूपी बाप को जन्म देती है यह आश्चर्य की बात है। शहद के लिये निम्न पहेली द्रष्टव्य है —

"बन कड़छू, बन कुरचणो, बन फाणी बन आग।
सुन्दर सीरो कर रही, होयो व्होत सवाद।"

बिना कड़ाही, बिना पल्टे, बिना पानी और बिना अग्नि के सुन्दरी हलुआ बना रही है। वह बहुत ही स्वाद बना। शहद की मक्खी रूपी सुन्दरी द्वारा शहद का निर्माण का यह रूपक बड़ा हृदयग्राही है।

७ वृक्ष फलादि सम्बन्धी पहेलियों में आम, जामुन, तेंदू, अनार, सिंघाड़ा, बेर, कैथ, खजूर, खरबूजा, इमली निम्बोली, मूंगफली, ककड़ी, बैंगन, नारियल, प्याज आदि पदार्थों से सम्बन्धी पहेलियां आती हैं। आम की गुठली के लिये निम्न पहेली कही जाती है —

"गगन सतारां हींदनी, मुखडै पड़ती लाल।
व्हाहीं ऊमारी बारती, चामडी चामडी बाल।"

आम की गुठली आकाश में नक्षत्रों के साथ झूलती है। उसके मुख से लार गिरती है। ऊपर ही जन्म लेती है और जिसकी चमड़ी पर बहुत अधिक बाल होते हैं। सिंघाड़े के लिये प्रस्तुत एक पहेली इस प्रकार है —

"ऊंची सी छतरी टूंक की, मोदण कतरै जो पान।
कतर कतर बटला कर्‌या, चावो राजकवार।"

जामाता का सिंघाड़े द्वारा मानसी स्वागत करने के लिये वातावरण के चित्रण द्वारा सिंघाड़े का रहस्य बताया गया है। टोंक के बाहर की एक पहाड़ी के नीचे की एक झील में सिंघाड़े बहुत होते हैं। सिंघाड़े वाली स्त्रियां इनको तिकोना काटती हैं। पान की तरह इनको बना देती है। सिंघाड़े को चबाया जाता है। अत यहां चबाना क्रिया का प्रयोग किया गया है, जो उपयुक्त है।

८ पशुपक्षीसरीसृपादि सम्बन्धी पहेलियों में सूकरी, सांप, बिच्छू, दीमक, बीरबहूटी, आदि जीवों पर पहेलियाँ कही गई हैं। दीमक पर पहेली निम्न प्रकार है —

"अत्तर तोडू, पत्थर फोडू, फोडू सीसम सीसा।
बना फाणी के म्हैल बणादूं, म्हू कारीगर कैसा ?"

"पृथ्वी की परत तोड़ने वाला, पत्थर और सीसे को फोड़ने वाला तथा बिना पानी के महल बना देने वाला कारीगर कैसा ?"

बीरबहूटी के लिये "हरया खेत मे लोई को टपको" कहा जाता है। सावन के दिनों में हरियाली के बीच में बीरबहूटी की उपमा रक्त की बूंद से दी गई है।



"छोटो सो मनीराम, बडी भारी पूछ ।
ऊ ग्यो मनीराम पकड लाओ पूछ ।"

बालक के सामने यह पहेली आते ही उसको लम्बी पूछ वाले मनीराम की तलाश होती है । बडी पूंछ वाला चूहा बाल-बुद्धि मे आता है । इस प्रकार अन्य वस्तुओं का निर्देश करता हुआ बालक थक जाता है, तो माता सुई-धागा बताकर उसकी जिज्ञासा शान्त कर देती है । बालक के अनुभव और ज्ञान की परिधि मे आने वाले विषयो पर ही बालको से पहेलियाँ पूछी जाती है ।

## अनन्यफल-प्रहेलिकायें

कभी कभी ऐसा अवसर उपस्थित हो जाता है कि पुरुष-श्रोता-वर्ग महिलाओं द्वारा पूछी गई प्रहेलिकाओं का उत्तर देता चला जाता है और स्त्रियां पहेली कहते कहते थक जाती है । ऐसी परिस्थिति में कुछ ऐसी पहेलियां कही जाती हैं, जिनका कोई उत्तर नहीं होता । इस प्रकार की पहेलियों को हाडौती लोक भाषा मे "ओगावण्यां" कहा जाता है । ये ओगावण्या पहेली का अर्थ बताने वाले को चक्कर मे डालने के लिये कही जाती है । जैसे ही श्रोता इन पहेलियो के अर्थ को जानने के लिये अपनी बुद्धि को दौडाता है वैसे ही महिला समाज को कुछ विश्राम मिल जाता है । इन पहेलियों का अर्थ नहीं निकलता । प्रत्यक्ष रूप मे तो यह विश्वास नहीं होता कि इनका कोई अर्थ नहीं है । ओगावण्यो के निम्न उदाहरण द्रष्टव्य है —

"पैलो मूना गाखडी, पैलो चणा की माल ।
रगीला फाऊणा रे लाल, छबीला—फाऊणा रे लाल ।"

दूसरी इस प्रकार है —

"चींटी ने मूंत्या मूतणो, जी की धार बलोंटै जाय ।
रगीला फावणा रै लाल, छबीला फाऊणा रै लाल ।"

हाडौती पहेलियो की रचना बडी सरस है । इनमे अनुप्रास, रूपक, श्लेष आदि अलकारो की छटा सर्वत्र देखने को मिलती है । कही ध्वनिवैचित्र्य और शब्दवैचित्र्य द्वारा वस्तु का चित्र प्रस्तुत किया जाता है । कहीं-कहीं दृष्टिकूट शैली द्वारा चमत्कार उत्पन्न करके कौतूहल पूर्ण जिज्ञासा की सृष्टि की जाती है, जिसका सम्बन्ध ढूढने पर भी नहीं मिलता ।

कुछ पहेलिया शृ गारिक वातावरण प्रस्तुत करती हैं । कहीं-कही ऐसे शब्द-चित्र प्रस्तुत किये जाते हैं, जो यौन विज्ञान से सम्बन्धित है । अर्धसभ्य और असभ्य जातियो मे ये शब्द चित्र पर्याप्त सख्या मे मिलते है किन्तु अन्य जातियो मे ये स्वल्प मात्रा मे और सयत हैं । इस प्रकार की पहेलिया अबोध श्रोता के अवचेतन मन मे विद्यमान यौन ततुओं को स्पन्दित कर देती हैं ।

हाडौती पहेलियो का भाषावैज्ञानिक और साहित्यिक दोनो दृष्टियो से अध्ययन अपेक्षित है । इनमे प्रयुक्त भावो और शब्दो का विश्लेषण करने मे ज्ञात होता है कि कुछ भाव और शब्द तो अत्यन्त प्राचीन काल से चले आ रहे है । वैदिक साहित्य मे उनका तुलनात्मक अध्ययन भी किया जा सकता है । कालक्रम के अनुसार हाडौती पहेलियो का अध्ययन कष्टसाध्य है । इनके सम्यक् विश्लेषण, अध्ययन और मनन मे ज्ञात होगा कि युगो से चली आती हुई प्रहेलिका की सबल परम्परा के अमिट स्वर आज भी लोक मानस मे गुजायमान हैं । हाडौती प्रहेलिका साहित्य की गरिमामयी परम्परा का अनुशीलन कर विद्वान प्राचीन और अर्वाचीन साहित्य की रहस्यमय ग्रन्थियो को खोलने मे समर्थ हो सकते है ।

●

फूल्यो जी करेलो, लटपट छा रह्यो बेल
इत मरवो उत मोगरो, गुल तुर्रा गैर गुलाब
मदमाती म्हेला चढी, पिव जाणे मेहताब.
प्यारा थाके आगन जी फूल्यो जी करेलो
लटपट छा रह्यो बेल।
बागा जाजो मायडजी, नीबू लाज्यो चार
नारंगी मत ल्यावजो, गौरल्या री नार
प्यारा थाके आगन फूल्यो जी करेलो
लटपट छा रह्यो बेल।

आलम्बन की स्थिति में कवि की अनुभूति अधिक रहती है। प्रकृति का यह सौन्दर्य रूपात्मक नहीं वरन् भावात्मक साहचर्य के आधार पर ही स्थित है। इस प्रकृति के सौन्दर्य साहचर्य में यदि स्वयं अपने को सजग पाता है, और यह सजगता विभिन्न रूपों में अभिव्यक्त होती है—

चादा थारी चादणी सी रात रे
नणद भौजायां पाणी निसरी,
घड़ल्या तो मेल्यो छै समदर तीर
नणद तो सींचे छै भोजाई झेले री
झूमकी तो टाकी छै बीरा भाट रे
रमवा ने चाल्या चम्पा बाग मे।

आत्म-तल्लीनता की स्थिति में जन-गायक प्रकृति-सौन्दर्य की चेतना भूल जाता है। और उसके मन में यह सौन्दर्य आनन्द के रूप में स्वयं अभिव्यक्ति की प्रेरणा बन जाता है—

हरियाला आंबा कै नीचे पालणो घलायो
हरियाला नीम कै नीचे पालणो घलायो
चिड़िया बोली चूं चूं चूं
मो ज्या नन्हों यू यूं यू
हरियाला रूखा पै बैठी
चिडियां बोली च्यू च्यू च्यू

ऐसे विरल सौन्दर्य-चित्र हाडौती गीतों में प्रचुर मात्रा में उपलब्ध हैं। एक विरहिणी तो पावस के उद्दीपक चित्रों में अन्दर ही अन्दर सिमटती-सी जा रही है, उसे चारों ओर सूना ही सूना नजर आ रहा है—

काली काली बादली मे
बिजली चमके रे
मेघा मेघा झरमर झरमर
मेहलो बरसे रे,
भीजे म्हारी नुंई नुंई कोर
डूगर मे बोलरिया छै मोर,
बिन साजन मूं तडफू एकली
किया धराऊ धीर।

इधर पपीया बोल रहा है उधर वह अकेली डोल रही है परन्तु—

# हाड़ौती लोकगीत मे प्रकृति-चित्रण

डा० चन्द्रशेखर भट्ट

एम ए पी एच डी

निदेशक शिक्षा मूल्यांकन विभाग अजमेर



हा ोती ाकगीता म वनस्पति ाा ता ला म रे रंगा का छायादार पक्षिया का स्वर-लय तरंगित सगीत आदि का मश्लिष्ट वणन लाकगाता के माध्यम म हुआ है। आकाश म मुक्त विचरण करने हए प ी सरिता का निरतर गतशील प्रवाह गगन म फला हर्ष उषा की अरुणिमा और रजनी म तारा से खचित नीलाकाश यह समग्र प्रकृति का शृगार मानव के मन के भावा का सौन्दय स्थिति प्रदान करता है। आसू तथा बरसात की बू ो का यथातथ्य वणन एक गात म सरस हुआ है—

> नण बरस सेज पर जी
> आंगण बरस मेह।
> होडा होड लग रह्यो जी
> इत सावण उत नेह।

कसी तुलना है एक वियोगिनी आसुओ की सावण की झडी म इधर बरसात की झडी है उधर उसके आसुओ की झडी है। इधर सावण का जोर है ता उधर स्नह की कमी न ीं है।

सावण आते ही क्या क्या साथ आ जाते हैं इसका भी एक लोकगीत म वणन हुआ है—

> लूम झूम नदियां लेहर
> हाला बाग पतग भर बाथ।
> मोरा सोर ममोलिया रे
> सावण लायो साथ।

एक और गीत म लहराती नदिया के य न का सश्लिष्ट वणन है—

> अरड खरड नद नदियां बहे छे
> बोचे जल का धोरा बावा मैं जो
> —थाने ढोरवा आई रे घाटी का मद माइला ।

आलम्बन रूप से प्रकृति वणन तीन रूपा म किया जाता है—
आह्लाद भाव म आत्मानुभूति म और आत्मतल्लीनता म

आह्लाद भाव स प्रकृति दशन करते समय जन कवि प्रकृति-वणन मे रम जाता है। इसकी अभिव्यक्ति के लिए कवि प्रकृति के रग रूप दशन आदि म मुक्त सौन्दय की कल्पना सहजता स करता है और इस कल्पना म फिर प्रगाढ़ सुख की अनुभूति का योग भी उपस्थित करता है। यह सौन्दय के प्रति आह्लाद की भावना गम्भीर और सू म स्तर क पना का आधार लकर विभिन्न रूप ग्रहण करता है। हाड़ौती गीत म पुष्प का आश्रय लकर इस भाव की सुन्दर अभिव्यक्ति हुई है—

पपन्या बोल्यो एऽ"
एजी मू बागां फिरू अकेली
भवर भागा म आज्यो जी
छल बागा म आ"यो जी
बरीपपय्यो कूकं ीथे ।
किण विध जीवू नी
पपइयो बोल्या ए"
ए जी मू बागा फिरू अकली
भवर बागां में आ"यो जी ।

हाडौती गीता म अलकारा व माध्यम म बडे सु र चित्र प्रस्तुत किये गय है—

रेत का तो खेत बणाया
पानी की गुलक्यारी
चांद सूरज का बल बणाया
राम लगाया हाली ।

इसी प्रकार एक अय गीत म गोरी की उपमा गुलाब क फूल से दी गई है—

गोरी फूल गुलाब की जो
पन्या पलग क बीच
कलिया लूटो भवरजी ज थें
लाल नणद का बीर

हाडौती जन साहित्य प्रहेलिकाए भी प्रचुर मात्रा म मिलती है जिनम अलकारा क माध्यम से प्रकृति का प्रस्तुत किया गया है—

जी ऊचो ढाण घरस का डोरा
लाग्यो चार पातना पाणत करऽ
गोरी फर फर जाय—(भत)
जी लम्बा नल की मोरडी
बठी जाजम रान
जी आधो पगल्यो मानवा
आधो नागर धान—(हुक्का)

प्रकृति पर मानव व्यक्तित्व का आरोप ही मानवीकरण है। यह प्रवृत्ति वदिक काल से चली आई है। सूय चन्द्र वायु जल और मघ आदि को देवत्व प्रदान करना ही मानवीकरण की प्रवृत्ति को प्रकट करता है। वह अपने समाचार तान से कहती है—

उड रे सूवा तू दसरण्या
जाजे रे मार पीयर प की खारलियां।
म्हारा दादाजी मन तो पू कीज
थांरी कन्या बगे छ परदेस
प की आमलियां





म्हारा वीराजी मले तो यू कीजे
थाकी बहन वसे छै परदेस
धू वी आमलियाँ

विरहिणी ऐसी दुखिनी होती है कि उसकी व्यथा से सारा जगल भी बेलें, वृक्ष एव लताए भी झुरने लग जाती है, एक विरहिणी कुरजा को सन्देश देती हुई कहती है—

कुर्जडी मारी बेनजी, पाँख उदारिल्या
पीव मल्या उच्छव करा मे, भलकर पाछीद्या
गगन उडा वेचु गा अदविच नामिल्या
मे परदेशी कुर्जडा पास फणीन ददरा ।

एक भाई अपनी बहिन से मिलने के लिये जा रहा है, वह पशु को भी अपने समान समझता है, उससे तादात्म्य स्थापित करता है, और उसे जोश दिलाता हुआ कहता है—

चालो म्हारा वलद्या उतावला रे
म्हारी मा की जाई जोवे वाट
चाल्यो म्हारा घोल्या उतावला रे
म्हारी जामण जाई जोवे वाट
गाडो तो रलकी रेत मे रे वीरा
हो गई गगना—गोट
वलद्या का चमक्या सींगडा रे
म्हारे वीराजी की पचरग पाग

रहस्यमय प्रकृति मे जन-कवि परमतत्व के दर्शन करता है, और इस प्रकार प्रकृति विश्वात्म के दर्शन का माध्यम बन जाती है। 'शिकार गीत', जिसमे शिकार के माध्यम से लोगो को परम-तत्व की याद दिलाई है।

अठीन' डु गर अठीन मारवर
अध विच घेरो घाल्यो राज
छोड छोड रे सपन सुरगा
कई हठ लाग्यो रे

इधर मोह-ममता का फन्दा है, तो इधर माया ने अपनी हाट सजा दी है और बीच मे भोला मानव दिग्भ्रमित सा चक्कर लगा रहा है, उसके चारो तरफ घेरा डाला हुआ है ।

ऐ मानव, उठ ! निद्रा को त्याग । इन सुनहरे स्वप्नो को भूल जा, ज्यादा हठ ठीक नही है ।

इन गीतो मे आध्यात्मिकता की गगा प्रवाहित हुई है, वहा मीरा-सी तन्मयता भी है । पचरग चोला प्रेम माधुर्य मे भीज रहा है—

काली काली बादली मे
बिजली चमके रे
मेघा मेघा झरमर झरमर
मेवलो वरसे रे ।
भीजे म्हारी नुई नुई कोर

डूगरिया म बोले छे मोर
    उजली चादर राखू ज्यू की ज्यू
रेण अंधेरी बिजली झपक रे
    काली काली बादली मे
        बिजली चमके रे

हाड़ौती गीतों में ऐसे प्रयोग प्रचुरता से हुए हैं। हरियाली सृजन का सर्वश्रेष्ठ प्रतीक है। लोक जीवन के लिए हरियाली से बढ़कर कोई अन्य सुख नहीं है। इसलिए किसी भी समय किसी भी पर्व पर आशीर्वाद भी दिया जाता है तो हरियाली से बाहर के कोई उपमान ही नहीं सूझते। बहिन भाई को आशीर्वाद देती है तो कहती है—

बध्यो रे बीरा बड पीपल ज्यू
    फल्यो रे बीरा कड़व नीम ज्यू
    बीरा बध्यो ओ हरियाली दूब।
    बध्यो रे बीरा बेलां ज्यू
    फल्ये ए भावज फल फूला ज्यू
    बध्ये ए भावज मायनी दूब ज्यू
    बीरा फूल्यो रे फल्यो आमा री डाल ज्यू

जहाँ पक्षियों का वर्णन हाड़ौती लोक गीतों में प्रचुरता से हुआ है वहाँ पशु भी पीछे नहीं रहे। विवाह के अवसर पर घोड़ी को वधू की तरह सिणगारा जाता है—

घोड़ी ने तुररा री झड़प उडाय
    केसरियो लाडो परणवा ने जाय
घोड़ी ने नीरो नागर पान
    केसरियो बींदो परणवा न जाय।

गाय उसके परिवार की मुख्य सम्पदा है एक लोकगीत में इसकी रक्षा का भी वर्णन हुआ है—

सायोड़ा म्हारा गायां ने बेगी छोड़ रे
        हां रे रंग मरदानो
गाया ने बेगी छोड़ो रे
        दनड़ो ऊगो आयो रे
सयोणा म्हारा गायां ने घोड़ी ढाबो रे
        हां रे रंग मरदाना
        गायां ने घोड़ी ढाबो रे।

गाय जहाँ उसकी मातृ स्वरूपा है तो बैल उसके भाई हैं सुख-दुख के साथी हिम्मत बंधाने वाले अकाल और कष्ट से पार लगाने वाले। फिर लोक गायक क्या उन्हें भूल सकते हैं? दूरी हो रही है भाई की बहिन के घर जाना है। कहीं देर न हो जाय कहीं बहिन कुछ और न मान ले बैल वालों को शीघ्रता से चलने के लिए प्रोत्साहित करता है—

घालो म्हारा बलद्या उतावला रे
        म्हारी मां की जाई म्हाले बाट
घालो म्हारा धोल्या उतावला रे
        म्हारी जामण जाई जावे बाट।





गाडी तो रतकी रेल मे रे वीरा
हो रही गगना गोट
वलदा का चनक्या सीगडा रे
म्हारे वीरा जी की पचरगी पाग

भारतीय जीवन कृषि प्रधान है, यहा प्रकृति का मुक्त रूप देखा जा सकता है। भारत के विभिन्न गावो की तरह हाडौती ग्रामो का भी एक अनोखा आकर्षण है। इन गीतो मे खेत-खलियान, नदी-नाले, पग-डडिया, कच्चे-रास्ते गाटी-गडार, कुए, सरवरिया री पाल तथा उद्यानो आदि का सहज वर्णन हुआ है। हाडौती जन-जीवन सामान्य जीवन है। पति खेत मे हल चला रहा है, स्वय बैलो को हाक रहा है।[१] स्त्री रोटियाँ और छाछ लाई है।[२] स्त्री गाव के किनारे स्थित सरोवर जाती है, समदर तालाब मे घडा भर कर लाती है।[3] उसका काकड वाला खेत है।[४] जहा उसका पति हल चलाता है। वह खुश है। अपने पति के विषय मे बडे भाई के प्रति आभार प्रदर्शन करती हुई कहती है, हे भाई! धन्यवाद है। तुमने ठीक किया, जो हाली सा बहनोई चुना। हे पिता! तुम भले ही परणाई इस घर मे, अच्छा जवाई ढूंढा है—

भला ही जणी छी री म्हारी
राता देयड माय
भलो ही हालीडो वर हेर्‌यो
भला ही परनाई र म्हारा जरमर वामी वाप
कान्ह कवर वीर, भला ही हालीडो वर हेरियो।

उसे इससे ज्यादा चाहिए क्या? सुखी जीवन है, गाम है, स्वय का निर्मित मकान है, सुन्दर पति है, खेत है, खलिहान है, उसका पति हल चलाता है, वह खाना पहुँचाती है और दोनो मिलकर हस-हस कर खाते हैं, इससे ज्यादा सुख उसे चाहिए ही क्या?

घर लिपे - पुते है, जिसमे गोवर और पीली मिट्टी होती है।[५] वह अपनी झोपडी को ही स्वर्ग समझती है, विशालमहलों के समकक्ष मानती है।[६] उसके महलो के वजर किवाड है।[७] उसके महल की ऊँचाई इतनी ऊँची

---

१ मु हल हाकू ए गोरी आपणू, दौड घडो भर ल्याव।

२ माथ' हो लीन्हीं जी हाली भस की डाल, हाथ रोट्या अर छाछ।

३ झड झड झडया छे हालण का मोर, दौडी गई कुवा वावडी देख्या देख्या समद तलाव।

४ कस्यो ओ दीखे री वाई थारो काकड खेत
तो वो हल हाकै री थारा घर धणी।

५ या तो गोवर पीली की कीच मची
म्हारो घर लीप्यो ई जाय।

६ भवर म्हारे मेला आज्यो जी
ऊची अटाडी दिवलो वले।

७ तोडया जी तोडया वजर किवाड।

है कि वन चलते चलते हार थक जाती है।[1] ऊपर चढ़कर वह अपने पति की बाट जोहती है झरोखे में झांकती है।[2] घर उसका लिपा पुता होता है केसर और कूकू की गार डाला जाता है। और चन्दण चौक पूरा जाता है।[3]

हाड़ौती के कई लोक गीतों में बाजार गलियों दुकानों आदि का वर्णन भी आया है।[4] प्रत्येक घर में वृक्ष का होना शुभ माना गया है। विशेषतः केले का वर्णन मिलता है।[5]

ग्राम मार्गों पर लौटती हुई बल्गाड़ियों का सौन्दर्य-वर्णन गीतों में बड़ी ही स्वाभाविकता से उतारा गया है। माय के की ओर जाने वाली गाड़ी की उड़ती धूल तो उस केसर और कुंकुम से भी ज्यादा सुहावना लगता है।[6]

हाड़ौती लोक गीत प्रकृति चित्रण से ओत प्रोत हैं। प्रकृति के प्रत्येक छोटे से छोटे वर्णन को अथवा क्षण को इतनी तन्मयता स्वाभाविकता एवं मर्मस्पर्शिता से ढाला गया है कि उन भोले भाले अनाम गायकों के प्रति श्रद्धा से हमारे मस्तक झुक जाते हैं जिन्होंने ग्राम्य संस्कृति हाड़ौती लोक संस्कृति को गीतों के निज गीतों में बांधकर गुणगुण बना लिया है।

---

१ थाको तो थाको बना रग जी ओ मेल
चढ़ता उतरतां थाकी म्हारा राज।

२ मन्ना चढ़ी ने जावू राज री ओ वाट।

३ केसर कू कू की गार घुलाऊ चन्दण चौक पुराऊ।

४ कोन रे बाजार से थे पाटड़ा घड़ाइजो—।

५ सूरज सामो म्हारा राज री पोल आंगणिये
में केल झाबून्या जो लाय।

६ म्हारे पोळरिये री गाडी झीणी उडे रे गुलाल
झीणी केसर कचार माता जी पे आगल लोन ज्यो।



# हाड़ौती अंचल के व्रत तथा उत्सव

*श्री हरिवल्लभ 'हरि'*
कोटा (राज०)



हाडौती अचल का सम्पूर्ण जीवन उत्सवमय है, आवालवृद्ध-वनिता वर्ष भर किसी न किसी उत्सव मे व्यस्त रहते हैं । उत्सवो की परम्परा के उद्गम की कल्पना करके हृदय आश्चर्य से भर जाता है । कितना समृद्धिशाली होगा वह जीवन, कितना निर्द्वन्द्व और कितना निश्छल । जातीयता, सामाजिकता और राष्ट्रीयता की भावना से ओतप्रोत तत्कालीन लोक-जीवन मे हर्षोल्लास से परिपूर्ण जिन व्रतो और उत्सवो की उद्भावना हुई, वे आज भी लौकिक-संस्कृति को अक्षुण्ण वनाये हुए हैं ।

प्रकृति ने रग वदला और लोक-जीवन हर्ष मे उन्मत्त होकर नाच उठा, युगान्तरकारी किसी धर्म प्रवर्त्तक का जन्मदिन आया और धर्मप्राण लोक-जीवन मे श्रद्धा तथा भक्ति की लहर दौड गई, व्यक्ति गत संस्कार मृत्यु, विवाह, अठमासा भी आनन्द के प्रतीक वनकर सम्पूर्ण जाति एव समाज के लिए उत्सुकताकारी वन गये । वर्ष का कोई महीना ऐसा नही जिसमे कोई निश्चित उत्सव न मनाया जाता हो ।

लोकोत्सव कुछ स्थायी होते हैं और कुछ सामयिक । स्थायी उत्सव निश्चित तिथि पर प्रतिवर्ष मनाये जाते हैं । होली, दशहरा, दीपावली जैसे वडे उत्सव तो इसके अन्तर्गत हैं ही, तेजा दशमी, जैसे वीर-पूजोत्सव भी इसी श्रेणी के हे । कथाओ एव स्त्रियो के अनेक व्रत भी इसी कोटि मे आते हैं । सामायिक उत्सव अधिकतर व्यक्तिगत होते है, किन्तु उनमे जातीयता एव सामाजिकता का पूरा योग रहता है, लोकजीवन मे मैथिलीशरण गुप्त का इस पक्ति का वडा महत्त्व है —

'सुख वढ जाता, दुख घट जाता, जव है वह वट जाता ।'

लोक-जीवन व्यक्तिगत सुख और दुःख को भी सव मे वाट कर भोगता है । फलत उल्लास कारी उत्सवो मे तो सम्पूर्ण जाति, समाज और परिवार का योग रहता ही है, मृत्यु जैसी भयकर, किन्तु सुनिश्चित चीज भी सामाजिकता का वाना पहनकर उत्सव वन जाती है ।

लोक-जीवन जिन तत्त्वो से प्रभावित होकर आन्दोत्सव मनाने को ललक उठता है, वे व्यक्तिगत, सामाजिक, सास्कृतिक और प्रकृति जन्य होते है । पुत्रोत्पत्ति, पुत्र-पुत्री के विवाह, यज्ञोपवीत आदि अवसर तो व्यक्तिगत उल्लास के होते ही है, यहाँ तक कि मरण भी उत्सव वन कर लोक-जीवन मे व्याप्त मृत्यु-भय का निराकरण करने मे समर्थ होता है । किसी की मृत्यु के उपरान्त उसके उत्तराधिकारी द्वारा सामूहिक भोज (मृत्यु-भोज जिसे सरकार ने कानून से वन्द कर दिया हे, पर लोक-जीवन मे आज भी वह अनिवार्य माना जाता है ।) मरणोत्सव का ही प्रतीक है । लोक-रूढि के अनुसार यह भोज मरने वाले व्यक्ति की आत्मा की शान्ति के लिए होता हे, जिसे मृतव्यक्ति के 'मुह की राख निकालना' कहा जाता है, यह भोज लोक-जीवन मे उतना ही आवश्यक माना जाता हे जितना मृतक की भस्मी को गगाजी या किसी नदी मे प्रवाहित करना । यदि कोई पुत्र अपने माता-पिता की मृत्यु पर भोज देने मे असमर्थ होता है या समर्थ होकर भी किसी सिद्धान्त-वश नही देता तो वह लोकउपालम्भ का शिकारी वनता है और यह मान

प्रतीक कोई बालक जो 'बन्दयाक' (विनायक) कहलाता है भोजन, पूजन आदि कार्यों मे दादा-दादी के साथ रहता है और उसे प्राथमिकता दी जाती है।

इस उत्सव के साथ अत्यन्त आवश्यक एवं महत्त्वपूर्ण सामाजिक प्रसंग भी जुड़ी हुई है। दादा-दादी के सगे और तथा व्यवहारी उन्हे अपने घर पर निमंत्रित करते हैं और सुस्वादु भोजन से उन्हे तृप्त करते हैं। व्यवहारियो की अधिकता होने पर कभी-कभी तो वर-वधू को दिन मे चार-चार, पांच-पांच जगह भोजन करना पड़ता है।

वर-वधू के वैवाहिक वस्त्र भी ऐतिहासिक महत्त्व रखते हैं। 'निकासी' के समय वर का चूड़ीदार पाजामा, धोती, टखने तक लम्बा कवचनुमा लाल या केसरिया रंग का गोटदार जामा पहनाया जाता है। सिर पर इसी रंग की पगड़ी बाँधी जाती है जिसका 'सार' की सुइयो (आलपिनो) से इतना मजबूत कर दिया जाता है कि तीन-चार दिनो तक वह ढीला न हो, क्योंकि उस समय बांधी गई पगड़ी विवाह करके लौटने के बाद ही उतरती है। पैरों मे कामदार मखमली जूतियां पहनी जाती है और कमर में साफा हाथ लम्बा केसरिया या कसूमल रंग का दुपट्टा, जिसे 'मोल्या' कहते है बधा रहता है। पगड़ी पर मोर तथा कलगी की शोभा भी दर्शनीय होती है।

विवाह के लिए प्रस्थान करने से पूर्व वर की भाभी उसकी आखो मे काजल देती है और मां अपने आंचल का दूध पिलाने का अभिनय करती है। वर के कंधे पर तलवार रहती है और कमर में कटारी। इस रूप मे वर को घोड़ी पर बिठाकर घुमाया जाता है, इष्ट देवताओ को ढुकाया जाता है।

वर की इस युद्ध जैसी तैयारी से अनुमान होता है कि किसी समय वधू का विवाह करके लाना बड़ी टेढ़ी खीर होती होगी। एक कन्या के लिए दो या अधिक वरो के आने की आशंका बनी रहती होगी। माता पुत्र को अपना आंचल देकर कामना करती होगी कि 'बेटा' मेरा दूध मत लजाना। 'वहू को लेकर ही लौटना।' इस अवसर पर वर को अपने इष्ट देवता का आशीर्वाद प्राप्त करना भी आवश्यक होता होगा।

इसी प्रसंग मे वधू के घर पर 'तोरण' मारने की प्रथा भी उल्लेखनीय है। यह प्रथा उक्त अनुमान की पुष्टि करती है, वर घोड़े पर बैठकर वधू के दरवाजे पर टगे हुए लकड़ी के तोरण को अपनी तलवार से स्पर्श करता है और तत्काल वधू के घर मे प्रविष्ट हो जाता है। तोरण द्वार तक आते-आते निश्चय ही उसे अपने प्रतिद्वन्द्वियो से संघर्ष करना पड़ता होगा। इस बीच मे कन्या पक्ष की आतुरता एव व्याकुलता भी द्रष्टव्य होती है। कन्या से आयु तथा 'पग' मे बड़े स्त्री-पुरुष उस दिन, दिन भर भूखे रहकर 'सनान' करते है और 'फेरे' पड़ जाने के बाद ही अन्न ग्रहण करते हैं।

## कन्याओ के व्रतोत्सव

वैयक्तिक उत्सवो मे कन्याओ के व्रत का लोक-जीवन मे उल्लेखनीय स्थान है। भावी वैवाहिक जीवन को सुखद एव शान्तिमय बनाने के लिए हाड़ौती अंचल मे कन्याओ से अनेक व्रत करवाते है जो विवाह के बाद तक चलते हैं। ये व्रत भी दो तरह के होते हैं—(१) वार्षिक और (२) दैनिक। वार्षिक व्रत वर्ष मे एक बार किये जाते है और कई वर्षो तक जब तक कन्या अविवाहित रहती है करने पड़ते है। दैनिक व्रत प्रतिदिन करने पड़ते है और वर्ष भर चलते हैं।

वार्षिक व्रतो मे प्रमुख व्रत 'अमकारया' (ओंकार उपासना) है, जो भादो मे शुक्ल पक्ष की अष्टमी को किया जाता है। इस दिन कन्या दिन भर निराहार रहती है, अग्नि मे पकाया या सेंका हुआ अन्न ग्रहण नही करती और जब तक शिवपूजन करके तत्सम्बन्धी कहानी नही सुन लेती, मुँह मे पानी की बूंद तक नही डालती। यह व्रत पार्वती के व्रत और तपस्या का लघुतम सस्करण है जो उसने शिव को पति रूप मे प्राप्त करने की कामना से किया था। तीन-चार वर्ष की आयु मे ही यह व्रत आरम्भ कर दिया जाता है। कन्या को कम से कम नौ व्रत करने पड़ते हैं। नौ व्रत पूरे हो जाने पर कन्या स्वभावतः विवाह के योग्य हो जाती है।

बड़ी कुलवन्ता बन्ने बैठ्या ।
सासर बाप बड़ाबड़ बाजी,
सासू फूली नाग कण्या,
छोटा सुत, सिनाण जाया
सूनी जी का सूत उठो,
सूनी बावा राम ! राम !!

और कन्या 'राम-राम' कह कर अपना मौन भंग कर देती है।

'बड़ी बनत' ससुराल में भी रहती है। उसका अब बड़ी और समझदार हो जाती है। इसलिए मौन रहने और भंग करने समय किसी मन्त्र से 'राम-राम' कहने की आवश्यकता नहीं होती। सास या ससुराल वालों के फँसते ही वह स्वतः 'राम-राम' कह कर मौन धारण कर लेती है और उनके चले जाने पर स्वतः ही 'राम-राम' कह कर भंग कर देती है।

गार्हस्थ्य-जीवन में गृहिणी के लिए यह सप्ताहान्तिक मौन अत्यन्त आवश्यक है क्योंकि उसका उत्साह एक-एक वर्ष के लिए दो बार लगाया जाता है। पति, देवर तथा घर के अन्य लोग सुबह से दिन भर काम करके सन्ध्या को थके हारे घर लौटते हैं। श्रम से उनके स्वभाव में चिड़चिड़ापन आ जाना स्वाभाविक है। उधर बच्चे भी खेल-कूद कर सन्ध्या को घर पर आते हैं। सारा घर चहल-पहल और कोलाहल से भर जाता है। कोई कुछ चाहता है, तो कोई कुछ। कोई डाँट-फटकार दिखाता है तो कोई मान करता है। बेचारी अकेली गृहिणी और यह कलाप? किस-किसको उत्तर दे? किस-किस को सन्तुष्ट करे? तब वह मौन रहकर अपना सहनशील कार्य सम्पन्न करती रहती है। यदि वह भी कम नहीं होती, पर यदि वह भी चिड़चिड़ी होकर बड़बड़ाने लगे तो घर गृह-कलह का अड्डा ही बन जावे। सदा ही अपने मौन द्वारा घर को कलह की आग से जलने से बचाती है। दोनों प्रकार के 'मौन' के अभ्यास का यही महत्त्व है।

स्त्रियों के अन्य व्रतोत्सव—कन्याओं के व्रत योग्य पति की प्राप्ति तथा भावी गार्हस्थ्य जीवन में सुख और शान्ति की कामना से किये जाते हैं। विवाहित स्त्रियों के व्रतों में इस जीवन के सान्निध्य एवं सफलता की कामना सन्निहित होती है। गार्हस्थ्य जीवन में शान्ति और सुख का मूल तत्त्व गृहस्वामी का स्वस्थ, सुन्दर एवं समर्थ होना है। सधवा स्त्रियों के लगभग सभी व्रत पति की मंगल कामना के लिए ही किये जाते हैं। सच तो यह है कि भारतीय नारी का जीवन ही पतिमय है। पति के बिना वह अपने जीवन की कल्पना भी नहीं कर सकती। अतः वह जीवन भर अपने पति की कुशल कामना के लिए व्रत किया करती है। इन व्रतों में उसकी आराध्या पार्वती होती है। जिसने अपने अनेक जन्मों में एकमात्र शिव को ही पति रूप में वरण किया था। 'आठ सौभागनी' करवा चौथ, गणगौर, श्रावणी तीज, वट सावित्री अमावस्या, आदि इसी प्रकार के व्रत हैं।

नारी का सम्बन्ध दो कुलों में होता है। एक कुल की वह पुत्री होती है, दूसरे की पुत्रवधू। एक कुल में जन्म लेकर उसने अपने जीवन का महत्त्वपूर्ण समय बचपन बिताया है और भावी जीवन की तैयारी की है, दूसरा कुल उसकी तैयारी का प्रयोग-स्थल है। एक कुल में उसका जीवन क्रीड़ाओं और किलकारियों में बीता है, दूसरे कुल में वह मर्यादित हो गई है। पति-गृह उसके शेष जीवन का आलम्बन होते हुए भी उसके लिए प्रारम्भ में नया और अटपटा होता है। इस तथ्य से अनभिज्ञ पतिगृह के व्यक्ति सास, ससुर, देवर, ननद, आदि कभी-कभी नववधू के मस्तिष्क में उलझन पैदा कर देते हैं। वे उसके पीहर के लोगों की यथाशक्य निन्दा करने में ही अपनी प्रशंसा समझते हैं और नवागत वधू के समक्ष यह प्रकट करने का प्रयत्न करते हैं कि उसके पीहर के घर तथा लोगों से हमारा घर धन, सम्पत्ति, प्रतिष्ठा, शिक्षा, सभ्यता आदि में कहीं बढ़कर है। पीहर के उन्मुक्त वातावरण में स्वच्छन्द हिरणी के समान किलोलें करने वाली कन्या इस नये जीवन में घुटन का अनुभव करने लगती है। उसके जीवन की सारी आशाएं

मेरे पूर्व शुभ कर्मों के प्रभाव से ही सद्गुरु की प्राप्ति हुई जिसका संक्षिप्त वर्णन कर गया हूँ। किन्तु गुरुदेव के सान्निध्य में मैं क्या से क्या हुआ ? इसकी चर्चा लोह लेखनी से कागज पर उतारना कठिन है। इतना ही मानना होगा कि सद्गुरु के चरण छूने से मैं लोह से स्वर्ण में बदल गया। आज मेरा जीवन जगतजन की धरोहर है और मैं गुरु-पद-पंकज का चंचरीक समझा जाता हूँ।

सद्गुरु ने मुझे क्या नहीं दिया ? सब कुछ प्राप्त है और आपके चरण कमलों में मैं विविध विषयों की शिक्षा प्राप्त हो रही है। इस बार हमारा चातुर्मास गोगुन्दा ग्राम में है और एक नूतन ही विषय हमारे सामने आगया है। गुरुदेव को धर्मप्रचार करते आज पचास वर्ष होने जा रहे हैं और आपकी आयु भी पचहत्तर से आगे बढ़ रही है। इस अवसर पर श्रावकसंघ स्वर्ण जयन्ती का आयोजन करने जा रहे हैं। मैं किन शब्दों में अपनी श्रद्धा व्यक्त करूँ श्रद्धाजलि भेंट करूँ जिसका जीवन ही मिट्टी से सोना बन गया ?

उपकार अनुपम आपका जाने श्रमण मतार है।
जो स्नेह कर सिर पर धरा उसका भी बेड़ा पार है॥
जिसको न छाया आपकी वह भटकता लाचार है।
जिसको न आश्रय आपका वह डूबता मझधार है॥
मैं क्या कहूँ क्या-क्या कहूँ इसका न मुझ को ज्ञान है।
गुरुदेव ! तुमसा अन्य अवनी पर नहीं मतिमान है॥
आपके पद पद्म का पूजक रहूँ यह चाह है।
आपसे ही मिल सकी यह सिद्धि की शुभ राह है।

## मेरी श्रद्धा

**श्रीमहेन्द्र मुनि**

मैं अकिंचन हूँ पता लिखा भी न था। मेरे जीवन में जो भी प्राप्त है वह महधरकेसरी का ही देन है। मैं जब से आपके चरणों का चाकर बना हूँ—सभी उपाधियाँ आधि व्याधि और समस्त सुख स्वाधीन बन गये है।

सद्गुरु गुरु की कृपा से क्या नहीं है ? रंक से राजा और राजा से महाराज यह जीवन बन गया और आगे भी अमर बनकर रहेगा यह मेरा हृदय का अटूट विश्वास है। सचमुच यदि गुरुदेव की कृपा न होती तो मैं कहीं का न रहता और जीवन व्यर्थ चला जाता।

गुरुदेव पण्डितरत्न महामुनि श्री मिश्रीमलजी महाराज साहब ने मेरे को दीक्षा देकर कृतार्थ किया। विविध भावनाएं और विमल विवेक उन से प्राप्त हो गया। आज मैं कृतकृत्य हूँ। अतः जन जन को मैं विश्वास दिला सकता हूँ कि सद्गुरु प्राप्ति की अभिलाषा करने वाले को इस निर्मल तथा दयालु प्रतिभापुंज गुरु की शरण लेनी चाहिए।

## सफल पथिक के प्रति

**जनसाध्वी उमरावकुंवर अर्चना**

निज की साधना के अनुपम समुद्र में निमग्न कर पदार्थ को साधने वाला महान है। स्वमति के साथ-साथ परमति को भी आराधना का विषय बनाकर चलने वाला सबसे महान है।





होली जलाने की प्रथा के साथ कई वैदिक, पौराणिक तथा सांस्कृतिक परम्पराएं जुड़ी हुई हैं, जिनमें से लोक-जीवन ने होलिका और प्रह्लाद के कथानक को ही प्रकट रूप में स्वीकार किया है, परन्तु परोक्षरूप में वह 'उम्बी' (गेहूं की बालें) को होली की आग में सेंक कर किसान नव सस्येष्टि का तथा रंग खेलकर मंगलाचार और पारस्परिक मिलन के द्वारा उसके सांस्कृतिक तथा सामाजिक महत्त्व को भी स्वीकार करता है।

बड़गांव की बनजारा जाति में होली का उत्सव विशिष्ट ढंग से मनाया जाता है। युवकों और युवतियों की टोलियां बन जाती हैं। समक्ष में लगी बोरी को एक लम्बे मोटे रस्से से बांध कर रस्से के दूसरे सिरे को युवा छोड़ दिया जाता है। युवतियां हाथ में सोटे और लाठियां लेकर बोरी की रक्षा पर डट जाती हैं। युवक रस्से को खींचकर बोरी को ले जाने का प्रयास करते हैं। युवतियों के डंडों की मार से बचते, मार खाते, युवक बोरी को खींच कर निश्चित स्थान तक ले जाते हैं। इस प्रयास में कई युवक घायल हो जाते हैं और कई निष्प्रभ हार कर बैठ जाते हैं। अन्त में जो युवक बोरी को अपने अधिकार में कर लेता है, उसे जयमाल पहनाई जाती है और नाच गान, खान-पान में समवेत नर-नारी निमग्न हो जाते हैं। इसे 'नेजा तोड़ना' कहा जाता है। पुरुषों के पुरुषार्थ तथा सौंदर्य की परीक्षा का कैसा अद्भुत ढंग है?

जातिगत, ऐतिहासिक तथा भौगोलिक कारणों से होली स्थान-स्थान पर भिन्न ढंग से प्रचलित है, पर सब में एकत्व का संगठन की, मैत्री की और वैर भाव भुलाकर जीवन बिताने की भावना सन्निहित होती है।

होली से प्रारम्भ होकर उत्सवों की जो परम्परा चलती है वह अक्षयतृतीया पर जाकर विराम लेती है। न्हान-होली, गणगौर, नेजाडूज शीतला-अष्टमी, दुर्गाष्टमी, रामनवमी आदि सामाजिक, सांस्कृतिक एवं धार्मिक उत्सवों में लोक-जीवन मगन रहता है। फसल खेतों में पक रही होती है, किसान और मजदूर के पास खेती सम्बन्धी विशेष कार्य नहीं होता और लहलहाते हुए गेहूं-चने अलसी के खेत उसे उमगित करते रहते हैं।

**वीरपूजोत्सव** — लोक-जीवन उन वीरों का प्रति वर्ष कृतज्ञता एवं श्रद्धापूर्वक स्मरण कर उत्सव मनाता है जिन्होंने कभी अपने सत्व वीरता एवं साहस से लोकरक्षण के पवित्र कार्य में अपने प्राणों की आहुति दी थी। पौराणिक तथा ऐतिहासिक वीर पुरुषों की कहानियाँ तो लोक जीवन में मान्य हैं, पर पूजनीय वही लौकिक वीर पुरुष हैं, जो उसकी आवश्यकताओं, भावनाओं तथा आशाओं को पूरा करने में आज भी समर्थ माने जाते हैं। 'वीर तेजा' का नाम कौन नहीं जानता है? जिसने दस्युओं से साहसपूर्वक लड़कर गायों की रक्षा की। लड़ते-लड़ते सारा शरीर घावों से जर्जर हो गया, पर तक्षक को दिये हुए वचन की रक्षा के लिए अपने अनाहत अंग-जीभ को तक्षक के सामने कर दिया। लोकविश्वास के अनुसार सांप के काटे के गले में तेजा के नाम की 'तांती' (कपड़े की रस्सी) बांध देने पर व्यक्ति मर नहीं सकता और तेजादशमी के दिन तेजाजी के चबूतरे पर 'तांती' को काटने के बाद तो वह सर्प विष से सर्वथा मुक्त हो जाता है।

देव जी, पाबूजी, हीरामन जी, ताखा जी आदि भी ऐसे ही लोक पूज्य वीर देवता हैं, जिनकी जयन्तियाँ गांवों में समारोहपूर्वक मनाई जाती हैं। स्थान-स्थान पर इनके नाम के थानक, चबूतरे आदि बने होते हैं, जो वर्ष में एक बार ढोल, नगारे, अलगोजा, बाँसुरी के वादन तथा लोगों के सस्वर गायन से मुखरित हो उठते हैं।

अन्त में एक ऐसे उत्सव का उल्लेख कर देना आवश्यक है जिसका सम्बन्ध केवल बालकों से होता है। भादों सुदी चतुर्थी को 'गणेशचौथ' के रूप में मनाया जाता है। गणेशजी विद्या बुद्धि प्रदाता हैं। बालकों को और क्या चाहिए? इस दिन बालक अच्छे वस्त्र आभूषण पहन कर 'चतरा' बनते हैं। एक दिन पूर्व अच्छी तरह स्नान करके हाथों में मेहंदी रचाते हैं और रंग-बिरंगे सुडौल डंडे बजाते हुए एक-दूसरे के घर पर जाते हैं। डंडों के साथ अवसर के लिए लोक-प्रचलित कुछ पद्य पंक्तियाँ सस्वर उच्चरित करते हैं, जिनमें अन्ततः गणेशजी से बुद्धि प्रदान करने की प्रार्थना होती है। बालकों को घरों पर प्रसाद के रूप में मोदक वितरित किये जाते हैं। कुछ वर्ष पूर्व तक इस उत्सव में अध्यापकों का भी सहयोग रहता था, परन्तु अब शिक्षा के यंत्रीकरण तथा अतिबौद्धिकता के प्रभाव से शिक्षक अभिभावकों के इस सनातन एवं अनौपचारिक सम्मेलन का अवसर ही समाप्त हो गया।

आश्चर्यजनक संयोग की बात है कि यहा के अधिकाश गावो मे मन्दिर प्राय राम के पाये जाते है लेकिन घरो पर पूजा बालमुकुन्द के रूप मे कृष्ण की जाती है। भगवान राम का आदर्श जहा सार्वजनिक रूप से समूचे ग्राम को प्रेरणा देने की क्षमता रखता है वहा भगवान कृष्ण का बालस्वरूप पारिवारिक जीवन के अधिक मे अधिक नजदीक पडता है। निमाड को यदि राम-कृष्ण के समन्वय का उपासक कहे तो भी अत्युक्ति नही, यही वजह है कि जिससे यहा रासलीला और रास-मण्डल दोनो समान रूप से मनाये जाते है। साथ ही रामकृष्ण के साथ शिव की उपासना भी की जाती है।

## वेश-भूषा

यहा पर पुरुष धोती कुरता और सिर पर लाल रग की पगडी पहनते है। कही मेहमान आदि आने पर पगडी के ऊपर से एक पचा (दुपट्टा) लपेटने का भी रिवाज है। यह सम्मान सूचक माना गया है। कुछ वृद्ध पुरुष अगरखा भी पहनते है। जिसमे बजाय बटन के बगल मे कसने के बद लगे रहते है। धोती दोनो सिरो को पीछे की ओर कच्छ लगाकर पहनी जाती है।

स्त्रियां लहगा साडी और काचलई (कचुकी) पहनती है कचुकी मे बजाय सामने के पीछे की ओर बद होते है। उत्तर भारत और दक्षिण भारत की मध्य रेखा पर बसे होने के कारण यहा की वेशभूषा मे दोनो का सम्मिश्रण पाया जाता है। कही पर साडी उत्तर भारत की तरह बिना कच्छ के पहनी जाती है और कही पर दक्षिण भारत की तरह कच्छ लगाकर।

बच्चो मे झगा, टोपी और चड्डी पहनने का रिवाज है।

यहा पर पहने जाने वाले वस्त्रो के नाम निम्न है—

### पुरुषो के वस्त्र

अगा—अ ग (शरीर) मे पहनने का वस्त्र।
अ गरखा—अ ग (शरीर की) रक्षा करने वाला वस्त्र।
बालाबडी—दोहरे परले की बनियान।
दुपट्टा—दो पुट करके गले मे डालने का वस्त्र।
पचा—पगडी के ऊपर लपेटने का सम्मान सूचक वस्त्र।
अगोछा—अग लपेटना का छोटा वस्त्र।
मुकस्तर—मुख वस्त्र।
धोती, पगडी, साफा, कुरता आदि।



### स्त्रियो के वस्त्र

लुगडा—जनानी धोती।
काचलई—पीछे वाली बन्द कचुकी।
चोलई—सामने बद वाली कचुकी।
अ गिया—अ ग (शरीर) मे पहनने का चुस्त वस्त्र।
परकोर—अधोवस्त्र
घाघरा—घेरदार लहगा।



मटका - पानी रखने का बड़ा बर्तन

गगरा - लोटानुमा पानी रखने का बर्तन

हंडी—दाल बनाने का बर्तन

दुनती—दूध दुहने का बर्तन

दवणी—दही बनाने का बर्तन

घागर—तेल रखने का बर्तन

तागरी—तेल रखने का बर्तन

## आभूषण

यद्यपि बदलते हुये समय तथा बदले हुए फैशन से ग्राम्य आभूषणों का रिवाज कम होता जा रहा है तो भी निमाड़ में नख से शिख तक पहनने के निम्नलिखित आभूषणों का प्रचलन पाया जाता है।

बेला—पैर के अगूठे मे पहनने का आभूषण

टीचा—पैर की सबसे छोटी अगुली में पहनने का आभूषण

इल्ला और मच्छी—पैर की बीच की तीन अगुलियो मे पहनने का आभूषण

अनवट—पैर के अगूठे के ऊपर पहनने का जंजीरनुमा गुथा हुआ आभूषण

पिंजणी—(पायल) पाव मे पहनने का आवाजदार आभूषण।

झांझरिया—छोटी छोटी घुघरियो से गठा हुआ पांव मे पहनने का आभूषण

रमझोल—चेन और घुघरियो से गठा हुआ पाव मे पहनने का आवाजदार आभूषण

कडा—पाव का ठोस चादी का आभूषण

लच्छा—पाव का पोला आभूषण

तोडा—चादी का घुमावदार कडियो से बना पाव का आभूषण

लाम्या—पाव के पजे तक फैला हुआ टेढा वजनदार आभूषण

कदरा—कमर मे पहनने का आभूषण

मूदी या छल्ला—हाथ की अगुली मे पहनने का आभूषण

आरसी—हाथ के अगूठे मे पहनने का काच से जड़ा आभूषण

हाथ साकल्या—हाथ के पहुँचे पर पहनने का जजीर से गुथा आभूषण

बद—पहुचे पर पहनने का आभूषण

चूडा—हाथ में पहनने का लाख से बना नक्काशीदार सौभाग्य सूचक आभूषण

कावडइ—हाथ मे पहनने की चूडिया

कगोदी—चूडिया के बीच पहनने का आभूषण

गजरी—कलाई पर पहनने का गुथा हुआ आभूषण

कडा—कलाई मे पहनने का ठोस चादी का आभूषण

प भावट्या—बाह मे पहनने का चादी के तारो का गुथा आभूषण

बाज बाजूबद—बाह मे पहनने का आभूषण



# जैसलमेर के कतिपय लोक-विश्वास

*मोहनलाल पुरोहित*
बीकानेर (राज०)



लोक-विश्वासों की परम्परा बहुत ही लम्बी है। निःसंदेह उनके पीछे इनका अपना हजारों वर्षों का इतिहास छिपा हुआ है। लोक-साहित्य की जहां अपनी एक विशेषता रही है-असम्भव को सम्भव मानकर चलना होता है, वहां अविश्वास नाम का कोई प्रश्न ही नहीं उठता। तर्क को लोक-साहित्य में स्थान नहीं दिया जाता। ठीक उसी प्रकार हम लोक-विश्वासों में भी देखते आ रहे हैं—ये समाज में एक प्राचीन-परम्परा को लिए चले आ रहे हैं। लोग उन्हें क्यों मानते हैं? इसका यहां कोई प्रश्न ही नहीं उठता। समाज में ऐसा ही लोक-प्रचलित-विश्वास है। अतः समाज इसे अपनी छाती से चिपकाए अपने पूर्वजों की थाती, बड़ी सावधानी से उनकी रक्षा किए, इसका आज भी पालन करता आ रहा है। स्थानीय रीति-रिवाजों, विश्वासों, टोना-टोटकों और लोक-देवताओं की पूजा-पाठ को लेकर स्थान-भेद से ही इनमें थोड़ा-बहुत अन्तर पाया जा सकता है। लेकिन जो टोना-टोटका राजस्थान-प्रान्त में प्रचलित है सम्भव है वही महाराष्ट्र, मध्यप्रान्त, और बंगाल अथवा किसी अन्य स्थान में, किसी दूसरे रूप में प्रचलित हो सकता है। साथ ही विभिन्न-प्रान्तों एवं स्थानों में स्थानीय-विशेषताओं के साथ ही एक ही उद्देश्य की पूर्ति के लिए नए-नए टोटकों और विश्वासों का प्रचलित होना भी स्वाभाविक है। अतः यह समझ लेना कि जो लोक विश्वास यहां दिए जा रहे हैं, वे राजस्थान भर में सर्वत्र ही समान रूप से प्रचलित हैं, अथवा इनकी संख्या एवं गणना इतने में ही इति श्री हो गई है - ऐसा नहीं है।

प्रस्तुत हमारा विषय तो जैसलमेर के कतिपय 'लोक-विश्वासों' को लेकर है। राजस्थान के अन्य जन-पदीय लोक-विश्वासों पर तो स्वतन्त्र-रूप से लिखने की आवश्यकता है। अस्तु

## चोप

आंख में खेलते समय अथवा असावधानी वश चोट लगने से एक-प्रकार की लाली-सी आ जाती है—इसे चोप कहते हैं। चोप को निकालने के लिए बूढ़ी-बडेरी एक कांसी के कटोरे में पानी भर लेती है। एक टुकड़ा सूत का ले लिया जाता है। उसे घी अथवा तेल में डुबो लेते हैं। फिर उसे जलाया जाता है। बुढ़िया अथवा चोप-निकालने वाली एक तरफ एक कोने में बैठ जाती है और उसके सामने वह व्यक्ति, जिसे चोप की पीड़ा हुई होती है, बैठ जाता है। चोप निकालने वाली उसे सावधान करते हुए विशेष आदेश देती है—इस कटोरे में ध्यान से देखते रहना तुम्हारी चोप झड़ी जा रही है। और वह फिर इस प्रकार से कहना प्रारम्भ करती है—

चोप चोप झड़ जा
आडेरी, पाडे री,
आए री, गए री,
मेलैरी, छेलैरी,
कुत्तेरी, मिनी री,



हू लू मई,
हू लू गई,
हू लू गूजर मटकाली

इस प्रकार कन्या-पक्षवाली स्त्री सातवार ऐसा कहती है और वर उसके उत्तर मे सात ही बार यही उत्तर देता है—

हू लू भई,
हू लू दई,
हूं लू गूजर मटकाली,

ऐसा 'विश्वास' है—इस प्रकार का टोटका करने से व्यक्ति-विशेष की तीसरी वाली पत्नी की मृत्यु नही होती।

ठीक इसी प्रकार के अन्य कई टोटके एव 'लोक-विश्वास' है, जिन्हे यहा विज्ञ-पाठको की सेवा मे सक्षिप्त रूप से प्रस्तुत कर रहे हैं।

छोटे बच्चे को पानी के घडे अथवा मटकियाँ आदि जहा रखी रहती हैं, वहा नही ले जाते। ऐसा ख्याल किया जाता है—इसे वहा ले जाने पर टट्टिया लग जाएगी। यह क्रम उसका मुडन-सस्कार न किया जाए, तब तक रहता है। यदि ऐसा कही असावधानी से हो जाता है—वह भाग दौड कर पानी की मटकिया जहा रखी हुई हैं, पहुच जाता है, तो उसे टट्टिया लगनी प्रारम्भ हो जाती हैं। इसका प्रतिकार घर के ऊपर से पानी निकलने की मोरी (Outlet) मे अनाज उडेल कर किया जाता है। उस बच्चे विशेष के कपडो मे बाजरी अथवा गेहू रात्रि मे बाधकर उसके सिरहाने रख देते हैं। सुबह घर का कोई भी व्यक्ति चुप-चाप कोठे पर चढकर कुछ दाने तो चारो-ओर चारो दिशाओ मे उडाता है और शेष को मोरी, जिसे हमारे यहा 'रवाल' कहते हैं, उसके रास्ते से नीचे आगन मे उडेलता है।

छोटे बच्चे को कही नजर न लग जाए! अत माताए नाना-प्रकार के टोने-टोटके किया करती हैं। बच्चे के गले मे घोडे का खुर, जरख का दान्त, छोटा-सा चाकू मजबूत डोरे मे पिरो कर पहना देती हैं। उसके काली टीकी लगाते हैं और ललाट मे एक किनारे पर काजल से चाद बना देती है। बच्चे के दोनो हाथों मे भी काजल की टीकिया लगा देती है। बच्चे के नजर लगने पर उसके ऊपर से रुई की बाती को घी अथवा तेल मे भिगोकर सात बार घुमा-फिराकर फिर उसे भीत पर चिपका देते हैं और बच्चे को उस ओर देखने के लिए कहा जाता है। नजर लग जाने पर रोटी और एक लोटा पानी का भर कर उसे सात बार बच्चे पर घोलकर बाहर चौराहे पर रोटी रख आते हैं और रोटी के चारों ओर एक गोल-वृत्ताकर कर दिया जाता है। नजर के लग जाने पर नमक लेकर उसे सात बार बच्चे के सिर पर से घुमाकर अग्नि मे जला देते हैं। नजर लग जाने पर पीसी हुई लाल-मिर्चे भी इसी प्रकार सातवार बच्चे के ऊपर से घुमा-फिरा कर अग्नि मे डाल देते हैं। इसी प्रकार नजर लगने पर फिटकरी को सातवार सिर पर से घुमा फिरकर उसे अग्नि मे डाल देते हैं। फिटकरी के जल-भुन जाने पर उसे निकाल लेते हैं। फिर उसे अपने पैरो से कुचलकर बाहर गली मे फैक देते हैं। यह समझकर कि अमुक व्यक्ति की कुदृष्टि, नजर बच्चे पर लगी है—उसके पैर की धूल (स्त्री हो तो दाया और पुरुष हो तो सीधा पैर) लेकर उसे भी सात बार सिर के ऊपर से घोलकर अग्नि मे फैक देते हैं।

बच्चो के दात बडी कठिनाई से निकला करते है। अत इसी विश्वास से कि इन्हे कष्ट भी न हो और दात भी आसानी से निकल सकें इनके, उन्हे हाथी-दात की चुडिया पहना देते हैं। बच्चो को काच नही दिखाया जाता। ऐसा माना जाता है इससे उनके दात कठिनाई से निकलते हैं। बच्चे के मुह मे अगुली भी इसीलिए नहीं डालते कि

पथ की अनन्तता साधना की अनन्तता को प्रेरित करती है और साधना की अनन्तता पथ की अनन्तता को बनाए रखती है।

दोनों अन्योन्याश्रित हैं। साध्य पवित्र हो तो साधन भी पवित्र होना चाहिए, पथ पवित्र हो, लम्बा हो, तो पाथेय भी उसके अनुरूप ही होना चाहिए अन्यथा पथिक भटक जाता है।

विचारों का अजस्र प्रवाह चिरकाल से चला आ रहा है। यह सतत प्रवहणशीला वैचारिक स्रोतस्विनी कभी नहीं सूखी। यह अपने प्रवाह की उपयोगिता पर कभी नहीं रुकी, यह बहती गई और उसने सुमधुर स्वर से जन-मानस को आप्लावित करती गई। जिन्होंने इसका पान किया वे धन्य हो गए, जिन्होंने इसके नाद को सुना वे कृत-कृत्य हो गए।

श्रमणसंस्कृति के अग्रदूत भगवान महावीर से पूछा गया — भगवन्! सबसे लम्बा पथ कौन-सा है? उसका पाथेय क्या है?

भगवान् ने कहा — संसार का पथ ही सबसे लम्बा पथ है उसे पार करने के लिए पाथेय है — सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्र।

श्रद्धेय मरुधरकेसरीजी म० सफल पथिक हैं, पथदर्शक हैं, और पाथेय के विवेकदाता। वे मानव मन के मूर्च्छित दीपों को पुनः ज्योतिर्मय बनाते हैं। और स्वयं शुभ आलोक बन प्रकाश बिखेरते हैं। जो भी उस प्रकाश में अपने आप को देखेगा, वह अवश्य ही लाभान्वित होगा।

•

## महान सन्त

**साध्वी कंचनकुमारी**

इस विश्व रूपी बाजार में अनेक प्राणी आते हैं। वे अपने कर्त्तव्य के द्वारा अपने जीवन में क्या करना चाहिये, किस तरह से रहना है, अपने जीवन को उन्नत कैसे बनावे, संसार में आकर दूसरों के साथ कैसा बर्ताव करना है, यहाँ तक कि जीने की कला को भी नहीं जानते हैं। उनमें सोचने की शक्ति नहीं होती। संज्ञाहीन होते हैं। कीड़ों-मकोड़ों की तरह जन्म लेते हैं और यों ही चले जाते हैं। कई मनुष्य ऐसे भी होते हैं जिन्हें आज की भाषा में लोग जानवर आदि कहते हैं। उनके मन में न कोई दया है, न कोई हमदर्दी है। अपने आपको पहचानने या जीवन के लक्ष्य को समझने की तो बात ही क्या?

लेकिन ऐसे भी कई महान् सन्त इस संसार में जन्म लेते हैं जो स्वयं तरते हैं और दूसरों को तारते हैं। खुद मोक्ष के राही हैं, दूसरों का मार्गप्रदर्शन करते हैं। उनमें से एक महान् सन्त हैं मरुधरकेसरी श्री मिश्रीमलजी महाराज। मैं उनके चरणों में भक्ति भरे हृदय से श्रद्धांजलि के पुष्प भेंट करने का सौभाग्य प्राप्त कर महान् हर्ष का अनुभव कर रही हूँ।

आपका जीवन सत्य, अहिंसा, संयम और शान्ति से भरपूर गंभीर एवं प्रशंसनीय है। आपके गुण बहुत हैं लेकिन मुझमें इतनी शक्ति नहीं कि मैं आपका गुणानुवाद कर सकूँ।

•



रहता है—दूध सफेद है और सफेद वस्तु पर हर किसी की कु-दृष्टि ठहर सकती है। अत खीर पकाते समय उसमे एक कोयले का टुकडा डाल देते हैं। गाय के बच्चा देने पर, कहीं इसके दूध को नजर न लग-जाए, उसके थनो को तवे की कलमस मे काला कर देते हैं। दूल्हे को शादी के समय नजर न लग जाए, उसके ललाट मे एक किनारे पर काजल से चन्द्रमा का आकार बना देते हैं।

विवाह के समय दूल्हा एव दुल्हिन को हाथो मे लोहे की छडो, जिसे हमारे यहा 'गेडीयों' कहते हैं, दिया जाता है। यज्ञोपवीत के समय भी ऐसा उसे रखने का आदेश रहता है। ऐसा विश्वास किया जाता है इस प्रकार की क्रिया से प्रेतात्माओ मे किसी प्रकार के अनिष्ट होने की आशका नही रहती। बच्चे का खाली झूला नही झुलाया जाता। ऐसा करने से बच्चे का पेट दर्द करेगा। विश्वास किया जाता है। रात्रि मे भी बच्चे को झूले मे नहीं सुलाया जाता।

रात्रि के समय घर मे बाहिर से मिष्ठान्न आदि नही लाया जाता। और यदि कभी सम्भव भी हो तो घर मे लाने से पूर्व उसमे से हर मिष्ठान्न का थोडा-थोडा अश तोडकर बाहिर गली मे फेंक देना होता है।

जहाँ गधा लेटा हो, उस स्थान पर चलने से पावो मे 'मरणे' (एक प्रकार का मीठा-मीठा थकान के समान दर्द) चलने लगती है, ऐसा विश्वास किया जाता है।

बिल्ली द्वारा रास्ता काट लेने पर आगे पाव धरना लडाई को निमन्त्रण देना समझा जाता है। जूता फैंककर फिर आगे पाव रखना, इस दोष का प्रतिकार करते देखा गया है।

दीवाली एव अक्षय तृतीया आदि शुभ-पर्व के दिन बिच्छू आदि का निकलना शुभ माना जाता है। इस दिन बिच्छू को मारा नही जाता-मिट्टी की एक हडिया मे गोबर, दही, शक्कर आदि डाल कर उसे घर मे ही रख दिया जाता है। त्यौहार आदि समाप्त हो जाने पर उसे बाहर छोडा जाता है।

राह चलते समय राह मे रु० पैसा आदि का मिल जाना शुभ माना जाता है। इसे खर्च नही किया जाता-सम्भालकर भीतर पेटी मे रखा जाता है अथवा पूजा मे रखा जाता है। चादी का इस प्रकार प्राप्त होना शुभ एव सोने को अशुभ समझा जाता है। सोना मिल जाने पर उसे मन्दिर मे भगवान् के भेट कर दिया जाता है।

घी का ढुल जाना अशुभ एव तेल का ढुल जाना शुभ समझा जाता है।

स्याही की दवात का गिर जाना शुभ माना जाता है।

रसोई करते समय यदि तवा हसता हुआ दिखाई दे तो उसे शुभ समझा जाता है।

जूती का दूसरी जूती पर चढ जाना कही यात्रा करनी होगी, ऐसा विश्वास किया जाता है।

हिचकी आने पर ऐसा विश्वास किया जाता है हमारा स्वजन प्रवास मे हमे अवश्य याद कर रहा है।

हमने यहा कुछ जैसलमेर के 'लोक-विश्वास' थोडे मे रखे है। विज्ञ-पाठक इससे सहज ही मे अनुमान लगा सकते है—ये सभी केवल अन्ध-विश्वास मानकर अपेक्षित किए जाए, अथवा ये सभी अन्ध-विश्वास मूलक हो, ऐसा नही है। इनमे लम्बी सख्या मे बहुत से ऐसे भी है, जिन्हे स्वास्थ्य एव विज्ञान की दृष्टि से सही माने जा सकते है। इन सब पर आज मनोविज्ञान की दृष्टि से मूल्याकन करना आवश्यक है। इस प्रकार के 'लोक-विश्वास' सैकडो की सख्या मे खोजने पर मिल सकते है। इन पर स्वतन्त्र-रूप से लिखा जाना आवश्यक समझा गया है।

●

# भूत-व्याधि चिकित्सार्थ ब्रज के मन्त्र

*श्री रामशरणदास गुप्त एम० ए०*
शोध-छात्र (हिन्दी विभाग) राजस्थान विश्वविद्यालय
जयपुर (राज०)



विश्व की प्रत्येक संस्कृति में भूत प्रेत की सत्ता में विश्वास किया जाता रहा है। भूत प्रेत क्या है? लोक मान्यता के अनुसार मनुष्य की मृत्यु के पश्चात् उसकी आत्मा ही भूत है। कुछ मनुष्यों की असमय में मृत्यु हो जाती है। इस मृत्यु के कारण होते हैं आग में जलना, पानी में डूबना आदि। जिन मनुष्यों की असामयिक मृत्यु होती है वे भूत बन जाते हैं। लेकिन भूत बनने की यह अनिवार्य शर्त नहीं है। क्षेत्रीय सर्वेक्षण करने पर ज्ञात होता है कि कितने ही ऐसे मनुष्य हैं जिनकी मृत्यु इस प्रकार की आकस्मिक घटनाओं के कारण नहीं हुई लेकिन वे मृत्यु के पश्चात् भूत बने हैं। उत्तर प्रदेश के विभिन्न ग्रामों में इस प्रकार के उदाहरण मिलते हैं। ये भूत उन मनुष्यों को पीड़ित करते हैं जिनसे इनकी मानवीय जीवन में शत्रुता रही होती है अथवा जिनके द्वारा इनका किसी प्रकार का अहित हुआ होता है। जब किसी व्यक्ति को इस प्रकार की सत्ता पीड़ित करती है उस समय वह उन्मादग्रस्त हो जाता है। लोक मान्यता के अनुसार बैठे-बैठे चौंकना, उन्मादिनी स्थितियाँ होना, अनेक प्रकार की आचरण हीन क्रियाएँ करना, गुमसुम हो जाना, एक साथ बेहोश होना तथा इन क्रियाओं की पुनरावृत्ति होना ही इस बात के लक्षण हैं कि इस व्यक्ति पर भूत प्रेत का प्रभाव हो गया है। इसी को ब्रज में [illegible] कनौजी आदि क्षेत्र में भूत का आना, ब्यार का लगना, ब्यार का असर होना, हवा का आना आदि विभिन्न नामों से अभिहित किया जाता है। इस की चिकित्सा के लिए लोक चिकित्सक विभिन्न मन्त्रों का प्रयोग करते हैं। मनुष्य में उग्र मानसिक विकृतियाँ इन भूतों के प्रभाव के कारण होती हैं अतः हमने इन मन्त्रों को भूत-व्याधि चिकित्सार्थ मन्त्रों की संज्ञा से अभिहित किया है।

भूत व्याधि चिकित्सा के लिए मन्त्रों का प्रयोग विश्व की प्राचीनतम संस्कृतियों में किया जाता रहा है। भारत में भी यदि इसके इतिहास पर विचार किया जाय तो [illegible] जीवन के अतिरिक्त प्राचीन साहित्य में भी इसके [illegible] ही नहीं अपितु अनेक मन्त्र मिलते हैं जिनका उपयोग भूतापसारण के लिए किया जाता था। अथर्ववेद इसका ज्वलन्त उदाहरण है। अथर्ववेद में इस प्रकार के अनेक मन्त्र प्राप्त होते हैं। बौद्ध धर्म के ग्रन्थों में भूत प्रेत की सत्ता में विश्वास और निवारण हेतु मन्त्रों के प्रयोग के स्पष्ट उदाहरण मिलते हैं। डा० मथुरालाल शर्मा के अनुसार—We have clear references also to beliefs in ghosts, goblins, evil spirits and other Super Natural beings meddling with man's affairs. Spells were practiced to ward off their influences and schemes. Some of spirits lived on the earth and some in the air. People stood in Constant Terror of them and appeased them by offerings.[1]

सर्वेक्षणानुसार ब्रज में इस प्रकार के विभिन्न [illegible] के प्रभावों के शमन हेतु निम्नलिखित मन्त्र लिया गया है।—

---

1 Dr. Mathura Lal Sharma: Magical Beliefs and Superstitions in Buddhism, The Journal of Bihar and Orissa Research Society, 1931 [illegible]



"Tutte Tutte Vutte Vutte Patte Patte Katte Katte amale amale Vımale Vımale nıme nıme hıme hıme vame vame Kale Kale Kale Kale atte Matte vatte tutte ıñette Katte Katte latte Patte dıme dıme cale cale pace pace bandhı bandhı añche mıñche dutāre patāre arkke arkke sarkke sarakke Carkke Carkke dıme dıme hıme hıme tu tu tu tu du du du du ru ru ru ru phū phū phu Svāhā (2)

इस प्रकार भूत-प्रेत व्याधि अथवा प्रभाव आदि के विमोचन हेतु मन्त्रों के प्रयोग का इतिहास अत्यन्त प्राचीन है। आज भी भारतवर्ष की विभिन्न जीवित बोलियों उपभाषाओं एवं भाषाओं में इस प्रकार के अनेक मन्त्र प्रचलित हैं। विभिन्न हिन्दी की उपभाषाओं एवं बोलियों में भूत-प्रेत व्याधि निवारण के विभिन्न मन्त्र आज भी प्रचलित हैं यहाँ इन मन्त्रों का विवेचन ब्रज-भाषा क्षेत्र में प्राप्त सामग्री के आधार पर किया जाता है—

भूत-व्याधि चिकित्सा के लिए लोक-मान्त्रिक तीन प्रकार के मन्त्रों का प्रयोग करते हैं। प्रथम प्रकार के वे मन्त्र हैं जिन का प्रयोग भूत-प्रेत आदि के भय के निवारण-हेतु किया जाता है। यदि किसी व्यक्ति को मार्ग में जाते समय भूत आदि का भय प्रतीत होता है। तो वह इन मन्त्रों का स्वयं मन ही मन जाप करता है। इसके साथ ही इन मन्त्रों से मान्त्रिक छोटे २ बच्चों को झाड़ा देते हैं। इस प्रकार इन मन्त्रों द्वारा झाड़ा देने से बच्चों आदि पर भूत-प्रेत के प्रभाव का भय नहीं रहता। दूसरे प्रकार के वे मन्त्र हैं जिनका प्रयोग रोगी-विशेष पर भूत को बुलाने के लिये किया जाता है। प्राय ऐसा होता है कि भूत-प्रेत के प्रभाव में रोग-ग्रस्त व्यक्ति प्रत्येक समय अचेतन अवस्था में या असामान्य अवस्था में नहीं रहते, अपितु जिस समय भूत का प्रभाव होता है तभी वे एक उन्मादकारिणी अवस्था में हो जाते हैं लेकिन भूत के जाने पर उनकी सामान्य स्थिति हो जाती है। ऐसी स्थिति में लोक-चिकित्सक ऐसे व्यक्ति की चिकित्सा करते समय मन्त्र के प्रभाव से इन आसुरी सत्ताओं को बुला लेता है। तत्पश्चात् रोगी की विधिवत् चिकित्सा करता है। तीसरे प्रकार के मन्त्रों का प्रयोग भूत-प्रभाव-मोचन हेतु किया जाता है। इन्हें क्रमश 'चौकी या भूत का असर रोकने' 'भूत बुलाने या भूत बाधने' एवं 'भूत उतार'ने के मन्त्र कहा जाता है। हम इन्हें यहाँ क्रमश, भूत-भयहारी, भूताकर्षक एवं 'भूतापसारक' मन्त्रों की संज्ञा दे सकते हैं —

**भूत-भय-हारी मन्त्र**—भूतभयहारी मन्त्रों का सम्बन्ध नरसिंह एवं हनुमान से है। अस्तु, इन्हें नरसिंह की चौकी तथा हनुमान की चौकी भी कहा जाता है। मन्त्रों में प्राय उस उद्देश्य को व्यक्त कर दिया जाता है जिसके लिये मन्त्र विशेष का प्रयोग किया जाता है। लेकिन इनमें इस प्रकार के किसी उद्देश्य का निर्देशन नहीं हुआ है। नरसिंह से सम्बन्धित मन्त्र का जाप करते हुए मान्त्रिक भूत-भय की आशंका से मुक्त करने के लिये झाड़ा दे देता है। मन्त्र इस प्रकार है।

"मनका मनका मनकवीर मनका हकारो।
तू कहिये परचंड वीर, तेरा नाँउ इहारौ ॥
कहतौ पीछे जाउ, कह मारु बजरंगा ॥
तेरे ही अरक दरक, तेरौ बजरंगा ॥
बाघ गरज झूठे करे हाक देत नरसिंहा।
फलै मन्त्र ईश्वरी, मेरे गुरु का सबद साचा ॥"

हनुमानजी से सम्बन्धित एक मन्त्र में प्रथम उनके पराक्रम का वर्णन है, तत्पश्चात् उनकी पूजा करने का विधान है और अन्त में हनुमानजी द्वारा सीता की खोज का वर्णन करते हुए मान्त्रिक ने अपने ऊपर कृपा करने का निवेदन किया है। यदि हनुमान उस पर कृपा नहीं करेंगे तो उन के प्रति अनेक शपथों का विधान भी मन्त्र में वर्णित है —

---

1 Luñkāvātār Sutra—Page 260-261, Edited by Bunyın Nanjıokyoto, Otanı Unıversıty Press 1923

बांध चले हनम न समद मा ग चले
मन म करी निमत
बीर बाघ आग घरे
कहा बार की बात कहा बध की छाया
सवा मेर का राज लगाव हनमन्त का चढाया
तेरी पूजा पान सुपारा
य पूजा अपनी के आ
ये पूजा महरी रखू
अप समान बन्द दउ
मेंचिया ब्रह्म की खच बाध हनुमन्त
आद् हकार मन्नहा की
बीर वार स लड
नरसिंह घीर भरो की निन्दा कर
उठाय पाव गदी प धरे
वे हनुमन्त जती लागुरा
सीता माता का गसा कू गये
ऐसा गसा भरी ना करोगे
तानो लाक चौन्ह म उ अस्तान के मारे परोग
माता अजनी का दूध पीक हराम करोगे
फन मत्री ईश्वरी वाचा मर गुरु का सबद साचा ॥

हनुमान सम्बन्धी दूसरे मत्र म हनुमान के साथ हो अन्य अनिमानवाय शक्तियो का समावेश किया गया है। इस म एक ओर हनुमान के पराक्रम का वणन है। हनुमान बलवान है उनके हाथ म लड्डू है और मुख म पान है। जब ये कापते है तो गिरि समन्द मन्दराचल आदि चलायमान हो जाते हैं। दूसरी ओर अढआ बढआ वीर ममान एव ताजिया सल्लाक म म सीर स पाप एव लोप आदि का विचार किये बिना ही मारते हुए (हनन)को मारो (हनिये) म लिय प्राथना का गई है। इस काय क हेतु इन्हे हनुमान की आन दी गई है। भरो को ब्रज के ताल को सोन की बजी लगा पर रक्षा करन हेतु पठन का आदेश दिया गया है —

गिरि चल पवन चल
चल समुन्दर मान
मन्दराचल फिर सीगरा
तब काये हनुमान
अढआ बढआ यार ममान
ताजिया सल्लाव महमन्द यार
हनन को हनिय
पान हाथ म । ग्रनिय
हनुमान बलवान





हाथ मे लड्डू मुह मे पान
भैरो की चौकी हनुमान की आन
लोहे की तारी वज्जर का तारा
ठोक वैठे भैरो मतवारे
इस चोके का हनुमन्त रखवारा ॥"

भूताकर्षकमत्र —ये मंत्र काली, चामड एव महम्मदावीर से सबधित है। काली से सबधित मन्त्र मे काली का ब्रह्मा एव इन्द्र के साथ सबन्ध व्यक्त करते हुए उस से निवेदन किया गया है कि जहा मै तुम्हारा स्मरण करू वही आकर उपस्थित हो। तत्पश्चात् काली देवी को इक्कीस लोग के जोडो एव पान के बीडो का प्रलोभन देकर नदी, नाले माडी, घाट आदि के भूत-प्रेत, खईस, मसान को बाध कर लाने का आदेश दिया है। यदि देवी मात्रिक के इस आदेश का पालन नही करती है तो वह धोबी की नाद तथा चमार के छोडे मे गिरेगी—

"काली काली महाकाली
बिरम्हा की बेटी इन्दर की साली
दोनो हाथ बजावे ताली माला लिये खडी तेरी माली
जब सुमरु जब हाजिर ठाढो
खाय बोकरा पीवे दारु
नदी कू नवारे कू गैल के घाट कू
खईस कूं, मसान कू, चुरैल कू, भूत कू
बाध-बाध कै मुसके चढावैगी
इक्कीस लौंग की जोडा पान को बीडा पावैगी।
मेरी वाचा ते टरेगी धोबी की नाद मे गिरैगी।
चम्वाली के चमडे मे गिरैगी।
जो मेरे वचन को टारैगी।"

चामड से सम्बन्धित मन्त्र में चामड के साथ काल भैरो एव नरसिंह वीर का समावेश किया गया है। मत्र के आरम्भ मे चामड की प्रार्थना और पूजा का विधान है— 'हे चामड माता! तू गुणो को देने वाली है। मैं तेरा पुत्र हू, तू मेरी माता है। मैं तुझ पर घटाघोर (प्रचुर मात्रा मे) सिंदूर चढा कर ऊपर से लाल शाल उढाता हू।" तत्पश्चात् काल भैरो को भूत की छाती पर चढ कर (भूत की) मुश्कें बाधने के लिए तथा नरसिंह वीर को भूत की गर्दन और पैर बाधकर सोते हुए को जगाकर, बैठे हुए को उठाकर लाने का आदेश दिया है —

चावड माता गुन की दाता
हू तेरा पुत्र तू मेरी माता
घटाघोर सदूर चढाऊ
ऊपर मालू लाल उढाऊ
आगै लें कालिया भैरो
चढ छाती पै मुसके बाधै



की सहायता करने वाली है, तू मार्ग, घाट, कुआ आदि के खईस, चुड़ैल एव भूत को वाध ले । यदि इन को वाध कर नही लायेगी तो काली गऊ के रक्त मे कौलारे के थान पर वैठ कर स्नान करेगी —

"चामड माता गुन की दाता
तू राखै पुत्र कू माता
देखू तेरे तरकसे
देखू तेरे वामन वीर
चामड विलोनी साची कहाई
पाप कू छोडि धर्म कू धाई
ऊध वाचा ब्रह्म वाचा
जो तू मेरी वाचा से हटे
वाधि ले जिद मसान, खईस, चुटैल भूत ।
गैल, घाट, कुआ, पनघट, गोडा, गिरारा मे से,
छत्तीसौ कौमकू वाधि कैं नही लावैगी
काली गऊ के रक्त मे वैठिकैं
कौलारे के थान पै नहायगी
जो तू मेरी वाचा से टरैगी ।।

इसी प्रकार हनुमान, नरसिंह, कमालखा, विसमल्ला रहमान रहीम को मान्त्रिक ने मार्ग, घाट, पनघट, नदी, नाले, पास के पडौस के भूत-प्रेत, जिदा, खईस, मसान, चुडेल, डाकिनी, शाखिनी आदि को रोगी के चाम-चाम, गूद-गूद, हाडे-हाड, नोउ नाडी एव वहत्तर सौ कोठो से खीच-खीचकर वाव-वाध कर लाने का आदेश दिया है । आदेश के न मानने पर इन अलौकिक सत्ताओ के प्रति अनेक प्रकार की शपथ एव अभिशाप की अभिव्यक्ति की है ।

हनुमान के प्रति शपथ विधान उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत है —

१ "तीन लोक चौदउ अस्तान के मारे परौगे ।"

२ "राजा रामचन्द्र के सिंहासन के मारे परौगे ।"

३ अजनी का खीर खेंचो हलाल न कियो हराम कियौ ।"

इस प्रकार भूत-व्याधि चिकित्सा के लिये प्रयुक्त अनेक मन्त्र लोक मे प्रचलित है । इन मन्त्रो को गुरु-शिष्य परम्परा से प्राप्त किया जाता है । गुरु मौखिक रूप से शिष्य को मन्त्र दिया करता है । शिष्य जव मन्त्र सीख जाता है, तव वह गुरु के निर्देशानुसार उन्हे सिद्ध करता है । सिद्ध करने के पश्चात् उनके गुरु दारा निर्देशित विधि के अनुसार ही प्रयोग मे लाता है । इन मन्त्रो के प्रयोक्ता एक ग्राम से दूसरे ग्राम मे अनेक विद्यमान हैं ।

## मगल-कामना

जन साध्वी सुशीलाकुमारी शास्त्री

जनसमाज के लिए विशेषत स्थानकवासी जनसमाज के लिए यह गौरव का विषय है कि आज उसमे मरुधरकेसरीजी जैसे महान सत अपनी अलौकिक सुवास से विश्व को सुवासित कर रहे हैं।

मरुधरकेसरी यह नाम यथार्थता का द्योतक है। क्योकि सम्पूर्ण मरुधरा मे आप सिंह की भाति विचरण करते हैं। ७५ वर्ष की आयु होने पर भी यह आपकी विशेषता है कि आप अपने प्रान्त मे अभी तक भी सर्वत्र विहार करते है। इसके अतिरिक्त मिश्रीमल यह नाम भी सत्यता को प्रकट करने के कारण सार्थक है। अपनी मिश्री जैसी मधुरता के कारण सर्वप्रिय होना ही इस नाम की सार्थकता है।

आप जन आगमो मे वर्णित स्थविर की तीनो उपाधियो से विभूषित हैं। वय स्थविर तथा सूत्रस्थविर होने के साथ ही विशेषरूप से दीक्षास्थविर है। बिना किसी दीक्षापर्याय वाले को दीक्षास्थविर कहा जाता है। किन्तु आपकी दीक्षा पर्याय तो उससे अढाई गुण अधिक है। यह अत्यन्त प्रसन्नता का विषय है। इसी प्रसन्नता से अभिप्रेरित होकर ही तो आज जन जन का मन आपकी दीक्षा अर्धशताब्दी दिवस पर आपका अभिनन्दन करने के लिए तत्पर हो उठा है।

आप सगठन के अग्रदूत है। सादडी सम्मेलन के वास्तविक सूत्रधार तो आप ही थे। अजमेर और सोजत सम्मेलनो मे भी आपका महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। ये आपकी शान्तिप्रियता और एकताप्रियता का परिचायक है।

हे नराभूनि। सघन वितन भले कोई भी आपके सम्पर्क मे आ जाय किन्तु आप उससे प्रभावित नही होते प्रत्युत अपने साम्यभाव से उसे ही प्रभावित करते हैं।

अगरवत्ती अपने प्रज्वलन क्षण से लेकर निरन्तर अपने मनोहर सौरभ से वर्णो को सुवासित करती है। इसी प्रकार जीवन के दोनो (मानव और साधुजीवन के) प्रारम्भो से लेकर आप अपने महामानवीय गुणो की सुगन्ध से दिग्दिगन्त को सुवासित करते रहे हैं।

इस पुनीत अवसर पर आपका कोटि-कोटि अभिवन्दन और अभिनन्दन। आप शतायु हो यही मगल कामना है।

•

## हार्दिक अभिनन्दन

हरिभाऊ उपाध्याय
अध्यक्ष राजस्थान साहित्य अकादमी

नैतिकता का ह्रास मानवजाति की बडी से बडी क्षति है। नैतिकता किसी भी देश की सर्वोत्तम पूजी है। इसके विकास पर राष्ट्र का विकास निर्भर है। हमारे देश मे आज नैतिक मूल्यो की जितनी अवगणना हो रही है सभवत इतनी इससे पूर्व कभी नही हुई। प्रत्येक सभ्य नागरिक के लिए स्वभावत यह चिन्ता का विषय है। ऐसे अवसर पर जो सन्त महात्मा आगे आकर नैतिकता के विकास के लिए प्रेरणा करते हैं वे सचमुच अभिनन्दनीय हैं। मरुधरकेसरी मुनि श्री मिश्रीमलजी म. उन्ही सन्तो मे से एक हैं। नैतिक जागरण की भावना से ओतप्रोत होकर वे मारवाड मे घूम-घूम विचरण करके जनता को जागृत कर रहे है। आपका व्यक्तित्व बडा प्रभावशाली और वक्तृत्व बडा ओजस्वी है। दीक्षा स्वर्ण जयन्ती के शुभावसर पर मै आपका हार्दिक अभिनन्दन करता हू।



आगासदव्वुवयारो—सव्वदव्वाण ज पत्त, विभाग सव्वओ वि य ।
सव्वदव्वाणमोगास, ठाणमेव पयच्छइ ॥३०॥

पुग्गलदव्वविसेसगुणलक्खण-वण्णगन्धरसफासगुणगुणिणामेस य ।
एएहि चउहिं पज्जन्ति, सव्वाइ पुग्गलाइ उ ॥३१॥
अट्ठफासा पंचरसा, दो गन्धा पंच वण्णगा ।
वीसगुणवीस भेएहिं, जाणिज्जन्ति उ पुग्गला ॥३२॥
परिणमणसहावाए, सुहुमत्तेण सव्वहि ।
णाण विणा उ अण्णाणी, किं पि वोत्तु ण सक्कओ ॥३३॥
सण्हथूलअणुबन्धसंठाणभेया वियाहिया ।
अत्थि लोए परमाणू, अणिया सव्वओ वि य ॥३४॥
इंदिएहिं निजोएहिं, मणोमाणेण आउणा ।
एएहि दसपाणेहि, पत्तो सुहदुहाण य ॥३५॥
अणोपुग्गलाणाणादयाणे, वि लक्खण उवयारो परोप्पर ।
चउज्जयाणमावस्सयाइ, अणंतववहारो रहियाहियो ॥३६॥

विसेसो—रूविणो पुग्गला सव्वे मुत्तामुत्तगुणसंजुया ।
पंच अमुत्तदव्वाइ, गुणविसिट्ठ पिण्ड जहा ॥३७॥
धम्मंमि गइहेउत्त, अहम्मे ठिइहेउयं ।
वट्टणाहेउत्तगुणो, कालदव्वे पहाणओ ॥३८॥
ओगाहणा उ आगासे, सुरत्तयाए विसज्जइ ।
इम सव्वाण दव्वाणं, आहारेण सहावग ॥३९॥
दव्वेसु गुणा विहिया, गुणो परोक्खसाण्णा ।
सामण्णो उ गुणो को वि, सेस होइ विसेसओ ॥४०॥

चउप्पई-उवसंहारो—ण य अत्थित्त गच्छइ कयावि,
ण य परसहावं गच्छइ कयावि ।
परदव्वत्थित्तं णो गहन्ति,
णिच्छयणएण भिण्णेव सन्ति ॥
लोगागासम्मि य सव्व हुन्ति ।
खेत्तावगाहणे छम्मवन्ति ॥
ठिइया णियणियगुणपज्जवेसु ।
अण्णंमि कम्मि णहि इय सुणेसु ॥४१॥

पसत्थी—फइरेन्दुपसिस्सेण सुसिस्सेणं तु भिक्खुणा ।
पुप्फभिक्खुसुसिस्सेण, एसो गन्थो विणिम्मिओ ॥४२॥
अणेगन्तविहारम्मि, गुरुधामम्मि सुट्ठिए ।
कत्तिअमावासाए, किण्हम्मि वुड्ढवासरे ॥४३॥
४ २ ० २
सुण्णा-चक्खु-खन्दो वामे, विक्कमे वच्छरे सुहे ।
सज्झायमुवयाइट्ठं, जाव लोगो त्ति अच्छउ ॥



जेसिं पचिन्दियजीवाण मणो सहिगाहियविवागे ते सन्निणो अन्न असन्निणो । दुतियचउरिंदिया असण्णिणो विगलिंदिया वि वुच्चन्ति ।

पचिन्दिया चउविहा पण्णत्ता, तजहा-देवमणुस्स-णारयतिरिक्खा ।

आरियमिलिक्खभेएण मणुस्सा वि दुविहा होन्ति । आरिया आरियखेत्तेसु, मिलिच्छा मिलिच्छखंडेसु वसन्ति ।

देवा चउविहा पण्णत्ता, तजहा-भुवणवासिणो जे पायाले वसन्ति । वाणमन्तरा जे इमीए पुढवीए रुक्ख-पव्वयाइसु वसन्ति । जोइसिया सूरिअ-चदगहणक्खत्ततारगाओ । जेसिं विमाणाइ सुमेरुपव्वयस्स सव्वओ समन्ता परिभमन्ति । कप्पवासिणो जे बारस देवलोयणवगेवेज्जपचअणुत्तरविमाणेसु निवसन्ति ।

सत्तविहा णेरइया-एयाए पुढवीए हेट्ठा सत्त णरया सन्ति । तासु एए जीवा वसन्ति । अहोणिसि परोप्पर-मारण-मरण-पिट्टण-तज्जण-ताडण-छेयण-भेयण-जम्माइदसविह वेयणवेयणादुह पच्चणुभवमाणा विहरन्ति । अन्नम्मि भायपाण ण लब्भइ । सागरोवमपज्जन्त सारीरमाणसाइ दुक्खाइ सहेन्ति । ण तेसिं खणमेत्त पि सुह लब्भइ ।

तिरिक्खा पचविहा-जलयर, थलयर, खहयर, उरपरिसप्प, भुयपरिसप्पा य । जे जले परिवसन्ति ते जलयरा मीणमगराइ । जे थले चरन्ति ते थलयरा, जहा-धेणुमहिसअस्साइ । जे आगासे उड्डेंति ते खहयरा जहा-कावोय-सारसियाइ सव्वे पक्खा । उरसा परिसप्पन्ति त्ति उरपरिसप्पा, भुयाहिं भमिरा गोहणउलमूसयाइ भुयपरिसप्पा ।

ते थावरा जे उप्पज्जन्ति, वड्ढन्ति, मरन्ति, पर सयमेगठाणाओ बीय ठाण ण गन्तु सक्का । अहवा एगिंदिय-जीवा जेसिमेग फासिंदिय सरीरमेत्त भवइ । थावरा पचविहा पण्णत्ता तजहा-पुढविकाइया आउ०, तेउ०, वाउ०, वणस्सइकाइया ।

पुढवी एव जेसिं सरीर त पुढवीकाइया । एव आउ-तेउ-वाउकाइया वि अवगन्तव्वा । वणस्सइफल-फुल्ल-वेल्लि-रुक्ख-पत्ताइ एव, जेसिं सरीर ते वणस्सइकाइया जीवा वुच्चन्ति । एए पचविहा थावरा, तसकाइया य छज्जीवनि-काया वुच्चन्ति । एए सव्वे चेयणा-जुत्ता जहा-जहा सुहासुह(पुण्ण-पाव)कम्माइ कुणन्ति तहा-तहा फलपरिणाम लहन्ति । कयाइ पावकम्मेण सहेन्ति णिरयदुह, कयाइ पुण्णपसाएण भुजन्ति सग्गसुह । एव सव्वे जीवा अणाइकालेण एयम्मि परिवत्तणसीलसंसारे सुहदुहचक्काइ सहन्ता परिभमन्ति, भमिस्सन्ति य जाव जाव मोक्खोवाय लद्धूण कम्ममुत्ता ण होन्तु ।

अजीवदव्व—जम्मि फास-रस गन्ध-वण्णा एए चउगुणा होज्जा त पुग्गलदव्व त्ति वुच्चइ । इगलिसे 'matter' उर्दूए 'माद्दा' त्ति कहेन्ति ।

अट्ठविहे फासगुणे-कक्खडमउयगरुयलहुसीयउण्हणिद्धलुक्खा होन्ति । अम्बिलमहुरकडुकसायतित्ता पच रसा । सुगन्धदुगन्धा गन्धा । नीलपीयरत्तकिण्हसेया पचवण्णा ।

पुग्गलदव्वे (जडपयत्थे) उवरुत्तचउगुणा अवस्स लब्भन्ति । जहा मयरत्तपुप्फ फासो सुमालो, रसो कडुओ, गन्धो सुगन्धो, वण्णो रत्तो त्ति । एवमेव पच्चेयपुग्गले एए चउगुणा लब्भन्ति । जत्थेगो गुणो तत्थ तिण्णि गुणा अवस्स होन्ति ।

पुग्गलदव्वमणुक्खन्धभेएण दुविह । पुग्गलस्स सव्वसहुखण्डो जस्स पुणो खण्डो न होइ सो अणू परमाणु त्ति वा वुच्चइ । 'Atom' जर्रा त्ति इगलिसउर्दूसु । दुतिअणेगपरमाणुपिण्डो खन्धो त्ति भण्णइ ।

खन्धा छव्विहा पण्णत्ता, तजहा-थूलथूले, थूले, थूलसुहुमे, सुहुमथूले, सुहुमे, सुहुमसुहुमे ।
थूलथूले—पुग्गलखन्धे जे भिण्णे समाणे पुणो तहेव न मिलइ, जहा पत्थरकट्ठमिच्चाइ ।
थूलपुग्गले—जे भिण्णे वि मिलइ, जहा पाणीय, दुद्ध, तइल्ल, घयमिच्चाइ ।
थूलसुहुमे—जे दिट्ठिपहमागच्छइ किन्तु ण गिण्हिज्जइ, जहा-छाया, आयव, चदिया ।
सुहुमथूल—जे दिट्ठिगोयरे न भवइ किन्तु फासरसणघाणकण्णेहिं णज्जइ । जहा-वाउ-सद्दाइ ।

# विदेशों में शाकाहार

*महेन्द्र राजा जैन*

एम० ए०, डिप० लिप-एस० सी०,

एफ० एल० ए० (लंदन)



आज से करीब १२ वर्ष पूर्व जब मैं लंदन जाने की योजना बना रहा था तो बनारस मे मेरे अधिकांश मित्रों ने पुस्तकों एवं समाचारपत्रों से प्राप्त अपने ज्ञान के आधार पर इंग्लैंड के विषय में मुझे जो कुछ बतलाया था, उससे मेरे मन मे कुछ भय-सा समा गया था। मैं सोचने लगा था कि शायद मैं परिस्थितिवश वहाँ शाकाहारी न रह सकूँ। पर लंदन मे करीब ७ वर्ष और अफ्रीका मे ८ वर्ष तथा लगभग ३२ देशों की यात्रा करने के बाद मुझे यह कहने मे जरा भी झिझक नहीं कि कोई भी शाकाहारी व्यक्ति विदेशों मे बड़ी आसानी से, बिना किसी परेशानी के रह सकता है। आवश्यकता यदि है तो केवल आत्मनियंत्रण की।

मैं शुरू से ही शाकाहारी हूँ। इसका कारण यह नहीं है कि मेरा जन्म जैन घराने मे होने के कारण मुझे बचपन से ही शाकाकारी रहना पड़ा। किशोरावस्था तक आते ही उक्त कारण से शाकाहारी रहना पड़ा हो पर अब मेरे शाकाहारी बने रहने का एक मात्र कारण यह कहा जा सकता है कि मैं मांस खाना उचित नहीं समझता। मेरा हृदय यह स्वीकार नही करता कि दूसरों का जीवन मेरे आहार का साधन बने।

बम्बई से जब रवाना हुआ तो पहले ही दिन जहाज पर शाकाहारी भोजन की समस्या सामने आई। इसके पूर्व मैंने कभी किसी भी मार्ग से विदेशयात्रा नही की थी। अतः मुझे यह पता नहीं था कि जहाज का टिकट बुक कराते समय या सीट रिजर्व कराते समय इस बात की सूचना भी दे दी जाती है कि भोजन की व्यवस्था शाकाहारी हो या मांसाहारी हो।

दुर्भाग्य से मैं जिस कंपनी के जहाज मे सफर कर रहा था वह फ्रांसीसी थी। उसके सभी कर्मचारी भी केवल फ्रांसीसी भाषा मे ही बातचीत करते थे। अतः उन्हें समझाना बहुत कठिन था कि मैं शाकाहारी हूँ। भोजन के समय जब मैं डाइनिंग हाल मे गया तो वेटर को किसी प्रकार इशारे से यह समझा दिया कि मैं मांस नहीं खाता। वेटर ने जिस ढंग से हावभाव प्रदर्शित किये, उससे ऐसा प्रतीत हुआ कि वह मेरी बात अच्छी तरह समझ गया है।

वह थोड़ी ही देर मे मेरे लिए एक प्लेट मे खाना ले आया। प्लेट मे जितनी वस्तुएं थी, उनमे से एक को छोड़कर बाकी सभी मेरे उपयुक्त थी। एक पीली-सी चीज जो देखने मे बेसन की बनी-सी जान पड़ती थी, मेरे लिए समस्या बन गई। काफी सोचने-समझने पर भी मैं यह निर्णय नही कर पाया कि यह क्या वस्तु हो सकती है।

इसी उलझन मे पड़े हुए मैंने प्लेट की अन्य वस्तुएं तो खा ली और उस पीली-सी वस्तु के विषय मे सोचता रहा। अंत मे यह सोचकर कि उसे पहले चख कर देख लेना चाहिए, मैंने उसका थोड़ा-सा अंश चम्मच मे लिया ही था कि मन मे ख्याल आया कि बगल मे बैठे हुए सज्जन से इस संबंध मे पूछ लेना चाहिए। मैंने जब उनसे पूछा तो उन्होंने बतलाया—आमलेट।

उस दिन पहली बार मुझे यह मालूम हुआ कि यूरोप मे अंडा शाकाहारी भोजन मे शामिल किया जाता है। इसके बाद जहाज मे ही एक और नया अनुभव हुआ।



तो बहुत खुशी हुई और मैं प्राय प्रतिदिन उसे खाने लगा। वहा खाते हुए मुझे लगभग तीन माह हो चुके थे और वहा के खाने से मुझे कोई शिकायत नही थी।

एक दिन जब मै वहा 'चीज-केक' खा रहा था तो उसे काटते समय उसके अदर पतली-पतली दो-तीन सीकें-सी दिखी। मैं समझ नही पाया कि उसके अदर ये सीकें कैसे आई तथा क्या हो सकती है। सहसा मेरा ध्यान लगभग ३ वर्ष पूर्व की एक घटना की ओर गया जब मैं बनारस मे एक बार अपने एक बगाली मित्र के यहा गया था तथा उनके यहा आगन मे इसी प्रकार की छोटी-छोटी सीकें-सी देखी थी जिनके विषय मे उन्होंने बाद मे बतलाया था कि वे मछली के काटे है।

मेरे हृदय को एक धक्का-सा लगा और मै सदैव में पड गया। बाद मे वेट्रेस से पूछने पर पता चला कि पिछले तीन माह से जिस वस्तु को 'चीज-केक' समझकर खाता आ रहा था वह वास्तव मे फिश-केक थी।

'चीज-केक' और 'फिश-केक' मे कोई विशेष अतर नही होता। आकार प्रकार, रगरूप मे दोनो एक-सी ही होती है। पर यह तो उन्हे बनाने वाले की कुशलता थी कि एक माह तक कालेज मे 'चीज-केक' और तीन माह तक रेस्टरा मे 'फिश-केक' खाते रहने पर भी मैं दोनो का अतर नही समझ सका।

इसके बाद तो मैं खाने-पीने के मामले मे और भी सतर्क हो गया, फिर भी काफी सचेत रहने के बावजूद कुछ ऐसे अवसर आए जब कुछ न कुछ गलती हो ही गई।

एक बार लदन विश्वविद्यालय के 'स्कूल आफ ओरिएटल एण्ड अफ्रीकन स्टडीज' के पुस्तकालय मे कुछ कार्य-वश जाना पडा जहा निश्चित समय से कुछ अधिक देर हो गई और वही खाना खाने का समय हो गया। वहा पूछने पर पता चला कि कालेज मे ही कैण्टीन है जहा कालेज कर्मचारियो एव विद्यार्थियो को सुलभ मूल्य मे अच्छा खाना मिल जाता है। चूकि उस कालेज मे भारतीय छात्र भी काफी सख्या मे है अत भारतीय ढग के खाने का भी वहा प्रबध रहता है।

कैण्टीन मे पहुचने पर पता चला कि वहाँ सेल्फ सर्विस व्यवस्था है। डबल रोटी (ब्रेड), मक्खन दूध आदि तो मैंने स्वय उठा के लिया पर साक के लिए वेट्रेस मे कहना पडा कि मै शाकाहारी हूँ। उसने बतलाया कि उस दिन वहा मास की कोई वस्तु नही थी अत सभी लोगो के लिए एक साक थी। ऐसा कहते हुए उसने एक ही गहरी प्लेट मे साक दे दी।

ट्रे मे सभी सामान लेकर मै जब टेबिल पर खाना खाने बैठा तो देखा कि साक मे बडे-बडे बिना कटे पूरे आलू एव गोभी के टुकडे थे। खाते-खाते एकाएक एक लम्बे गोल आलू पर ध्यान अटक गया। उसका आकार प्रकार सामान्यत अन्य आलुओ से भिन्न था अत मेरा मन उसे तुरन्त ही आलू मानने को तैयार नही हुआ। जब सोचते-सोचते थक गया और किसी निष्कर्ष पर नही पहुच सका तो पास मे बैठे एक व्यक्ति से उस विषय मे पूछा। उसने बतलाया कि यह आलू नही वरन पूरा उबला हुआ अडा था तथा वहा इस प्रकार साक सब्जी मे अडे डालने की प्रथा है।

इग्लैंड मे २-३ वर्ष तक रहते हुए मैं वहा के खान-पान से बहुत कुछ परिचित हो चुका था। अब पहले जैसी मुश्किल नही होती थी। पर एक बार जब कान के आपरेशन के सिलसिले मे दो सप्ताह तक अस्पताल मे रहना पडा तो फिर मुश्किल पडी।

ब्रिटेन मे 'नेशनल हैल्थ सर्विस' योजना लागू रहने के कारण अस्पतालो मे सभी प्रकार की नि शुल्क व्यवस्था रहती है। खाना भी वहा नि शुल्क मिलता है। अत पहले ही दिन मैंने अपने वार्ड की 'सिस्टर' को अपने शाकाहारी होने तथा मास, मछली, अडे से परहेज की सूचना दे दी। इसके परिणाम स्वरूप मेरे लिए कुछ चीजें अलग से पकाई

# निश्चयनय और व्यवहारनय

*पं० कुन्दनलाल*
न्यायतीर्थ, शास्त्री



समस्त संसार के जीवधारियों का रात दिन का प्रयत्न एक मात्र सुखप्राप्ति के उद्देश से प्रेरित है। विद्याप्राप्ति, व्यापार-उद्योग, मनोरंजन के नाना प्रकार के साधन, भोगोपभोग के नित नये साधनों का आविष्कार आखिर क्यों? सब का एकमात्र उद्देश्य स्थायी सुखप्राप्ति की इच्छा ही है। परन्तु वह स्थायी सुख मिलता नहीं। इसीलिये विचारशील मनीषियों ने अथक तत्त्वमीमांसा के द्वारा स्थायी सुखप्राप्ति का जो लक्षण व उपाय खोजा उसे एक महान दार्शनिक कवि अपनी इन चार पंक्तियों में बड़े सुन्दर ढंग से बतलाते हैं—

आतम को हित है सुख, सो सुख आकुलता बिन कहिये।
आकुलता शिव माहि न, तातैं शिव मग लाग्यो चहिये॥
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरित शिव-मग सो दुविध विचारो।
जो सत्यारथ रूप सुनिश्चय, कारन सो व्यवहारो ॥१॥

प्रत्येक जीवात्मा का वांछित-अभिलषित-एक मात्र इष्ट सुख है। और उस की परिभाषा है आकुलता-व्याकुलता का सर्वथा अभाव। आकुलता का अभाव, आत्मा की शक्ति का नाश करने वाले, आत्मा को विकृत एवं मलीन करने वाले ज्ञानावरणादि समस्त शुभाशुभ कर्मों का संवर निर्जरा के द्वारा सर्वथा नाश रूप मोक्ष में है। इसलिये सुख चाहने वाले मुमुक्षु जीवों को मोक्षमार्ग में लगना चाहिये। वह मोक्ष का मार्ग सम्यग्दर्शन-सम्यग्ज्ञान-सम्यक्-चारित्र रूप है। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र रूप मोक्षमार्ग दो प्रकार का है। निश्चयमोक्षमार्ग और व्यवहारमोक्षमार्ग। जो वास्तविक श्रद्धा ज्ञान आत्मरमणरूप आत्मपरिणति है वह निश्चय मोक्षमार्ग है और उस निश्चयमोक्षमार्ग की प्राप्ति में जो कारणरूप है वह श्रद्धा ज्ञान और आत्मा की संसार के विषय भोगों से विरक्ति रूप परिणति व्यवहारमोक्षमार्ग है।

संसार के क्षणिक ऐन्द्रिय सुखों के लिये लोग दिन-रात पचते हैं, अर्थोपार्जन करते हैं, और पूरा जीवन व्यतीत कर देते हैं किन्तु उसका फल आखिर क्या मिलता है? क्षणिक शांति और उसके बाद अनन्त अशांति। पर जिस सुख को पा लेने के बाद दुख की हवा भी छू नहीं सकती उसकी प्राप्ति के कारणभूत तत्वज्ञान की प्राप्ति की ओर हमारी रुचि ही नहीं। शाश्वत सुख पाने के लिए उस तत्वज्ञान को जानना होगा। उस की कुंजी निश्चय और व्यवहारनय का ज्ञान ही है। इसलिये सबसे पहले इन नयों का ही स्वरूप समझना है। वस्तुतत्व को समझने के लिये नयवाद स्याद्वाद-अनेकान्तवाद रूप दृष्टि जैनधर्म की दर्शन के क्षेत्र में अपूर्व देन है। महान दार्शनिक आचार्यप्रवर अमृतचन्द्र सूरि अपने "पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय" ग्रन्थ में अनेकान्त को नमस्कार करते हुए स्तुति करते हैं—

परमागमस्य बीजं निषिद्धजात्यन्ध सिन्धुरविधानम्।
सकलनयविलसितानां विरोधमथनं नमाम्यनेकान्तम्॥

पूज्यपाद स्वामी ने सर्वार्थसिद्धि में कहा है —

"वस्तुन्यनेकान्तात्मन्यविरोधेन हेत्वर्पणात् साध्यविशेष-याथात्म्यप्रापणप्रवण प्रयोगो नय ।" अर्थात् जो प्रयोग अनेकान्त स्वरूप वस्तु मे अविरुद्ध हेतु अर्पणा से साध्य विशेष की यथार्थता प्राप्त करने मे समर्थ है उसको नय कहते है। इन सब का भाव वही है जो ऊपर लिखा जा चुका है। "जो इतर धर्मों की अपेक्षा सहित हैं वे सुनय है और जो इतरधर्मों से निरपेक्ष हैं वे कुनय है। उनमे पदार्थ की सिद्ध नही होती।"[1]

श्रीदेवसेन स्वामी ने नयो की प्रशसा मे बहुत कुछ कहा है परन्तु सब का साराश एक गाथा मे इस प्रकार है—

जे णयदिट्ठिविहूणा, ताण ण वत्थू सहावउवलद्धी।
वत्थुसहावविहूणा सम्मादिट्ठी कह होंति ॥१॥

अर्थात् जो पुरुष नयदृष्टि से रहित हैं उनको वस्तु स्वभाव का यथार्थ ज्ञान नही होता, और वस्तु स्वभाव के यथार्थ ज्ञान के बिना वे सम्यग्दृष्टि किसी प्रकार नही हो सकते। इस प्रकार नयज्ञान के बिना जैनागम का रहस्य नही जाना जा सकता।

जैनाचार्यों ने नयवाद का विवेचन अत्यन्त सूक्ष्म, विशद और व्यापक रूप मे किया है। विविध प्रकारों से नय के भेद-प्रभेदो का निरूपण किया गया है। सिद्धसेन दिवाकर ने अपने सन्मतिप्रकरण मे कहा है—

जावइया वयणपहा तावइया चेव होंति णयवाया

अर्थात् जितने वचन के मार्ग है उतने ही नयवाद हैं। इस प्रकार नयो की सख्या निर्धारित नहीं हो सकती। तथापि विभिन्न दृष्टिकोणो से नयो के भेदो का कथन किया गया है। यहाँ हम नयो के कतिपय भेदो पर प्रकाश डालेगे।

नय के मूल दो भेद हैं। एक निश्चयनय और दूसरा व्यवहारनय। व्यवहारनय का दूसरा नाम उपनय भी है। "आगम मे निश्चयनय को भूतार्थ और व्यवहारनय को अभूतार्थ कहते है।[2]" अर्थात् जो पदार्थ जैसा है उसको वैसा ही जानना या कहना यह निश्चयनय है। वह पदार्थ के यथार्थ स्वरूप को कहता और जानता है इसीलिए इसे भूतार्थ—वास्तविक तत्त्व को विषय करने वाला-कहते है। व्यवहारनय वस्तु के परनिमित्तक स्वरूप को कहता या जानता है इसलिये वह अभूतार्थ है। जैसे घृत के निमित्त से किसी घट को घी का घडा कहना। घडा मिट्टी, पीतल या चादी आदि का होता है पर उसमे घी रखा होने से अन्य अनेक घडो मे से उसे जल्दी से छाँट कर लाने का व्यवहार चलाने को कहा गया कि "घी का घडा लाओ।" यह व्यवहार अभूतार्थ है। अभूतार्थ का अर्थ झूठा नही है। किन्तु वह स्वरूप है जो स्वाभाविक सिद्ध अथवा निरपेक्ष न होकर परसापेक्ष हो।

निश्चय नय के दो भेद है। एक द्रव्यार्थिक और दूसरा पर्यायार्थिक। जो विशेष स्वरूप से अविनाभावी सामान्य स्वरूप-द्रव्य को नाना युक्तियो के बल से सिद्ध करता है उसे द्रव्यार्थिकनय कहते हैं।[3] द्रव्य का अर्थ सामान्य है, तात्पर्य यह है कि वस्तु मे सामान्य और विशेष दोनो धर्म रहते है। उनमे विशेष स्वरूपो को गौण करके जो सामान्य मात्र को

---

१ मिथ्यासमूहो मिथ्याचेन्न मिथ्यैकान्ततास्ति न।
निरपेक्षा नया मिथ्या सापेक्षा वस्तुतोऽर्थकृत् ॥१०८॥
—आप्तमीमासा—स्वामी समन्तभद्र

२ निश्चयमिह भूतार्थं व्यवहार वर्णयन्त्यभूतार्थम्।

३ जो साहदि सामण्णं अविणाभूद विसेसरूवेहिं।
णाणाजुत्तिबलादो दव्वत्थो सो णओ होदि ॥ —स्वामी कार्तिकेय

व्यवहार के बिना अज्ञानी प्राणी मोक्ष की सीढ़ी स्वरूप निश्चयमार्ग को पा नहीं सकता। इसलिये जब तक पूर्ण व्यवहारनिवृत्ति कर आत्मतत्व में तल्लीनता न हो तब तक व्यवहार-अशुभ से निवृत्तिरूप शुभ प्रवृत्ति का मार्ग श्रावक को तथा मुनि को पालना श्रेयस्कर है।

आचार्यों ने दोनो नयो की आवश्यकता एक पद्य मे दृष्टान्तपूर्वक यों बतलाई है—

एकेना-आकर्षंती श्लथयन्ती वस्तुतत्वमितरेण।
अन्तेव जयति जैनीनीतिर्मन्थाननेत्रमिव गोपी ॥

जिस प्रकार दही बिलोने वाली ग्वालिन मथानी की रस्सी को एक हाथ से खींचती है, दूसरे से ढीली कर देती है और दोनो क्रियाओं से दही से मक्खन निकाल लेती है, इसी प्रकार जिन वाणी का मर्मज्ञ सच्चा साधक व्यवहार-नय से या निश्चयनय से पदार्थ को ग्रहण कर दूसरे प्रतिपक्षी नय को सर्वथा छोड़ नहीं देता, ढीला कर देता है—गौण कर देता है, तभी वह तत्व के पूर्ण रहस्य को प्राप्त कर परमात्मपद को प्राप्त करता है।



वीरसंघ की विभूतियां

# राजस्थान के जैनवीर और प्रशासक

*डा० कैलाशचन्द जैन,*
एम ए० पी एच डी डी लिट
विक्रम विश्वविद्यालय उज्जैन

राजस्थान में अनेक जैनवीर और कुशल प्रशासक हो गये हैं। उन्होंने राजाओं के प्रति सच्ची स्वामिभक्ति दिखाई और जनता की सेवा की। लोगों के सम्मुख उच्च नैतिक आदर्श रखे। लड़ाइयों और युद्धों में अपनी शूरवीरता का अद्भुत परिचय दिया। राज्यों में व्यवस्थित शासन प्रबन्ध की स्थापना की। कला और संस्कृति को समृद्ध किया। कलापूर्ण भव्य मन्दिरों का निर्माण किया और उनमें मूर्तियों की प्रतिष्ठा की। विद्वानों को प्रोत्साहन दिया एवं साहित्य और शिक्षा की उन्नति के लिए ग्रन्थालयों और विद्यालयों की स्थापना की। उनकी संख्या बहुत अधिक है। संक्षिप्त निबन्ध में उन सबका उल्लेख नहीं किया जा सकता, अतएव यहाँ उन्हीं की चर्चा की जायगी जिनके नाम विशेष उल्लेखनीय हैं।

**विमल** —विमल[1] ग्यारहवीं सदी का एक चतुर राजनीतिज्ञ था। वह अपनी नैतिक योग्यता के कारण गुजरात के राजा भीम का मन्त्री बन गया। सम्भवतः अपने स्वामी के साथ वह सिन्ध के राजा से भी लड़ा। प्रबन्धों के अनुसार उसने बारह सामन्तों को भी हराया। यह उल्लेख पौराणिक सा है किन्तु इसमें सत्य अवश्य है। ये मरुभूमि सेना के सामन्त व सेनापति हो सकते हैं। उसने सौराष्ट्र व कच्छ को फिर से अपने स्वामी को दिलाया जो मुस्लिम आक्रमण का लाभ उठाकर स्वतन्त्र हो गये थे। उसने अपने स्वामी भीम को आबू के समीप चन्द्रावती के राजा धंधुक को हराने में सहायता दी। विमल की इस सेवा के बदले में भीम ने उसे आबू का गवर्नर बना दिया। कुछ समय पश्चात् विमल ने धंधुक और भीम का समझौता कराकर दोनों में सुलह करा दिया। भीम ने धंधुक को उसका राज्य लौटा दिया किन्तु विमल को पहिले की भांति अपने प्रतिनिधि के रूप में चन्द्रावती में रखा। विमल धार्मिक प्रकृति का भी था और उसने आबू में बहुत शानदार जैन मन्दिर बनवाया।

**उदयन** —उदयन का जन्म मारवाड़ में जालौर में हुआ था। वे श्रीमाल जाति का था। बड़ा होने पर वह जालौर छोड़कर कर्णावती में जाकर बस गया। धीरे धीरे भाग्योदय होने लगा और वह समृद्ध हो गया। उसका मान और कीर्ति बढ़ने लगी और जयसिंह सिद्धराज ने उसको स्तम्भतीर्थ का राज्यपाल नियुक्त कर दिया। वह पक्का जैनधर्मी भी था। उसने हेमचन्द्र सूरि के पिता चाचिग को अपने पुत्र को दीक्षा देने को प्रेरित किया। जब कुमारपाल अपने चाचा के डर से अपनी प्राणरक्षा के लिए भ्रमण कर रहा था उदयन ने ही उसको शरण दी और अन्त में राजगद्दी दिलाने में भी सहायता दी। कुमारपाल ने उसे सौराष्ट्र के राजा से लड़ने को भेजा जिसमें वह वीरगति को प्राप्त हुआ। मृत्यु के पहिले उसने विमलाचल और भृगुकच्छ में जैन मन्दिर बनाने का दृढ़ संकल्प किया था जिसको उसके पुत्र ने पूरा किया।[2]

---

१ विमलचरित्र पुरातन प्रबन्ध संग्रह पृ० ८१ ८२
२ प्रबन्ध चिन्तामणि पृ० ६७ ६८ पृ० १०४ १०५

श्रद्धा उत्पन्न हुई और १५९२ ई० म उसन जिनचन्द्रसूरि को स्तभतीथ स लाहौर म आमत्रित किया।

कर्मचन्द दूरदर्शी भी था। जब उसने रायसिंह की फिजूल खर्ची के कारण राज्य का खजाना खाली होते देखा तो राजा को समझाने का भी प्रयत्न किया। इसका विपरीत प्रभाव पडा। उसके शत्रुओं ने भी राजा के कान भर दिये। रायसिंह ने कर्मचन्द को बन्दी बनाकर वध करने का षडयंत्र किया। किसी भांति पता चलने पर वह बीकानेर छोडकर देहली चला गया जहाँ सम्राट अकबर ने उसके साथ अच्छा व्यवहार किया।[1]

अमरचन्द सुराणा —अमरचन्द सुराणा सूरतसिंह के समय दीवान रहा और उसका सबसे महत्वपूर्ण काय था सामतो के विद्रोह को कुचलना। उसने भट्टियो के मुलतान जब्तखा को हराकर किले पर अधिकार किया। उसने ठाकुर नाहरसिंह और पूर्णसिंह पर आक्रमण कर उनको बन्दी बनाया। १८१५ म वह चूरू के राजा शिवसिंह स लडने भेजा गया। शिवसिंह ने आत्महत्या करली और अमरसिंह ने चूरू पर अपने स्वामी का आधिपत्य स्थापित कर लिया। महाराजा सूरतसिंह ने उसकी सेवाओ से प्रसन्न होकर उसे विशेष सम्मान दिया। उसके शत्रु इसको सहन न कर सके और उसके विरुद्ध षडयत्र किया। महाराजा को बहकाया गया कि वह आपके खिलाफ पिण्डारियो के नेता अमीरखाँ से मिल गया है।[2]

## उदयपुर के वीर शासक

आशाशाह और मेहता चीलजी —उदयपुर राज्य म भी अनेक जन सैनिक सेनापति व शासक हुए हैं। उनम आशाशाह भी था जो कुभलमेर का किलेदार था। जब पन्ना धाय उदयसिंह को बनवीर के पजो से छुडाकर आशाशाह के पास रक्षा के लिए आई तो उसन उसको शरण दी। इस बात को गुप्त रखने के लिए वह उदयसिंह को अपना भतीजा पुकारने लगा। जब उदयसिंह बडा हुआ तो उसन कुछ सरदारो की सहायता से उसे राज्य गद्दी पर बिठाया और राज्यवश को नष्ट होने स बचाया।[3] इस समय एक अन्य राज्य के अधिकारी मेहता चीलजी ने भी स्वामिभक्ति का परिचय दिया। यद्यपि वह बनवीर के अधीन चित्तौड का किलेदार था उसने दुर्ग की सब गुप्त बात उदयसिंह को बतला दी जब उसने आक्रमण किया।[4]

भामाशाह —भामाशाह ने भी स्वामिभक्ति का एक उच्च उदाहरण सामने रखा। जब महाराणा को सम्राट अकबर से लडने के लिए धन की आवश्यकता पडी तो उसने अपनी समस्त सम्पत्ति महाराणा को समर्पित करदी। इसके द्वारा महाराणा बिखरी हुई सेना एकत्रित कर सके और अकबर के साथ फिर स युद्ध चालू कर सके। इस सहायता के परिणाम स्वरूप महाराणा ने चित्तौड अजमेर व माण्डलगढ को छोड कर समस्त मेवाड को पुन हस्तगत कर लिया।[5]

सघवी दयालदास —सघवी दयालदास महाराणा राजसिंह का दीवान था। जब १६७९ म औरगजेब ने मेवाड पर आक्रमण किया तो उसने अद्भुत शूरवीरता का परिचय दिया। वह धार्मिक प्रकृति का भी था। अपने व्यक्तित्व के प्रभाव से महाराणा स आदेश निकलवाकर उसने जन मन्दिरों व उपाश्रयो के आस पास पशुहिंसा को बन्द करवा दिया। उसने राजसमन्द के समीप पहाडी पर दुर्ग के आकार के जन मदिर का निर्माण करवाया।[6]



१ ओसवाल जाति का इतिहास पृ १ १०४। कर्मचन्द्रवश प्रबन्ध और कर्मचन्द्रवशोत्कीर्तनकाव्यम।
२ सम डिस्टिगविश्ड जन्स प ७१ ७४
३ ओसवाल जाति का इतिहास पृ० ७० ७१
४ वही पृ० ७१ ७२
५ उदयपुर राज्य का इतिहास १३ ४०५ और वीरविनोद पृ० २५१
६ वही

पालन करते हुए कुछ समय के बाद निश्चल ध्यान के बल से आत्मसिद्धि को प्राप्त किया। (२ अध्याय)

## अर्ककीर्तिविजय

इस प्रकार ८४ अध्यायों में वर्णित विशाल कथावस्तु का यह संक्षिप्त सार है, दिग्दर्शन मात्र है। यथार्थ आनन्द मूल ग्रन्थ के प्रकरणक्रम से अध्ययन में ही मिल सकता है।

## महाकवि परिचय

महाकवि का जन्म पुण्य क्षेत्र मूडबिद्री में हुआ था जहाँ आज भी अनेक प्राचीन देवालय तथा धवलादि सिद्धान्तग्रन्थों की मूल प्रतियाँ विद्यमान हैं। अनेक अतिशय रत्नों की जिन प्रतिमाओं की पुण्यभूमि में ही इस कविरत्न रत्नाकर का उदय हुआ। यह सूर्यवंश के देवराज का पुत्र था। माता पिता ने इसका रत्नाकर नामकरण किया।

यह बाल्यकाल से ही कुशाग्रबुद्धि अनेकशास्त्रप्रवीण एवं विद्वान था। यह काव्यालंकार-लक्षणशास्त्र में प्रवीण, संगीत में चतुर, मन्त्रशास्त्र में निष्णात, अध्यात्म व शृंगार शास्त्र में दक्ष सुकवि था। इसके गुरु चारुकीर्ति योगी थे। एक जगह महेन्द्रकीर्ति या देवेन्द्रकीर्ति का भी उल्लेख है, हो सकता है कि प्रसंगवश महाकवि को दो गुरुओं का सान्निध्य मिला हो क्योंकि कवि की जीवन घटनायें ऐसी विचित्र स्थितियों का दर्शन कराती है। महाकवि के जीवन के संबंध में कन्नड साहित्य के ऐतिहासिक ग्रन्थ राजावली कथा में देवचन्द्र ने निम्नलिखित उल्लेख किया है—

महाकवि रत्नाकर भैरस राजा के दरबार में आस्थान कवि था। उस समय उसे देखकर राजकुमारी मोहित हुई। महाकवि भी उस पर अनुरागवान् हुआ। उससे मिलने के लिए वायु धारण के प्रयोग से दशवायुओं को वश में कर महल की खिड़की से वहाँ पहुँचकर राजकुमारी से प्रेमालाप करता था। क्योंकि वह योगाभ्यास में भी निपुण था। जब धीरे धीरे राजा को ज्ञात हुआ तब उसी रात को महेन्द्रकीर्ति गुरु से अणुव्रत दीक्षा लेकर आगमाभ्यास में निरत हुआ। अनन्तर विजयकीर्ति भट्टारक के शिष्य विजयण्ण के द्वारा रचित द्वादशानुप्रेक्षा ग्रन्थ को हाथी के ऊपर विराजमान कर जुलूस निकाला जा रहा था तब रत्नाकर ने अपने द्वारा रचित भरतेशवैभव को भी हाथी के ऊपर विराजमान करना चाहिए इस प्रकार निवेदन किया। किसी कारणवश भट्टारकजी ने इसे स्वीकार नहीं किया। बात ही बात में विवाद बढ़ा। भट्टारकों का उस समय बड़ा प्रभाव था। महाकवि का भट्टारकों ने तिरस्कार कर श्रावकों के घर में उसे कोई आहार न दे इस प्रकार का कड़ा आदेश दे दिया। तब वह अपनी बहिन के घर में ही भोजन करता था परन्तु इस कटु व्यवहार से उदास होकर उसने जैनधर्म का परित्याग किया। वह वीरशैव मतानुयायी बना वहाँ भी अनेक ग्रन्थों की रचना की अनन्तर विवेक जागृत होने पर पुनः जैनधर्म में आकर आत्मकल्याण किया।

महाकवि के संबंध में एक कथा इस देश में और भी प्रचलित है। उसका भी उल्लेख करना अनिवार्य है। महाकवि बाल्यकाल में ही चारुकीर्ति योगी से दीक्षित होकर योगाभ्यास में निरत रहता था। प्रारम्भ से उन्होंने ही अपने शिष्यों को एवं अनुयायियों को उपदेश देने की उसकी परिपाटी थी। प्रतिदिन शिष्यों का समुदाय बढ़ता जा रहा था। इसकी लोकप्रियता को देख कर कुछ ईर्षालुओं के हृदय में द्वेषाग्नि धधक उठी। इसलिए किसी भी तरह इसकी निन्दा हो ऐसा वे प्रयत्न करने लगे। एक दिन प्रातःकाल होने के पहिले ही कवि के काष्ठासन (खाट) के नीचे एक वेश्या को लोगों ने छिपाकर रखा। उसके शिष्य पढ़ने आये। जब वे पढ़ रहे थे तब वेश्या ने बगासी की आवाज की। विरोधियों ने जो उसी समुदाय में बुद्धिपुरस्सर बैठे थे उसी समय उस वेश्या को बाहर निकाला। महाकवि का अपमान किया। तत्क्षण कवि ने इनकी कुचेष्टा को जाना। वहाँ से उठा किसी से कुछ भी न बोलकर चलने लगा नगर से बाहर गया लोगों ने बहुत रोका रोका नहीं। मुझे इन दुष्ट जैसों की आवश्यकता ही नहीं। मैं जाता हूँ मुझे इस धर्म की ही जरूरत नहीं। यह कहकर एक पहाड़ पर चला गया। वहाँ पर एक शैव ग्रन्थ को हाथी पर जुलूस निकल रहा था। महाकवि ने उस ग्रन्थ को देखा। राजा से कहा कि इस ग्रन्थ में कोई खास विशेषता नहीं है। फिर इसका इतना सम्मान क्यों? राजा ने कहा—मैंने तो महाकाव्य समझकर इसका सम्मान किया। परन्तु तुम कहते हो





# अज्ञात आयुर्वेदिक साहित्य

मुनि कान्तिसागरजी

---

भारत की पुरातन विद्याओ मे स्वास्थ्यविद्या का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान रहा है, इसे आयुर्वेद की सज्ञा से अभिहित किया गया है। इसका तात्पर्य, आयु, स्वास्थ्य और दीर्घआयु से है। विश्व का प्रत्येक प्राणी स्वास्थ्यकामी है, यहा तक कि पशु भी स्वस्थ जीवन की कामना करते है। वे अपनी भावी प्रजा के प्रति पूर्णतया सजग रहते है, मनुष्य बुद्धिजीवी प्राणी होने के साथ सामाजिक भी है, अत उसे अपने समाज तथा भावी पीढी के लिए स्वास्थ्य दृष्ट्या स्वभावत ही सावधान रहना पडता है। निरोगी जीवन केवल वैयक्तिक समस्या न होकर राष्ट्रीय समस्या है, सुदृढ और रोग रहित मानव ही स्वस्थ और प्रेरक समाज की रचना कर सकता है। समाज का मानसिक गहन चिन्तन और विकास भी उत्कृष्ट स्वास्थ्य पर अवलम्बित है, कहने की सम्भवत आवश्यकता नही कि मानव-संस्कृति के विकास मे पशुओ का योग भी कम नही रहा है, यहा वन, लता और गिरि-कन्दराएँ अनुप्रेक्षणीय है। हमारी संस्कृति का विकास ऐसे ही प्राकृतिक वायुमण्डल मे हुआ है। आयुर्वेद प्रणालिका के प्रोन्नायक ऋषि-मुनियो ने स्वास्थ्य का विचार करते समय जिस व्यापकता का परिचय दिया है वह आज के प्रगतिशील युग मे भी विस्मयजनक है। पशु-आयुर्वेद और वृक्षायुर्वेद विषयक रचनाएँ इस कथन के समर्थन मे उपस्थित की जा सकती है, इतिहास के प्रकाश मे आयुर्वेद की कालप्राचीनता, अन्य शास्त्रो की अपेक्षा अधिक उलझी हुई है। ऐसी कोई प्रामाणिक और आलोचनात्मक कृति भी उपलब्ध नही कि इसके क्रमिक विकास पर मार्मिक प्रकाश डाल सके। वेद और तत्परम्परानुयायी साहित्यानुशीलन से विदित होता है कि वेद-पूर्व काल मे भी आयुर्वेद का अस्तित्व था, कारण कि वेदो मे ऐसी अनेक ऋचाएँ सग्रहीत है जिनमे आयुर्वेद से सबद्ध विविध विषयो का सकलन एव निर्देश है, वेदो मे दीर्घायु के सबध मे मूल्यवान विषयो की व्याख्या की गई है। प्राण-तत्त्व की प्राप्ति ही वैदिक आयुर्वेद का लक्ष्य था। प्रकृति के रहस्य को आत्मसात् कर स्वास्थ्यमूलक नियमो का परिपालन ही चिकित्सा का उद्देश्य था। दीर्घायु का ही अपर नाम अमृत है, प्राण ही अमृत है—'अमृत वै प्राणा ।' वैदिक साहित्य इसी प्राण-विषयक समालोचना से परिपूर्ण है।

सुश्रुत और काश्यपादि सहिताकारो के अभिमत से भूतल पर मानवोत्पत्ति के पूर्व आयुर्वेद का प्रणयन हो चुका था, यथा —

इह खल्वायुर्वेदं नाम यदुपाङ्गमथर्ववेदस्यानुत्पाद्यैव प्रजा कृतवान् स्वयम्भू ।—सुश्रुत

अथर्ववेदोपनिषत्सु प्रागुत्पन्न. स्वयम्भूर्ब्रह्मा प्रजा सिसृक्षु प्रजाना परिपालनार्थमायुर्वेदमेवाग्रेऽसृजत् सर्ववित् ।

—काश्यपसहिता

उपर्युक्त वाक्यावली मे पूर्वग्रह का स्पष्ट प्रदर्शन है। एक जर्मन विद्वान् हास ने तो यहा तक कह डाला कि हिन्दुओं की वैद्यक विद्या का विकास १० से १६ शती तक का ही है कितना हास्यास्पद विश्लेषण है। परन्तु परवर्ती विद्वान् जोली ने इन मतो का निरसन हिस्ट्री आफ इडियन मेडिसीन मे भली-भाँति कर दिया है।

श्रद्धाजीवी मानस कभी-कभी भावुकतावश कह बैठता है कि पूर्णतया आध्यात्मिक जीवनयापन करने वाले मुनियो का आयुर्वेद जैसे भौतिक विषय से क्या सबध? इन स्वरो मे प्राणीमात्र को सुख पहुचाने की प्रवृत्ति धूमिल हो जाती है। वे अहिंसा की व्यापकता एव सूक्ष्मता से परिचित होने और सर्वथा दया का वास्तविक मर्म आत्मसात् किये होते तो सभवत यह विचार ही उनके मस्तिष्क पटल पर अकित न होता। इतना ही नही प्राचीन जैन वैदिक साहित्यानुशीलन से अवगत होता है कि आयुर्वेद की समस्त शाखाओ के विकास मे क्रियाशील आचार्यो का प्रधान सहयोग रहा है। प्रभावक आचार्य को सर्व विषयो मे निष्णात होना आवश्यक माना गया है। रसायन शास्त्रो के परम विद्वान् नागार्जुन के गुरु आचार्य पाललिप्तसूरिजी को यदि चिकित्सा का ज्ञान और अनुभव न होता तो पाटलीपुत्र के मुरुण्ड राजा के मस्तक रोग का निवारण सभव न था। कालिकाचार्य रसायनशास्त्र के न केवल सैद्धान्तिक विद्वान् ही थे अपितु इसका उन्हे सक्रिय ज्ञान भी था। तात्पर्य है कि न केवल मुनियो ने स्वतन्त्र आयुर्वेद के प्रामाणिक और महत्वपूर्ण ग्रन्थो का ही प्रणयन किया, अपितु, एतद्विषयक दुर्बोध कृतियो पर विस्तृत एव आलोचनात्मक टीका टिप्पणी लिखकर सर्वाधिक लोक भोग्य भी बनाया। सस्कृतानभिज्ञ प्रेमियो के लिये कई रचनाओ पर स्तवक-टवा और बालावबोध या अनुवाद कर उसे सुरक्षित रखा। जो सेवा आयुर्वेद जगत की की है वह आज के वैज्ञानिक व शोध के युग मे भी अभिनन्दनीय ही नही, अपितु अनुकरणीय है। नागार्जुन रचित योगरत्नमाला जैसे कतिपय ऐसे ग्रथ है जिन पर जैनाचार्यो द्वारा प्रणीत सुबोधवृत्ति ही समुपलब्ध है। ऐसी रचनाए उन दिनो की है जिन दिनो स्वल्प शथिल्य भी समाज की दृष्टि मे अक्षम्य अपराध माना जाता था। अपने पारम्परिक आचार और शास्त्रीय नियमो का पूर्णतया दैनिक जीवन व्यवहार मे साकार करने वाले परम निस्पृह मुनि ही इस कार्य के अधिकारी हो सकते थे। वे अपनी साधना और अनुभवो को छिपाने की अपेक्षा जनकल्याणार्थ सार्वजनिक प्रदर्शन करने मे तनिक भी सकोच नही करते थे। प्रयोग छिपाने से हमारी चिकित्सा के क्षेत्र मे कितनी हानि हुई है यह बताने की आवश्यकता नही। यहा जैनो द्वारा रचित आयुर्वेद की समस्त शाखाओ को परिपुष्ट करने वाले साहित्य की न तो समीक्षा करनी है और न क्रमबद्ध इतिहास ही उपस्थित करना है, पर यह कहने का लोभ भी सवृत नही कर सकता कि आज ६ दर्जन से अधिक एतद्विषयक रचनाए प्राप्त हैं। दूसरे शब्दो मे कहा जाय तो जहा तक राजस्थान का प्रश्न है, विशुद्ध आयुर्वेदीय परम्परा को सुरक्षित रखने और अधिकाधिक लोकभोग्य बनाने मे सर्वाधिक सक्रिययोग जैन यति-मुनियो का ही रहा है। यह एक ऐसा ऐतिहासिक सत्य है जिसकी गवाही मे शताधिक मौलिक और सकलित कृतिया समुपस्थित की जा सकती है।

सकलनो से मेरा सकेत आम्नाय ग्रन्थो की ओर है। सम्पूर्ण भारत मे इस प्रकार की अनुभूत प्रयोगो की शताधिक पोथिया उपलब्ध है, पर राजस्थान के जैन भडारो मे तो इनका इतना बाहुल्य है कि यदि सबका सामूहिक प्रकाशन किया जाय तो कई जिल्दे सरलता से तैयार हो जाती है। पुन-पुन प्रयुक्त शास्त्रीय प्रयोगो की छाप तो ऐसे सकलनो पर होती ही है पर प्रारम्भिक अनुभवमूलक योग भी हजारो की सख्या मे पाये जाते हैं, जो तत्काल अपना मूल्यवान् प्रभाव प्रदर्शित करते है। ऐसे योग केवल काष्ठादिक औषधो से ही सबद्ध नही रहते अपितु रासायनिक-धातु परिवर्तन और विषोपविषो से सबध रखने वाले योग भी मिल जाते है। उदाहरणार्थ सिंग्रफ ही ले, शास्त्रीय दृष्टि से इसे गौ या महिषी के पय मे खरलकर सात बार नींबू के रस मे घोटकर शुद्धि की पद्धति पचलित है, पर पुराने अनुभवमूलक पत्रो मे इसे प्लाण्डु, घृत और प्लाण्डु रस सयुक्त, नागरवेल के पान के साथ, वच्छनाग के चूर्ण मे रखकर या उत्तम मद्ययोग से शुद्ध करने की कई प्रक्रियाए मिलती है। भल्लातक के हिंगुल मिश्रित कई प्रयोग विभिन्न रोगो पर इन पक्तियो के लेखक ने शताधिक बार अनुभव किया है, पूर्ण सफलता प्राप्त हुई, रासायनिक प्रयोग अव्यर्थ प्रमाणित हुए। जिन विशिष्ट रोगो को दूर करने के लिए जिन धातुओ का वर्णन शास्त्रीय कृतियो मे आया है उन-उन रोग निवारणार्थ सबद्ध काष्ठादिक वनस्पतियो के रस मे यदि इन्हे प्रभावित कर काम मे लाया जाय तो कोई कारण नही कि चिकित्सक को असफलता या अयश का सामना

तिलानी की चिकित्सा मे इस प्रकार उल्लेख किया है 'तिलमगुज्जरदेशजातमुरवा क्षारस्य चूर्णं लिपेदण्पान विवादनो हरति नहात्पन्यतिलानिगमम्"

अ प्रकार से बालक जन्म से लगातार जब तक वह वयस्क नही हो जाता तब तक की पूरी चिकित्सा का वर्णन किया है। किन्तु बाल्यावस्था मे औषधि लेने की शक्ति नहीं होती उनके लिए दोष और धूप की व्यवस्था की गई है या माता को दवा देने का विधान निर्दिष्ट है। सर्व प्रथम दुग्ध शुद्धि और रक्षा का परिचय वर्णित है। तदनन्तर षष्ठिपूजन, शान्तिपूजन, वनपूजा, नवपूजा, नारायणपूजा, षोडश मातृका पूजा, कुलदेवतापूजा, हरपूजा आदि कृत्यों के बाद सूर्यावलोकन तथा मयन्न किया जाना बताया गया है। तथा रोगो मे दाह, कुक्कुण, नाभि शोथ, गुदापाक, मुखस्राव, दन्तोद्भेद, तिलानी, ज्वर, कास, हिक्का, श्वास, छर्दि, मूर्च्छा, भ्रम, उन्माद, अतिसार, मुख के कई रोग, कृमि, पाण्डुरोग, हृदयरोग, मसूरिका, विद्रधि, गृध्रसी, अग्निदग्ध, भगन्दर, नाडीव्रण, उपदंश, कुष्ठ, शूक, अम्लपित्त, अतिसार दूषित रक्त, विसर्प, विस्फोट और क्षुद्र रोगादि पर सुन्दर प्रकाश डाला गया है। कामला पाण्डु की चिकित्सा का उदाहरण देना उपयुक्त जान पडता है—

अथ पाण्डुरोगे चिकित्सा

गोमूत्रशुद्धमण्डूर सर्पिषा मधुना सह।
भक्षयेत्पाण्डुरोगघ्न, पक्षितशूलहर शिशो ॥
लोहपात्रे स्थित क्षीर सप्ताहं पथ्यभुक्शिशु ।
पिबेत्वावामपहर, ग्रहणी शोक नाशनम् ॥

अथ कामलायाम्

अञ्जयेन्द्रकामलार्त्ताना चक्षुषो दोषशान्तये।
निशा गैरिक धात्रीभि र्दोणपुष्पी रसेन च ॥
गडूचीपत्र कल्क तु पिबेत्तक्रेण वा शिशु।

उपर्युक्त सभी प्रयोग लेखक के स्वानुभूत है।

कृति के अन्त परीक्षण से विदित होता है कि लेखक को ज्योतिष ज्ञान भी पर्याप्त था। अपनी चिकित्सापद्धति को प्रमाणभूत बनाने के लिये रावण कृत कुमारतन्त्र का स्थान-स्थान पर उल्लेख किया है। विशेष कर स्त्री चिकित्सा वाले प्रकरणो मे तो वृद्धत्रयी का पूरा उपयोग परिलक्षित होता है। कौन-सा प्रयोग कहा से लिया, यथास्थान सकेत स्पष्ट है। दोनो विभागो मे लेखक ने अनेक स्थान पर मत्र और यत्रो द्वारा भी रोग निवारण का उपदेश दिया है। प्राचीन ग्रन्थ एतद्विषयक कृतियो मे इस प्रकार की परम्परा पाई जाती है। विद्वत्तरिचर्या कृति का आदि भाग उद्धृत है—

श्री गणेशाय नम

नत्वा धन्वन्तरीं भक्त्या चिकित्सा क्षीरनीरधिम्।
विलोक्य बुध्या बहुश कलाभि सकलकृत ॥१॥
गदधर्मार्त्त बालाना सुखाय भिषजा तथा।
क्रियते बन्दिमिश्रेण सोऽय योगसुधानिधि ॥२॥
सौराज्यरम्ये पुरमिष्टकारय, मनोरम श्रोत्रियमदिरश्च।
अगस्तिगोत्रो वसतिस्म तत्र, स वैद्यपुत्रो हि भवानीदास. ॥३॥

गुणरत्नमाला से इतना नवीन ज्ञातव्य अवश्य प्रकाश में आता कि सुप्रसिद्ध विद्वान् भावमिश्र के पिता का नाम लटकन मिश्र था ।

## रसायनसार और सुखीजीवन प्रकाश

उदयपुर के निवासी सुखवास विप्र की ये दोनों कृतियाँ हैं । ये अद्यावधि प्रकाशित हिन्दी भाषा और साहित्य के इतिहासों में अनुल्लिखित कवि हैं । आयुर्वेद के इतिहासों में भी इनका नाम नहीं मिलता है । इन कृतियों का अपना-अपना महत्त्व है । दोनों का सम्बन्ध रसायन शास्त्र से है जिसका उद्देश्य धातुपरिवर्तन विद्या से है । इन कृतियों का उल्लेख कबाडियों ने किया गया है ।

आयुर्वेद में रसायन की उपयोगिता सर्वविदित है । एक धातु को किसी दूसरी मूल्यवान धातु में परिवर्तन कर देना भारतीयों का ही गौरव है । नागार्जुन इस विषय के आचार्य माने जाते रहे हैं । यद्यपि इन कृतियों पर वैज्ञानिक दृष्टि रखने वाले महानुभाव बहुत ही कम विश्वास करते हैं, पर जिनकी रुचि इन ग्रन्थों में है और वर्षों से जो परिश्रम करते रहे हैं वे सफल ही हुए हैं । चिकित्सा के क्षेत्र में भी रसायन का स्थान बहुत ही ऊँचा स्थान है । रसचिकित्सा शीघ्र फलदायिनी होती है । रस का तात्पर्य पारद मिश्रित औषध से भी है ।

कवि की प्रथम कृति 'रसायनसार' है जिसमें रसायन निर्माण की ३० प्रक्रियाओं का विशद् विवेचन है । दूसरी रचना में धातुओं की शुद्धि और कृत्रिम मणिरत्नों का विधान दिया गया है । तांबा को स्वच्छ कर माणिक के रूप में कैसे परिवर्तित किया जाता है और अहिफेन आदि का निर्माण कैसे होता है, पत्थरों पर पानी कैसे चढाया जाता है आदि कई उपादेय विषयों पर कवि ने अनुभवमूलक प्रकाश डाला है । इन आश्चर्योत्पादक प्रयोगों पर सामाजिक विश्वास होना कठिन ही है, अतः कवि ने बार-बार जनता से आग्रह किया है कि मैंने जो कुछ भी लिखा है, अनुभव और गुरुज्ञान के आधार से ही लिखा है, अविश्वास करने का कोई कारण नहीं है । इन पंक्तियों के लेखक की दृष्टि में और भी इस विषय की रचनाएँ और स्फुट प्रयोग देखने में आये हैं । नहीं कहा जा सकता है इन में कितना सत्यांश है । कृत्रिम मोती के लिए तो आज के युग में प्रमाण देने की आवश्यकता नहीं रहती ।

कवि ने कृति में जो रचनासंवत् दिया है उस से पता चलता है कि वह सं० १७०० में विद्यमान था । "राजस्थान में हिन्दी के हस्तलिखित ग्रंथों की खोज" भाग एक में इनकी एक और कृति 'शकुन सवच्छतार' उल्लिखित है । इसका रचना काल मेनारियाजी ने सं० १७६० दिया है जो विचारणीय है कारण कि रसायनसार में कवि ने आत्मवृत्त देते हुए इसका प्रणयन समय सं० १७०० भाद्रपद शुक्ला ५ रविवार बताया है । श्री मोतीलाल मेनारिया ने इसी हृदयानन्द जोशी को महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय (राज्य काल सं० १७६८-१७९०) का आश्रित बताया है पर अपने इस कथन के समर्थन में एक भी समसामयिक तथा कवि द्वारा स्वीकृत ऐसा कोई अकाट्य प्रमाण उपस्थित नहीं किया है । मेनारिया स्वयं उदयपुर के निवासी और कथित अन्वेषक भी माने जाते हैं । कहीं ऐसा तो नहीं है कि उनने अपनी ही रिपोर्ट में प्रदत्त "सेउवै" शब्द को सही मान कर महाराणा आश्रित रहने की कल्पना कर डाली हो ? रसायनसार में "संवत् सतह सइकरै" स्पष्ट अंकित है ।

कवि का लघुनाम 'नन्द' था । ये भारती गुसाईं के परम भक्त थे । कृति में बार-बार भारती जी को याद किया है और इस रचना का पूरा श्रेय भी उन्हीं को दिया है । यह कहने की यहाँ शायद ही आवश्यकता प्रतीत होती है कि उदयपुर के राजघराने से गुसाईंयों का बहुत प्राचीन सम्बन्ध रहा है । १८वीं शताब्दी के जैन विज्ञप्तिपत्रों में और उदयपुर के तात्कालिक ऐतिहासिक वर्णनों में उनका वैभव वर्णित है । लाडूवास के गुसाईं प्रसिद्ध हैं ।

यहाँ पर स्पष्टता वाञ्छनीय है कि यदि कवि महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय का आश्रित होता तो कम-से-कम आश्रयदाता का नामोल्लेख तो करता ही जैसा कि राज्याश्रित कवि प्रायः ग्रन्थान्त में आश्रयदाता की ही कृति बता दिया करते

य कवि द्वारा विरचित मनोरमा में जो उद्धरण दिया है उसमें तो कवि का उदयपुर का होना भी प्रमाणित नहीं होता। आज भी उदयपुर में इस जाति के पर्याप्त घर हैं। विस्तृत परिचयार्थ कृति के आदि और अंत भाग के उद्धरण प्रस्तुत हैं—

कवि ने रसायनसार का नाम 'रसराज बोधप्रकाश' भी अंकित किया है—

## रसराजबोध प्रकाश

आदि—

श्री गणेशाय नमः

अथ गुसांई भारथीजी कृत रसायण ग्रंथ लिख्यते

दोहा

प्रनम गुरु इष्ट भारती जिन घट कियो उजास।
और अनेक गुनिस्व गुरु वचने वचन प्रकास ॥१॥
जिनन वस्तु मली मिले सोई सतगुरु जान।
वस्तु मुक्ता के गांठ की सो कहत बखान ॥२॥

चन्द्रायनो

सकल धात उप धात चतुरदस जानीय।
इनमें सब ही ब्याल विसार बखानीय ॥
उतपतिय है बहु विसतारी सब कहै।
हरि हां बहो गुरगम होय सो लहो बिध सहै ॥५॥
धात हि धात बहु करो उपधात यों।
कहो धान उपधान आदि बहु जानियों ॥
उतपति सब ब्यास विसारि यों कहै।
विरता बहु बसक ज्यों पहचानिये ॥६॥

अन्त भाग—

सवत अठाह सहकर भारी उज्जल पख।
तिथि पांचम रविवार पुन रचना रची सु दख ॥
निधिपाल त्रि दैं सोभनो ओसो हुकमानन्द।
जानिग गोत्र चामुण्डा शिसा सु ताराचंद ॥
नगर उदपुर के बिच कवि मन को वास।
यह रसायन ग्रंथ को जग मैं कर्यो प्रकाश ॥

इतिश्री ताराचन्द सुत निवास गोरे हुकमानन्द विरचिते 'रसराजबोध प्रकाश' ग्रंथ धातुरवाद विचारणीय समाप्त ॥



## सुख सजीवन प्रकाश

आदि—

सुखसंजीवन प्रकाश भाषा जोशी हृदयानंद कृत लिख्यते ।

दोहा

कहै नन्द कर जोरिकै मुनि दशनामी राय ।
सुखसंजीवनप्रकाश को सतगुर कथा सुनाय ॥१॥
जो मति मुनि जोशी विदुर, नित प्रति चपल उपाय ।
विधि-विधि वस्तु अनेक 'जिहां', पदारथ दुध पाय ॥२॥
जो सब विद्या जगत में जिनमें खोट न होय ।
कै हैं कृपानु भाख्यो सुख सु जीव उपाय ॥३॥

अन्त—

पल इक हींग हींग सुं सुद्ध मगाइये ।
दुगुनो नागरमोथ मध्य मिलाइये ॥
लवन कुनी इक पोन सु प्यार पल जा हिये ।
हरि हां अष्ट निवौरी मींग सु पानी सराहिये ॥
उड़द मुंग की पिष्ट मुकोरम जानिये ।
पीलागिरक वत्तोस परपज टांनिये ।
हरि हां टांक एक अफिम मसाला मानिये ।
गाढर दूध मिलाय र दस्त घसाइये ॥
अति सूक्ष्म जब होई पीट बंधाइये ।
आले गट्टं पे चर्म ताहि लगाइये ॥
इति हींग पंचम विधि सम्पूर्ण

सुखसंजीवन प्रकाश जोशी हृदयानन्द कृत भाषा वार्तिकी विधि समाप्त ।

## लंघनपथ्य निर्णय

आयुर्वेदिक चिकित्सा पद्धति में पथ्य और लंघन का अमुक रोगों में विशिष्ट महत्त्व है। वस्तुतः पथ्य स्वास्थ्य के लिए आवश्यक तत्त्व है। रोग निवारण में दोनों की उपयोगिता असंदिग्ध है। इस विषय पर मनीषियों ने गम्भीरता पूर्वक विचार किया है। यह वैद्यक का ऐसा अंग है जिस पर ध्यान देना परमावश्यक है। स्वास्थ्य को प्रकृतिस्थ बनाए रखने के लिए भी माह में एकाधबार लंघन करना समुचित ही है। जिस रचना पर यहाँ विचार किया जा रहा है वह सुचिन परिचर्या का एक अंग ही है। किस-किस रोग में कितने दिनों तक अनाहार रहा जाय और किन-किन रोगों में क्या पथ्य ग्रहण किया जाय आदि बातों का सुन्दर विवेचन प्रस्तुत है। यह बताने की शायद ही आवश्यकता प्रतीत होती हो कि पथ्य भी देशज होते हैं। इस में विशेषतः मारु और जांगलादि राजस्थान के जलवायु को ध्यान में रखते हुए रोगी के पथ्य की व्यवस्था है। औषधि के परम सहयोगी तत्त्व पर पाश्चात्य-चिकित्सकों ने सम्भवतः इतना ध्यान नहीं दिया है।

इस कृति के प्रणेता हैं खरतरगच्छीय आचार्य श्रीजिनदत्तसूरिजी के पारम्परिक मुनि लक्ष्मीनाथ वाचक जो दयातिलक के शिष्य थे। मनाममन्गाचार्य दयातिलक स्वय कवि और सयमी सत थ। इनकी अन्य रचनाए १८वीं शती के दूसरे चरण की मिलती हैं। वाचक लक्ष्मीनाथ ने लघनपथ्य निर्णय का प्रणयन महाराजा जयसिंह के राज्य म उन्हीं के पाटनगर जयपुर म स १७६२ माघ शुक्ला प्रतिपदा वन्ष्पतिवार को किया। इसम विदित होता है कि उनका सस्कृत भाषा पर अधिकार था। अपने अनुभवमूलक विचारों को उन्होंने ही सरल और सुबोध भाषा म उपस्थित कर सामान्य या स्वल्प-बुद्धि वालों के लिए महदुपकार किया है।

'जन सिद्धान्त भास्कर भाग ८ किरण २ पृष्ठ ११५ पर लघनपथ्य विचार नामक कृति का उल्लेख है। इसका प्रणयन समय स १७६९ ही है पर कर्ता प्रणेता का नाम दीपचद दिया है।

कृति का आदि और अन्त भाग इस प्रकार है—

आदि—

श्रीसर्वज्ञ नमस्कृत्य प्रयतापनिवारक ।
चतुर्गतिप्रहर्त्ता च सर्वसौख्यप्रदायक ॥१॥
परमात्मा पर ज्योति चिदान दमय मह ।
अनानध्वान्त नष्टस्य कवलज्ञानदायक ॥२॥
सुवेषा च मनोज्ञा च मुक्ताभरणभूषिता ।
हसवाहिनी या सा शारदा वरदास्तु म ॥३॥
गणनाथ नमस्कृत्य किल विघ्ननिवारक ।
मगल श्रयकर्ता च गौरीपुत्र नमोस्तु ते ॥४॥
धन्वतरि नमस्कृत्य सर्वरोगापहारक ।
आयर्वेदस्य वक्ता च आयुर्दाता यश प्रद ॥५॥
महामहोपाध्याय श्रीपूर्वदयातिलक सद्गुरुन् [।
तच्चरण प्रणम्यादौ मया ग्रथ विरच्यते ॥६॥
पचताश्नमस्कृत्य पचते विघ्नवारका ।
पचते श्रयकर्त्ता च पचते च यश प्रदा ॥७॥

अन्त भाग—

विद्वज्जनान्य सपूज्य नमस्कृत्य गुरु प्रति ।
रावणास्त्रादि सर्वोस्य आत्मबुद्ध्यानुसारत ॥३५॥
द्विनदमुनिभूवर्षे मासे च माघ सज्ञके ।
शुक्ले प्रतिपदायां च वासरे भृगुसज्ञके ॥३३६॥
सपूर्ण क्रियते ग्रथ निर्णयपथ्यलघनम् ।
श्रीजयपुरे महारम्ये राज्ये जयसिंहभूपते ॥३ ७॥
पूर्णग्रन्थ मनोज्ञश्च वद्यानां च हितावहे ।
मुखाधीत कृतो येन भिन्न मध्ये सु शोभते ॥१३८॥
कपोल कल्पित नास्ति पूर्वाचार्यानुसारत ।
वाचक लक्ष्मीनाथेन एकत्री कृत शास्त्रस ॥३९॥



मया च मन्दबुद्ध्या च कुर्यात्पथ्य च निर्णय ।
शुद्धाशुद्ध च विज्ञाय मम कोपो न कार्यता ॥२४०॥
कृपा कुरुत भो सन्तो मम विज्ञप्ति एव च ।
यावद्विजयते ग्रंथ तावच्चन्द्र दिवाकरौ ॥२४१॥
इतिश्री लघनपथ्यनिर्णय ग्रंथ संपूर्ण
शुभं भूयात् श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥

## वैद्यबोध

इसके प्रणेता नरणदासी सम्प्रदाय के सन्तप्रवर श्री [illegible] हैं। ये न केवल आध्यात्मिक साधक ही थे अपितु जनसेवा भी उनका आदर्श रहा था। प्रस्तुत रचना में उनके आयुर्वेद विषयक ज्ञान का पाण्डित्य परिलक्षित होता है। कवि ने ज्वरदर्पण, वृन्दविनोद, भावप्रकाश, सन्निपात-लक्षण, निदान, योगचिंतामणि, योगशतक, वीरसिंहावलोक, कालज्ञान, कुमारतन्त्र और बालचिकित्सा जैसे वैद्यक के प्रमाणिक ग्रंथों का आधार स्थान-स्थान पर [illegible] किया है। [illegible] से [illegible] [illegible] [illegible] है। कृति में कवि ने दो बातों पर विशेष ध्यान दिया है, एक तो यह कि रोगनिवारणार्थ जो भी औषधियाँ हैं वे काष्ठिक ही हैं जो लगभग राजस्थान में ही सरलता से सर्वत्र उपलब्ध हो जाती हैं। दूसरा अधिकतर उन रोगों का ही विवेचन है जिनका सम्बन्ध मुख्यतया राजस्थान की जनता से है। यद्यपि रोगों का जहाँ तक प्रश्न है उन्हें किसी प्रान्त विशेष की सीमा में आबद्ध नहीं किया जा सकता है पर तो भी प्रान्तीय जलवायु की प्रतिक्रिया कुछ वैशिष्ट्य को लिए हुए तो रहती है। कुछ रोग तो राजस्थान की ही देन हैं जैसे नेहरू।

मेरे पास इस की मूल प्रति लगभग ७ वर्ष से है और मैंने इसके कई प्रयोग आजमाये हैं, सफलता ही मिली है। इसमें पक्षाघात की चिकित्सा बहुत सुन्दर और विस्तार से लिखी है।

## पक्षाघात का तैल

सूचित बीमारी का प्रयोग यहाँ दे देना आवश्यक है—

देवदारु, कूठ, भारंगी, दोनों हल्दियें, त्रिकुटा, त्रिफला, पुष्करमूल, पाषाणभेद, कुड़ाबीज वच, चित्रक, विधारा, शालपर्णी, पृष्ठपर्णी कंकोल, पद्म, नगदोना अजदाहन, नागरमोथ, पनीर, असीन, अजमोद, सतावरी, पुनर्नवा, कुलिंजन, जायफल जावन्नी, कायफल, लौंग, अहिफेन, राई, मालकांगणी, कपूर काचरी, इन सब वस्तुओं को कूट कर तैल बनाना चाहिए, इसमें आकड़ा, धतूरा, भांगरा, कुमार, अरंडी, सरजना, अडूसा, कटेरी, निर्गुण्डी आदि का रस पाचक करना आवश्यक है। विधिवत् इस तैल की मालिश से कैसा भी पक्षाघात क्यों न हो तत्काल लाभ मालूम देगा। मैं इस का व्यवहार ७ वर्ष से कर रहा हूँ, सामान्यतः यह तैल चोट, मोच, लग जाना, बादीआजाना, चणक आदि अनेक वात विषयक रोगों पर आशीर्वाद सिद्ध हुआ है। जो-जो लक्षण कृति में बताये हैं तदनुसार अनुभव होने पर इसकी मालीश अधिक दिनों तक भी की जा सकती है। कवि ने तो परहेज बहुत विस्तृत बताया है पर विशेष ध्यान इस बात का रखना अनिवार्य है कि शीतल भोजन और पेय सर्वथा निषिद्ध है।

इसमें भी बाल और स्त्रीचिकित्सा के स्वतंत्र प्रकरण हैं। कई रोगों पर तो अनेक अद्भुत प्रयोग हैं और कतिपय पर तो एक ही प्रयोग है, पर वह रामबाण ही प्रमाणित हुआ है। आज का केवल एक ही योग है, पर सभी चक्षु रोगों पर लाभदायक सिद्ध हुआ है।

---

मूलपाठ में भाषा की त्रुटियाँ हैं, मौलिकता की रक्षा की दृष्टि से पाठ ज्यों का त्यों मुद्रित किया जा रहा है—सं०

कवि का विशेष वृत्त जानने के लिए 'भारतीय साहित्य' का प्रथमांक देखना चाहिए जो आगरा विश्व विद्यालय से प्रकाशित है।

निम्नलिखित कृति का आदि और अन्त भाग इस प्रकार है—

आदि भाग—

श्री गणेशाय नमः

अखैराम कृत वैद्यबोध ग्रंथ भाषा लिख्यते—प्रथम गणेशजी कूं मंगलाचरण करत है—

छप्पय

एक रदन गज वदन सकल तत्वारथ भ्यासी।
जोग जुगति अहनिसि भाल इक चंद प्रकासी॥
पाटंबर अति पीत दंद बरसीं हुब छिब।
भुज कंकण की कांति लाल मुक्ताह ससछिब।
अखैराम गनपति सुमिरि बुद्धि अपूब बल दीजिये।
सरस उकति इच्छा तणी नावत प्रणम सुख कीजिये॥१॥

सुखदेवजी कूं स्तुति करत है—

दोहा

दिगंबर द्विज पूज्य है ध्याये अलख अभय।
लोक तीन में गति सदा जय जय श्रीसुखदेव॥२॥

बहुरि हरिदेवजी कूं स्तुति करत है—

दोहा

जै जै श्री हरदेवजी तुम देवन के देव।
तुम सेवक पातक नस लहै अमरपुर भेव॥३॥
निराकार साकार हरि अगम अगोचर देव।
कई रूप निज रूप हो कोईय न पावे भेव॥४॥
गुरु किरपा जानी यही हरि बिन और न कोय।
थिर चर कीट जगत में व्याप रह्यो हरि सोय॥५॥

बहुरि चरनदासजी कूं स्तुति करत हैं—

दोहा

चरणदास सतगुरु तणां चरण नमूं नित सीस।
अनिष विघन दूर हर निश्चय जान जगीस॥६॥

बहुरि सीताजी की स्तुति करत है—

दोहा

गुरु कीनों गुन आगरे कृपा कष्ट अधिकार।
ताहि कृपा करि कीजिये वैद्य ग्रंथ विस्तार॥७॥





गुरु छीतां किरपा करी लहू गंथन को भेद ।
बुद्धि सुद्धि मोहि दीजियै अविनासी गुरुदेव ।।८।।
गुरु छीता परताप तूं तम अज्ञान नसाय ।
सुनत बात परगट भई आनंद नाहि समाय ।।९।।
अनैराम के सदगुरु गुरु छीता सुख कंद ।
चिंता टारन मैं हरन भेटन सब सुख कंद ।।१०।।
तुच्छ बुद्धि मम भजत है ग्रंथ करन को चाव ।
जैसे पिंगल पंगु को गिरि चढ़बे को चाव ।।११।।
अनैराम की वीनती गुरु ईश्वर सुनि लेहु ।
बुद्धि सुद्धि सुख धाम के मो हिरदै सुख देहु ।।१२।।
बार बार परनाम कर कर जोड़ु सिर नाय ।
सतगुरु तुम्हरी सरन हौं सब सन्देह मिटाय ।।१३।।

अन्त—

चौपाई

वैद्यबोध यह नाम बखान्यौ बहुत ग्रंथ को भेद सु जान्यौ ।
मम मति अलप कहा अनुमाना ग्रन्थ अपार अधिक मन जाना ।।
गुरु किरपा तैं ज्ञान लह्यौ है वैद्यबोध यह ग्रंथ कह्यौ है ।
पुनि सब देखि चिकित्सा कीजै पुष्टता-दुर्बल विचार जु कीजै ।।
देस काल अरु प्रकृति विचारो व्याधि औषधि सब चित धारौ ।
इह विचार करि दीजै सोई अनैराम भाषित इह होई ।।

अथ ग्रन्थ वचन—

तैल नीर मिथी जु कहेई इनमें रिक्षा करि तुम लेई ।
लिखत पत्र तें रिक्षा कीज्यो मूढ़ चोर के कर मति दीज्यो ।।

छप्पै

ख-मर-नाग तुम जानि रूप धरि सवत कहियै ।
माघ मास सुनि नाम पक्ष प्रथमा सुख लहियै ।।
पुनि विरचि तिथि जानि सूर्य सुतवार बखानूं ।
ता दिन ग्रंथ समाप्ति होत अति हर्षित मानूं ।।
श्री सवाई जयनगर मे ग्रंथ पूर्णता जानिये ।
गुरु प्रसाद तैं इह सही वैद्यबोध बखानिये ।।

इति श्री अनैराम कृत वैद्यबोध भाषाया वात रक्त उरुस्तम्भ आम वात परिणाम सूल शूल उदावर्त हृद्रोग मूत्रकृच्छ्रादि प्रमेह—।

इन पंक्तियों के लेखक ने इनके कतिपय प्रयोगों को—पक्षाघात, मधुमेह, श्वास, आँव आदि आदि—कई बार अजमाया है, पर असफलता न मिली ।

## लक्ष्मी प्रकाश

इसके प्रणता प लक्ष्मीचन्द जन हैं। स १६ ७ म इसे पूण किया। इस रचना की विशेषता यह है कि इसम प्रयुक्त लगभग सभी रोग स्वानुभवमूलक हैं। कृतिकार न स्थान स्थान पर इसकी सूचना दी है। दूसरी विशेषता यह है कि इसम सवप्रथम रोग का नि ान और पूव लक्षण विस्तार से दिए हैं तदनन्तर शास्त्रीय चिकित्सा का वणन है। जिन जिन सज्जनो से लखक को याग प्राप्त हुए उनक नामो का भी कवि ने कृतज्ञता क साथ उल्लेख किया है। वागभट माधवनिदान भावप्रकाश योगचितामणि आदि ग्रथो की सहायता ली गई है—

इसका आदि और अन्त भाग इस प्रकार है—

*प्रथम हि जिनकू सुमरिये दूजो सारदा माय।*
ज्ञानी गन गावै सदा ध्यानी धर जु ध्याय ॥१॥
सब हि विघ्न निवारिक पचपरमेष्ठी सार।
सदा काल तिनकों नमो भवदधि पार उतार ॥
वद्य धन्वन्तरि कों नमों नमू वागभट सार।
सस्कृत अनुसार मय कहूँ ज भाषा सार ॥२॥

अन्त भाग—

रोगा रोग निदान करि पीछे औषध देय।
याको निकई जानिक ताकी विधि करय ॥
जाति चिकित्सा रोग की वात पित्त कफ आदि।
उलटि सलटि करि जानिय सब रोग को साधी ॥
लक्ष्मी प्रकाश ग्रथ है पूव ग्रथ की साख।
माधव ग्रथ निदान कत भावप्रकाश की साख ॥
योगचितामणि उपाय करि चरक वागभट जान।
सारगधर इत्यादि सब एही उपाय बखान ॥
साके प्रठारा में कह्यो उपरि दोय बधाय।
*ता दिन मैं यो ग्रथ है इह विधि कही जिताय ॥*
सवत उगणीस अधिक वष ऊपरी सतीस।
वदि भाद्रपद एकादशी बुध दिन करि प्रगटीस।
सिध लगन में पूण हैं लक्ष्मी ग्रथ प्रकाश।
अल्प बुद्धि करि कीजिये ग्रथ वरण को भाव ॥
शहर पधारो शुभ बसो जनि जन को वास।
ता विच मदिर जन को भगवत को निज दास ॥
निज सेवक हैं भगतमन बध कुशाल अरु चद।
ता कुल को परमान है ताक शिष्य ननचन्द ॥
ताके शिष्य मोतीरम है ताके शिष्य थीलाल।
ताके शिष्य लक्ष्मीचद है ताके शिष्य महिलाल ॥
बध ल मीचद कीजिये ग्रथ पठनो नहीं चद।
ता गन बचन कारणे हित मित करि आनन्द ॥





साधु मत दयाल को कृपा भई हित ज्ञान।
बाल बुद्धि के कारणे प्रगट करि जो विचार॥
पूर्व ग्रंथ को मान्य करि अपर बुद्धि अनुसार।
श्रद्धा शुद्ध जो होय करि बुध जन लेहु सुधार॥
बुधजन लक्ष्मीचंद कृत आतम हित के काज।
तुच्छ बुधि करि कीजिये पूरण ग्रंथ समाज॥
दोहा सवैया चौपई छप्पय सोरठा जान।
एक सहस्र अरु सातसै उपरि बीस बखाण॥
॥ इति श्रीलक्ष्मीप्रकाश ग्रंथ सपूरण॥

मिति वैशाख कृष्णा ३० सं० १९४५ का लिपीकृत ब्राह्मण रामनाथेन नागपुरि मध्ये लिखेत॥ पठनार्थ बाबाजी श्री श्री १०८ जुगराजजी के ताईं॥

## निघंटु

किसी भी देश की चिकित्सापद्धति मे द्रव्य-गुणविज्ञान का महत्त्व सर्वोपरि होता है। जब तक इस तत्त्व का समुचित ज्ञान नहीं होता तबतक वैद्य चिकित्सा अधिकारी नहीं माना जाता। प्राचीन भारतीयो ने इस पर बहुत ध्यान दिया है। चरक काल पर दृष्टि केन्द्रित करने से विदित होता है कि उस समय वैद्यो का इस पर ध्यान आकृष्ट हुआ था। चरक के अनुपानविधि (सू अ २७) अध्याय मे खाद्य वस्तुओ की विवेचना करते हुए प्रत्येक के गुण दोषो पर वैधम्य प्रकाश डाला गया है। सूत्र स्थान के ३८वें अध्याय मे ३८ द्रव्यगुणो की परिगणना है—जो वैद्यकीय प्रगति की परिचायिका है। वाग्भट भी इसी का अनुसरण करते हैं। यहाँ ऐतिहासिक दृष्टि से विचार करने के पूर्व इस बात का स्पष्टीकरण वाछनीय है कि द्रव्यगुण विज्ञान के बीज चरक मे होने के बावजूद भी इसके पृथक् विवेचन का युग वृहत्त्रयी के बाद का है। प्राप्त निघटुओ मे सर्वप्राचीन धन्वतरि निघटु का माना जाता है, पर वनस्पतिशास्त्र के पर्यालोचन से उसकी प्राचीनता असदिग्ध नहीं है। ५वी शती के सुप्रसिद्ध विद्वान् और कोशकार अमरसिंह ने भी वनस्पतियो के नाम दिये हैं, पर उनका दृष्टिकोण भिन्न था, वैद्यकीय नही था। मालवपति मुज के समकालिक कवि हलायुध की अभिधान रत्नमाला और चक्रदत्त के द्रव्यगुणसग्रह को प्राचीन निघटु मानने मे आपत्ति नहीं है। दोनो कृतिकार चरक से परिचित थे। धन्वतरि का प्रभाव भी इन पर नहीं है ऐसा नही कहा जा सकता है। उस की कृति को द्रव्यावलि की सज्ञा मे अभिषिक्त किया गया है। बारहवी शती के गुर्जरी विद्वान् शोढल को हम विस्मृत नही कर सकते जिनने वनस्पतियो का प्रत्यक्ष अनुभव कर अपने विचारो को विस्तार से उपस्थित किया। भेद प्रभेदो पर प्रकाश डाला। यह पहला व्यक्ति है जिनने न अपने गदनिग्रह मे अहिफेन का उल्लेख किया है। वैद्य केशव प्रणीत सिद्धमत्र भी अनुपेक्षणीय नही। अति प्रसिद्धि प्राप्त यदि कोई निघटु है तो वह मदनपाल निघटु है जिस की रचना १४ वें शतक मे होना प्रमाणित है। डा० राजेन्द्रलाल मित्र और महामहोपाध्याय श्री विश्वेश्वरनाथजी रेऊजी ने इसे कनौज का गहरवार वशीय माना है, पर प्रकाशित निघटु की प्रशस्ति मे स्वत सिद्ध है कि ये जमनातटीय काष्ठ देशीय नरेश थे जिनकी अवस्थिति दिल्ली से उत्तर की ओर रही है। मदनपाल ने अपने निघटु की रचना करते समय एतद्विषयक अन्य सामग्री का भी पर्याप्त अध्ययन किया था। उस समय और निघटु रहे होंगे। अभिधानचूडामणि भी एक मूल्यवान कृति है जो मदनपाल, अभिधानरत्नमाला, विश्वप्रकाश, अमरकोश आदि के निरीक्षण के पश्चात् लिखी गई है। आयुर्वेदीय औषधि शास्त्र के क्रमिक विकास की दृष्टि से इस कृति का विशेष महत्त्व है। विस्मृत वनस्पतियो के नाम भी इस मे विद्यमान हैं। सापेक्षत यह औषधो के अधिक नाम देता है। यहा क्षेम शर्मा के "क्षेम कुतूहल" को विस्मृत नही कर सकते

जिसकी रचना स० १६ ४ म हुई है। पाकशास्त्र का विशद विवेचन इसी म प्राप्त होता है। कवि ने आत्मवृत्त देते हुए सूचित किया है कि मेरे प्रपितामह ने दिल्ला क सुलतान की सेवा कर ११ ग्राम प्राप्त किय थ। कवि न स्वय भी विश्वमसेन राजा की सेवा कर कुछ ग्राम पाय थ। पर यह कहाँ का नरेश था कहना कठिन है। इसने उस समय क प्रचलित अन्य ग्रथा का उल्लेख किया है पर व आज अप्राप्य हैं। इनके अतिरिक्त राजवल्लभ कृत द्रव्यगुणसग्रह (रचना काल स १३६ ई) माधव कृत द्रव्यावलि आदि कई निघटु सज्ञक रचनाए प्राप्त हैं।

सूचित निघटुओ म राज निघटु के बाद सर्वोत्कृष्ट जो सूचना देने वाला निघटु उपलब्ध है वह है भावप्रकाश जिसकी रचना भावमिश्र द्वारा हुई और उसकी एतद्विषयक एक और रचना गुणरत्नमाला है जिसका परिचय इसी प्रबन्ध म ऊपर की पक्तियो म दिया जा चुका है।

ज्यों ज्यों समय बीतता गया वानस्पतिक शास्त्र का विकास होता गया। वद्यो क लिये इसका प्रत्यक्ष ज्ञान नितान्त आवश्यक ही नहीं अनिवार्य है। बिना परिचय के अपूर्व कल्पना असभव है। पर आज बहुत कम एसे चिकित्सक हैं जिन्हें वनस्पतियों का प्रत्यक्ष ज्ञान हो। पसारियों पर निर्भर रह कर सफल चिकित्सक नहीं बना जा सकता है। ऊपर की पक्तियों मे निघटुओ का विस्तृत अवलोकन इसलिये कराया गया कि मेरे सग्रह म एक एसा निघटु है जिसका परिचय यहाँ दिया जा रहा है। यद्यपि यह कृति खण्डित है पर फिर भी इसका मूल्य कम नहीं होता। रचनाकाल और रचयिता अज्ञात है। इसका महत्व इसलिए भी है कि यह प्राचीन निघटुओ की अतिम कड़ी है। सम्भव है १८ १९वी शती की रचना हो। इसमें प्राचीन परम्परा का अनुसरण करते हुए प्रत्येक वनस्पति का नाम गुण और किस प्रदेश म अधिक प्राप्त होती है तथा वहाँ उसका क्या ग्रामीण नाम है तत्रस्थित जनता उसे किस काम म विशेषतया लाती है आदि अनेक मूल्यवान् सूचनाओं का इसमे उपादेय सग्रह किया गया है। इसम सन्देह नही कि इसकी रचना भावप्रकाश में बाद की है कारण कि जहाँ कवि ने वनस्पतियों का वर्णन किया है वहाँ यह भी सकेत किया है कि अमुक वनस्पति के भावप्रकाश ने इतने विशद नाम दिये हैं और कय देव तथा धनवन्तरि ने इतने दिये हैं। प्रमाणस्वरूप गुणरत्नमाला का भी ६ स्थान पर उल्लेख है। ग्रन्थकार अमरकोश और इन्दुकोश के नाम भी देता है। इसकी दूसरी विशेषता है आयुर्वेद म प्रचलित औषध युनानियो म क्या स्थान रखते है और उनक गुणो म वे क्या अन्तर बताते हैं। साथ ही युनानी औषध पाषाणादि का पूरा परिचय देकर दोनो पद्धतियो का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत कर वद्य समाज पर महदुपकार किया है। इसम कई प्रान्तीय नूतन वनस्पतियों का भी सविस्तृत वर्णन है जिसका उल्लेख अद्यतन निघटुओ म नहीं मिलता। जो औषध प्राचीनकाल म विदेशों से आते थे उनकी सूची पृथक दे रखी है। प्रान्तीय औषध जसे ब्राह्वान कूर्माचल म प्राप्त होता है ममीरा चान स रोपा जिसका तल बनता है, बुरहानपुर प्रान्त म अधिक मिलता है। अन्त परीक्षण स ऐसा प्रतीत होता है कि इतना विस्तृत वर्णन तो भावप्रकाश म उपलब्ध नहीं। परवर्ती साहित्य म विकसित तथ्यो का समाविष्ट होना स्वाभाविक है।

यहाँ कुछ उद्धरण देना आवश्यक है—

जल भिलामा— भल्लातक म ज्जा भिलाली इति दक्षिणदेश प्रसिद्ध बहुधा तत्रत्व भोजनादौ प्रचार।

भ गमारी—मालवे च प्रसिद्ध पुष्पविशेष नाम क्वचिद्भाषाया भटवास इति प्रसिद्ध। आम्रस्य वाटिकाया (भठा) भेटतरु मुजायते किल नितरा हृस्तद्योतमान पत्राणि ताम्बूलसदृशानि—॥

सोथ—व्रजमडले तत्काष्ठस्य दतधावन कुर्वन्ति जना।

मान कद—वगदेश मानकचरि प्रसिद्ध।

माई—भावप्रकाश पश्चिमदेश मोई माईति लोके प्रसिद्ध इति वक्ष विशेष।

शाह पसद—ख्यात शाह पसद स लता भेद एव हि पवन प्रान्त तस्माद्देशपि समुरागत जायते लक्ष्मणपुर (लखनऊ) प्रान्ते तन्निजमाकण।



सुरवाली—इन्द्रप्रस्थेति प्रसिद्धा, ब्रजदेशे मिलतीति प्रसिद्धा वर्षाकाले अवापितवक्षेत्रे जायते तत्पत्र नलिका- यास्च शाक कुर्वन्ति जना । तद्बीजानि सूक्ष्माणि कृष्णवर्णानि कान्तियुतानि भवति ॥ निघण्ट्वादी- गुनिपण गितवार इति नाम्ना विख्यात । मदन विनोदे तु गुनिपण शितवारो पृथक् निगिती अन्य निघण्टेषु भावप्रकाश कैयदेव प्रभृतिषु नहिंव लिखित ॥

कपूर—अथ चीनकोपि अन्योप्रभेद लोके चीनिया इति प्रसिद्ध तस्य नामगुणा

चीनकस्चीनकर्पूर ? कृत्रिममोघवल पटु ।

मेघसारस्तुषारस्तु बोधकर्पूरजस्मृत. ।

चीनक कटु तिक्तोष्ण इषत्पीतकफाम. ॥

कण्ठदोष हरोमेध्य पाचनक्रिमिनाशन ।

पित्त प्रशमन प्रोक्त कुष्टकण्डूति नाशनम् ।

छर्दि प्रणाशन' सर्वव्याधिजन्मैककारणम्

तदुत्पत्तेर्विशेष लक्षणम

शिरोमध्यतलश्चेति कर्पूरस्त्रिविधस्मृत.

शिरस्तनाम सजात मध्यपर्णतलेतल ॥

पुलकभावविशदशिरोजात तु मध्यमे ।

सामान्यपुलकं स्वल्प तलेचूर्णं तु गौरव ॥

स्तनगभस्थित श्रेष्ठ स्तमग्राह्ये च मध्य ।

स्वच्छमीषद्हरिद्राभ शुभत मध्यज स्मृतं ॥

अदृष्टशुभ्र रक्षतु पुलकवाह्ज स्मृत ।

स्वच्छ भृगाभपत्र लघुतर विशद तोलनेतिक्तक च ।

स्वादेशैत्य सुहृद्य वहलपरिमल मोदसौरमदायी ॥

निस्नेह दार्ढ्यपत्र शुभतस्मृतिचेद्राज्य योग्य प्रशन्त

कर्पूर चान्यथाचेद्बहुतरमशने स्फोटदायिप्रणाम ॥

अपर च भीमसेनी कर्पूर इति लोके विख्यात तस्य नेत्ररोगेषु विशेषत प्रचार जयपुरे दक्षिणदेशेचास्यप्राप्ति निघण्ट्वादौ तदुत्पत्तिर्लक्षण न दृश्यते परन्तु वृद्ध पुरुषेभ्य एव श्रूयते पुराकिलमद्रदेशे लाहोरनामकनगरे भीमसेनानामा- वणिग्जनोन्यवसत् स च नानाविधौषधीनाक्रयविक्रय व्यवहाराश बहुसग्रह कृतवान् तत्र कर्पूरस्यापि आधिक्य मभवत् पुनश्चैवदैवयोगेन कदाचिदग्निनातदग्रहे दाहेजाते सर्वौषधिनामपि दाहोजातस्तत्रकर्पूरस्तुनानाविधौषधि सत्वेन- उड्डीयतद्गृहस्योर्ध्वस्थितकाष्ठा दौसलग्न सच तमालोक्यनिशुभ्र सुसुगधगुणवत्तर च सर्वत सगृहीतवान् पुनश्चयस्य- कस्यापि जनस्यनेत्र व्ययायातर प्रयोगे प्रयोजितवान् तेनारोग्यमभवत् सच त भीमसन कर्पूरमिदमित्यभिधायस्थापितवान इति सचाधुनाबहुकालेनोच्छिन्न एवानोत् अाधुकास्तु सामान्यकर्पूरकस्तूरीनेशरादिनाना सुगधिद्रव्य सयुक्त वन्हिनाउड्डी- नविधाय भीमसेनकर्पूरस्थाने सएवायमितिव्यवहरति यत्तत्रऔषध्यादि मयोपि प्रयोजयति ॥

नही कहा जा सकता भीमसेनी कर्पूर की उत्पत्ति की किंवदन्ती मे कितना सत्याश हे। पर कथा को रोचक खूब बनाया गया हे। सूचित कर्पूर कृत्रिम है यह तो सही है ही।

आगे चल कर चाय साबुन और सोडे का भी ऐसा ही रोचक इतिहास और उसकी प्रयोग विधि बनाई है, पर स्थान सीमित होने से उसे उपेक्षणीय रखना पड रहा है।

इसकी रचनाशैली बहुत सुन्दर और आकर्षक है। भाषा सरल और बोधगम्य होने के साथ वस्तु तत्वका बोद्घाटन कर देती है। इसमे वर्गो का विभाजन वस्तुपरक न होकर अकारादि क्रमानुसार है, उदाहरणार्थ जैसे ककारादि वर्ग लिया तो कादि सूचक सभी वस्तुए इसमे आ गई है, चाहे वह लता हो, वृक्ष हो, या अन्न हो।

